अंक ७१-८४] [आषाढ़-१९६९ श्रावण १९७०

# ऋग्वेद संहिता

## (वैदिकजीवनव्याख्यायुता)

प्रथम मण्डल सूक्त १२० से सूक्त १४० तक
प्रथम अष्टक, अध्याय ८ वर्ग २२ से
द्वितीय अष्टक, अध्याय २ वर्ग ७ तक

पदपाठ, शब्दार्थ, संस्कृत और भाषा अनुवाद
टिप्पणी और मन्त्रों के आशय पर
व्याख्यान से युक्त

जिसको मुलतान निवासी पं० शङ्करदत्तशास्त्री
की सहायता से शिवनाथ आहिताग्नि ने
सम्पादन किया।



लाहौर
पन्जाब एकानोमीकल यन्त्रालय में मिष्टर लाला
जालमन के अधिकार से छपा।

अंक ७१-७२] [आषाढ दूसरा, श्रावण १९६९

# ऋग्वेद संहिता

## (वैदिकजीवनव्याख्यायुता)

पदपाठ, शब्दार्थ, संस्कृत और भाषा अनुवाद टिप्पणी और मन्त्रों के आशय पर व्याख्यान से युक्त

जिसको मुलतान निवासी पं० शङ्करदत्तशास्त्री की सहायता से शिवनाथ आहिताग्नि ने सम्पादन किया।

लाहौर
पञ्जाब एकानोमीकल यन्त्रालय में प्रिंटर लाला लालमन के अधिकार से छपा।

१२ अंकों का अग्रिम मूल्य २)
पहले २४ अंकों का मूल्य ५॥)
१० अंकों का मल्य ११)

# ऋ०मं०१ सू०१२० ।

## अश्विनौदेवते, औशिजोदैर्घतमसः कक्षीवानृषिः । विनियोगः-

१—९ । आदितो नवर्चो घर्माभिष्टवे विनियुक्ताः (आ० ४।६।३) शिष्टाणां लैङ्गिकः ।

## सूक्त का भावार्थ ।

हे अश्विनो ! आप को कौनसा यज्ञ रचता है ? कौन (ऐसा भाग्यशाली है जो) आप को प्रसन्न करने में तत्पर है, (मुझ जैसा) अज्ञ कैसे आप की सेवा करे ? । १ । अज्ञानी इन्हीं विद्वान (अश्विनों) से (स्तुति और पूजा करने की विधि को) पूछे, इनसे दूसरा (अर्थात् मनुष्य) अज्ञ है, सचमुच मरणधर्मा (मनुष्य) के लिये यही कोट (की न्याईं आश्रय दाता) हैं । २ । ऐसे विद्वानों को हम बुलाते हैं, वे आप हम को स्तुति का भजन बतावें * आप का भक्त हवि देता हुआ आप को अत्यन्त नमस्कार करता है । ३ । हे तेजस्वी (अश्विनो !) मैं बालक की न्याईं देवताओं से अद्भुत वषट्कार से † किये हुए (होम का तत्व) पूछता हूं, (हे देवो !) आप दोनों (हम से) अधिक बल वाले से हमारी रक्षा करें, प्रचण्ड (शत्रु) से हमें बचावें ।४। हे अश्विनो ! जो वाणी भृगु जैसे (महात्मा)

---

* अर्थात् स्तुति के भजन बनाने की शक्ति हम को देवें, जैसे मंत्रद्रष्टा ऋषियों को दी थी ।

† दर्श पौर्णमास आदि इष्टियों में मंत्र पढ़ कर अन्त में 'वौश्वट्' ऐसा बोल कर अग्नि में आहुति डाली जाती है । इसका नाम वषट्कार है ॥

घोषा के पुत्र * से सजती है और जिस वाणी से पज्रवंशी (कक्षीवान) आप को पूजता है, वह वाणी सफल हो, जैसे उद्योगी विद्वान (सफलमनोरथ होता है) ।५। हे अश्विनो! आप मुझ पंछी † के स्तोत्र को सुनो, सचमुच मैं ही आप के लिये कूका हूं, हे सौन्दर्य के स्वामी ! आप (अन्धों को) आंखें देने वाले हो ।६। आप ही महत्त्व के देने वाले हो, आप ही महत्त्व के छीनने वाले हो, हे धन वालो, ऐसे आप हमारे सुरक्षक बनो और पाप चींतने वाले चोर से हम को बचाओ ।७। हमें किसी वैरी के ताईं मत सौंपो, स्तनों द्वारा पालने वाली हमारी गौएँ बछड़ों से वियुक्त होकर घर से बाहर किसी अयोग्य स्थानमें न जावें ।८। आपके भक्त अपने मित्र-वर्ग के पोषण के लिये आप को दोहन करें, आप हमें बलयुक्त धन (की प्राप्ति) के लिये योग्य करें, आप हमें गौओं से युक्त अन्न (की प्राप्ति) के लिये योग्य बनावें ।९। मैंने बहुत अन्न के स्वामी अश्विनों के रथ को जो बिना घोड़ों के चलता है पालिया है, मैं उस (रथ) से बहुत कामनाएँ प्राप्त करूंगा ।१०। हे धन से पूर्ण (रथ) ! तू मुझे विस्तारयुक्त कर, इस सुख के भंडार रथ को (अश्विनदेव) मनुष्यों की ओर सोम पीने के स्थान में ले जाते हैं ।११। अब मैं (दुष्ट) स्वप्न से खिन्न हूं और उस धनी से जो भोग नहीं करता, ये दोनों शीघ्र नष्ट होंगे ॥ १२॥

---

* घोषा कक्षीवान की पुत्री और ऋ० १०।३९,४० की द्रष्टा ऋषि है, घोषा का पुत्र सुहस्त्य ऋ० १०,४१ का द्रष्टा है ।

† पज्रोद्भव अपने आप को पंछी कहते हैं, जिस की कूक यह स्तोत्र है ।

अश्विनौदेवते निचृद्गायत्रीछन्दः ।८।७।८

**काराधद्धोत्राऽश्विनावां कोवां जोषउभयोः । कथाविधात्यप्रचेताः ॥ १ ॥**

| | | |
|---|---|---|
| **का** | कः | कौन |
| **राधत्** | रोचते (लेटयडागमः) | भाता है |
| **होत्रा** | यज्ञः (निघं० ३।१७) | यज्ञ |
| **अश्विना** | ह अश्विनौ ! | हे अश्विदेवो |
| **वाम्** | युवाभ्याम् | तुम दोनों के लिये |
| **कः** | कः | कौन |
| **वाम्** | युवयोः | तुम्हारे |
| **जोषे** | प्रीणने | प्रसन्न करने में |

| | | |
|---|---|---|
| उभयोः | उभयोः | दोनों के |
| कथा | कथम् (प्रकारवचने था प्रत्ययः किमःकादेशश्च) | कैसे |
| विधाति | परिचरेत् (निघं०३।५,लेट्यडागमः) | सेवा करे |
| अप्रऽचेताः | अज्ञः | न जानने वाला |

संस्कृतार्थः।

हे अश्विनौ ! को यज्ञः युवाभ्यां रोचते ? उभयो-र्युवयोः प्रीणने कः (तत्परः?, ) अज्ञः (युवाम् )कथं परिचरेत् ? ॥ १ ॥

भावार्थः।

हे अश्विनौ ! कौनसा यज्ञ आपको भाता है ? आप को प्रसन्न करनेमें कौन (तत्पर है? )न जानने वाला कैसे (आप की) सेवा करे ? ॥१॥

अश्विनौदेवते त्रिराट्ककुप्छन्दः ।८।११।७

विद्वांसाविद्दुरःपृच्छे दविद्वानि-

त्थाऽपरो अचेताः । नूचिन्नुमर्तै अक्रौ ॥ २ ॥

| | | |
|---|---|---|
| विद्वांसौ | विद्वांसौ | दोनों विद्वानों को |
| इत् | एव | ही |
| दुरः | द्वाराणि,स्तुति-परिचरणयो-रुपायान् इत्यर्थः | द्वारों को अर्थात् स्तुति और पूजा के उपायों को |
| पृच्छेत् | पृच्छेत् | पूछे |
| अविद्वान् | अजानन् | न जानता हुआ |
| इत्था | आभ्याम् | इन दोनों से |
| अपरः | अन्यः | दूसरा |
| अचेताः | अज्ञः | अज्ञ |
| नु | नु+ | — |

| | | |
|---|---|---|
| चित् | नु+चित्, किं न | क्या नहीं |
| नु | खलु | सचमुच |
| मर्ते | मरणधर्मणे (क्विप्) | मरण धर्मी के लिये |
| अक्रौ | प्राकारौ (निघं०४।३) | कोट |

संस्कृतार्थः ।

अजानन् ( मनुष्यः एतौ ) विद्वांसौ एव स्तुति-पूजनयोरुपायान् पृच्छेत्, आभ्याम् अन्यः अज्ञः (अस्ति,) किम् (एतौ) मरणधर्मणे प्राकारौ न ? ॥२॥

भावार्थः ।

न जानता हुआ ( मनुष्य इन ) विद्वानों से ही स्तुति और पूजा के उपायों को पूछे इनसे दूसरा अज्ञानी (है,) क्या (ये) मरणधर्मी के लिये कोट नहीं ( हैं ? ) ॥ २ ॥

अश्विनौदेवते काविराट्छन्दः । ९।१२।९

ताविद्वांसाहवामहेवां तानोवि-

द्वांसामन्मवोचेतमद्य । प्राचंद्दय-

मानोयुवाकुः ॥ ३ ॥

| | | |
|---|---|---|
| ता | तौ | उन दोनों को |
| विद्वांसा | विद्वांसौ (विभक्तेरात्वम्) | विद्वानों को |
| हवामहे | आह्वयामः | हम बुलाते हैं |
| वाम् | युवाम् | तुम दोनों को |
| ता | तौ | वे दोनों |
| नः | अस्मभ्यम् | हमारे लिये |
| विद्वांसा | विद्वांसौ | विद्वान |
| मन्म | स्तुतिगीतम् (भा० को०) | स्तुति के भजन को |
| वोचेतम् | कथयतम् | बताओ |

| | | |
|---|---|---|
| अद्य | अद्य | आज |
| प्र | प्र + | — |
| आर्चत् | प्र+आर्चत्, सुतरां नमस्करोति (लडर्थेलङ्) | अत्यन्त नमस्कार करता है |
| दयमानः | (हविः) ददानः | (हवि) देता हुआ |
| युवाकुः | युवां कामयमानः (कमेर्डुः, प्रत्यय;अविभक्तावपि व्यत्ययेन युवादेशः आत्वंच) | आपकी कामना करता हुआ |

संस्कृतार्थः।

विद्वांसौ तौ युवाम्(वयम्)आह्वयामः,तौ विद्वांसौ (युवाम्) अस्मभ्यं स्तुतिगीतं कथयतम्, अद्य युवयोरभिलापुकः (हविः) प्रयच्छन्(सन्) सुतरां नमस्करोति ॥३॥

भावार्थः।

उन आप विद्वानों को हम बुलाते हैं, वे विद्वान आप हमारेलिये स्तुति के गीत को बनावें, आज आपका अभिलाषी (हवि) देता हुआ खूब नमस्कार करता है ॥ ३ ॥

अश्विनौदेवते नष्टरूपाछन्दः।९।१०।१३।

विपृच्छामिपाक्यान्नदेवान्
वषट्कृतस्याऽद्भुतस्यदस्रा। पातंच
सह्यसोयुवंचरभ्यसोनः ॥ ४ ॥

| | | |
|---|---|---|
| वि | वि+ | – |
| पृच्छामि | वि+पृच्छामि | पूछता हूं |
| पाक्या | बालः (सुपामितिविमक्तेर्डा) | बालक |
| न | इव | की न्याईं |
| देवान् | देवान् | देवताओं को |
| वषटऽकृतस्य | वषट्कृतस्य | वषट्कार किये हुए के |
| अद्भुतस्य | अद्भुतस्य | अद्भुत के |

| | | |
|---|---|---|
| दस्रा | हे उग्रौ ! | हे उग्रो |
| पातम् | रक्षतम् | बचाओ |
| च | (पूरणः) | — |
| सह्यसः | बलवत्तरात् | अधिक बलवानसे |
| युवम् | युवाम् | तुम दोनों |
| च | च | और |
| रभ्यसः | प्रचण्डात् | प्रचंडःसे |
| नः | अस्मान् | हम को |

संस्कृतार्थः ।

हे उग्रौ ! ( अश्विनौ ! ) अहं देवान् बाल इव अद्भुतस्य वषट्कृतस्य (होमस्य विषये) पृच्छामि, युवाम् अस्मान् बलवत्तरात् प्रचण्डाच्च ( मनुष्यात् ) रक्षतम् ॥ २ ॥

भावार्थः ।

हे उग्र ( अश्विनौ ! ) मैं देवताओं से बालक

की न्याईं अद्भुत वषट्कार किये हुए (होम के विषय में ) पूंछता हूं, आप हम को अधिक बलवाले से और प्रचंड (मनुष्य) से बचावें॥ ४ ॥

यज्ञ में जो वषट्कार उच्चारण करके हवि दी जाती है, उसका रहस्य बालक बन कर देवताओं से पूछने से ही समझ में आ सकता है युक्तियों से नहीं।

अश्विनौदेवते तनुशिराछन्दः ।११।११६

प्रयाघोषेभृगवाणेनशोभे यया वाचायजतिपज्रियोवाम् । प्रैषयुर्न विद्वान् ॥५॥

| | | |
|---|---|---|
| प्र | प्र-(गच्छतु) | आगे बढे |
| या | या | जो |
| घोषे | घोषायाः पुत्रे (सा० भा०) | घोषा के पुत्र में |
| भृगवाणे | भृगुरिवाऽऽचरणं कुर्वाणे (क्विंपिसति न्याययेन लटःशानच्) | भृगुकी न्याईं आचरण करनेवालेमें |

| | | |
|---|---|---|
| न | इव | मानो |
| शोभे | शोभते ('लोपस्त' इति तलोपः) | शोभता है |
| यया | यया | जिस से |
| वाचा | वाचा | वाणी से |
| यजति | यजति | यजन करता है |
| पज्रियः | पज्रवंशीयः | पज्रवंशी |
| वाम् | युवाम् | तुम दोनों को |
| प्र | (पूरणः) | – |
| इषऽयुः | उद्युक्तः | उद्योगी |
| न | इव | की न्याईं |
| विद्वान् | विद्वान् | विद्वान् |

संस्कृतार्थः ।

या (वाणी) भृगुरिवाऽऽचरणं कुर्वाणे घोषायाः

पुत्रे शोभते इव, यया (च) वाचा पज्रवंशीयो युवां यजति, (सा वाणी) उद्युक्तो विद्वान् इव प्र-(भवतु) ॥ ५ ॥

भावार्थः ।

जो (वाणी) भृगु की न्याईं आचरण करने वाले घोषा के पुत्र में मानो शोभित होती है (और) जिस वाणी से पज्रवंशी आपका यजन करता है (वह वाणी) उद्योगी विद्वान की न्याईं प्रभाव युक्त हो॥५ ॥

पज्रवंशी कक्षीवान कहते हैं कि जैसे उद्योगी विद्वान अपने कर्मों में कृतकृत्य होता है इसी प्रकार मेरी वाणी सिद्ध-मनोरथ हो ।

अश्विनौदेवते, अक्षरसङ्ख्ययोष्णिकूछन्दः।१०।१०।८

श्रुतंगायत्रंतकवानस्या ऽहंचि-

द्धिरिभाश्विनावाम् । आक्षीशुभ-

स्पतीदन् ॥ ६ ॥

| श्रुतम् | श्रुणुतम् (विकरणस्य लुक्) | सुनो |
|---|---|---|

| | | |
|---|---|---|
| गायत्रम् | स्तोत्रम् (सा० भा० ) | स्तोत्र को |
| तकवानस्य | पक्षिणः (भा० को०) | पंछी के |
| अहम् | अहम् | मैं |
| चित् | एव | ही |
| हि | खलु | सचमुच |
| रिरिभ | कूजितवानस्मि (रेभृशब्दे) | कूका हूं |
| अश्विना | हे अश्विनौ ! | हे अश्विदेवो |
| वाम् | युवाभ्याम् | तुम दोनों के लिये |
| आ | खलु | सचमुच |
| अक्षी० | चक्षुषी | नेत्रों को |
| शुभः | सौन्दर्यस्य (क्विप) | सौन्दर्य के |

| प्रती० | हे स्वामिनौ ! | हे स्वामियो |
|---|---|---|
| दन् | दातारौ | देने वाले |

संस्कृतार्थः ।

हे सौन्दर्य्यस्य स्वामिनौ ! अश्विनौ ! (युवाम्) पक्षिणः (मम) स्तोत्रं शृणुतम्, अहमेव युवाभ्यां कूजितवानस्मिखलु,(युवामन्धेभ्यः) चक्षुषी दातारौ खलु (स्थः) ॥ ६ ॥

भाषार्थः ।

हे सौंदर्य के स्वामी अश्विनो ! आप (मुझ)पक्षी के स्तोत्र को सुनो,सचमुच मैं ही आपके लिये कूका हूं, आप सचमुच (अंधों को) आंखें देने वाले हो ॥ ६ ॥

अश्विनौदेवते विष्टारबृहतीछन्दः ।८।१०।१०।८

युवंह्यास्तंमहोरन् युवंवायन्निरततंसतम् । तानोवसूसुगोपास्यातं पातंनोवृकादघायोः ॥ ७ ॥

| | | |
|---|---|---|
| युवम् | युवाम् | तुम दोनों |
| हि | खलु | सचमुच |
| आस्तम् | आस्तम् (असभुवि) | हुए हो |
| मह: | महत्त्वस्य | महत्त्व के |
| दन् | रातारौ (रादाने'दन्' इतिय-दस्य प्रक्रिया, सुपामि-ति विभक्तेःसु;) | देने वाले |
| युवम् | युवाम् | तुम दोनों |
| वा | वा | अथवा |
| यत् | यौ (सुपामिति विभक्ते-र्लुक्) | जो |
| निःऽअततं सतम् | निराकर्तारौ आस्तम् (तसि कम्पने धा०को०) | हटाने वाले हुए हो |

| | | |
|---|---|---|
| ता | तौ (विभक्तेरात्वम्) | वे दोनों |
| नः | अस्माकम् | हमारे |
| वसू० | हे धनवन्तौ! (आ० को०) | हे धनवालो |
| सुऽगोपा | सुरक्षकौ (विभक्तेरात्वम्) | अत्यन्त रक्षक |
| स्यातम् | भवतम् | हों |
| पातम् | रक्षतम् | रक्षा करो |
| नः | अस्मान् | हम को |
| वृकात् | चौरात् (निघं ३।२४] | चोर से |
| अघऽयोः | पापमिच्छतः (क्यचि सत्युःप्रत्ययः) | पापकी कामना वाले से |

संस्कृतार्थः ।

हे धनवन्तौ ! अश्विनौ ! (यौ) युवां महत्त्वस्य दातारौ खलु आस्तम्, यौ वा युवां निराकर्तारौ आस्तम्, तौ (युवाम्) अस्माकं सुरक्षकौ भवतम्, पापमिच्छतः चौरात् (च) अस्मान् रक्षतम् ॥ ७ ॥

भापार्थः।

हे धनवाले (अश्विनो!) (जो) आप सचमुच महत्त्व के देने वाले हो, अथवा जो आप हरने वाले हो, वे आप हमारे अत्यन्त रक्षक बनो (और) हमें पापी चोर से बचाओ ॥ ७ ॥

अश्विनौदेवते कृतिश्छन्दः । १२।१२।८

माकस्मैधातमभ्यमित्रिणे नो माकुत्रानोगृहेभ्योधेनवोगुः । स्तनाभुजोअशिश्वीः ॥ ८ ॥

| | | |
|---|---|---|
| मा | मा | मत |
| कस्मै | कस्मै | किसी के लिये |
| धातम् | अभि+धातम्, अवस्थापयतम् | सौंपो |
| अभि | अभि+ | — |

| | | |
|---|---|---|
| अमित्रिणे | शत्रवे | शत्रु के ताईं |
| नः | अस्मान् | हम को |
| मा | मा | मत |
| अकुत्र | अयोग्यस्थानम् | अयोग्य स्थान को |
| नः | अस्माकम् | हमारी |
| गृहेभ्यः | गृहेभ्यः | घरों से |
| धेनवः | गावः | गौएँ |
| गुः | गच्छन्तु (लोडर्थे लुङ् अडभावः | जावें |
| स्तनऽभुजः | स्तनैर्भुञ्जन्ति पालयन्तीति ता (भुजपालने क्विप्) | स्तनों से पालने वालीं |
| अशिश्वीः | शिशुभिर्वियुक्ताः (सत्यः) (मत्वर्थीय ईकार) | बछड़ों से बिछड़ी (हुईं) |

संस्कृतार्थः।

(हे अश्विनौ ! युवाम्) अस्मान् कस्मैचिद् शत्रवे माऽवस्थापतम्, स्तनैः पालयित्र्योऽस्मदीयाः गावो वत्सैर्वियुक्ताः (सत्यः) गृहेभ्यः (अन्यत्र) अयोग्यस्थानं मा गच्छन्तु ॥ ८ ॥

भाषार्थः।

हे (अश्विनो ! ) आप हमें किसी शत्रु के ताईं मत सौंपो,स्तनों से पालने वाली हमारी गौएं वछड़ों से विछड़ कर घरोंसे (दूसरी जगह ) अयोग्य स्थान में न जावें॥ ८॥

अश्विनौदेवते विराट्छन्दः । ११।११।११

दुहीयन्मित्रधितयेयुवाकुराये

चनोमिमीतंवाजवत्यै । इषेचनो

मिमीतंधेनुमत्यै ॥ ९ ॥

| दुहीयन् | दुह्युः (दुहेर्लिङि ह्रस्वरन्, छान्दसो रेफस्यपकारः) | दोहन करें |
|---|---|---|

| | | |
|---|---|---|
| मि॒त्र॒ऽधि॑तये | मित्राणां पोषणार्थम् (डुधाञ् धारणपोषणयोः) | मित्रों के पालने के लिये |
| यु॒वा॒कु | युवां कामयमाना· (सुपामिति विभक्तेर्लुक्) | तुम्हारी कामना करने वाले |
| रा॒ये | धनाय | धन के लिये |
| च॒ | च | और |
| नः॒ | अस्मान् | हम को |
| मि॒मी॒तम् | योग्यान् कुरुतम् | योग्य करो· |
| वाज॑ऽवत्यै | बलयुक्ताय | बल से युक्त के लिये |
| इ॒षे | अन्नाय | अन्न के लिये |
| च॒ | च | और |
| नः॒ | अस्मान् | हम को |

| | | |
|---|---|---|
| मिमीतम् | योग्यान् कुरुतम् | तैय्यार करो |
| धेनुऽमत्यै | गोभिर्युक्ताय | गौओं से युक्त के लिये |

संस्कृतार्थः।

(हे अश्विनौ !) युवांकामयमानाः (स्तोतारः) मित्राणां पोषणार्थम् (युवाम्) दुह्युः, (युवाम्) अस्मान् बलयुक्ताय धनाय योग्यान्कुरुतम्, अस्मान् गोभिर्युक्तायाऽन्नाय (च) योग्यान्कुरुतम् ॥ ९ ॥

भाषार्थः।

(हे अश्विनो ! ) आपकी कामना करने वाले (स्तोता) मित्रों के पालने के लिये (आपको) दोहन करें, आप हमें बल से युक्त धनके लिये योग्य कर, (और) हमें गौओं से युक्त अन्न के लिये योग्य करें ॥ ९ ॥

अश्विनौदेवते गायत्रीछन्दः ।८।८।८

अश्विनोरसनंरथ मनश्वंवाजि-

नीवतोः । तेनाहंभूरिचाकन ।१०।

| | | |
|---|---|---|
| अश्विनोः | अश्विनोः | अश्विनों के |
| असनम् | प्राप्तवानस्मि | मैंने पा लिया है |
| रथम् | रथम् | रथ को |
| अनश्वम् | अश्वैर्विनैव गन्तुं समर्थम् | घोड़ों के बिना ही चलने वाल को |
| वाजिनीऽवतोः | बहुलान्नयोः | बहुत अन्नवालों के |
| तेन | तेन | उसके द्वारा |
| अहम् | अहम् | मैं |
| भूरि | प्रभूतम् | बहुत को |
| चाकन | कामये (कनी कान्तो लिटिरूपम्) | कामना करता हूं |

संस्कृतार्थः।

(अहम्) बहुलान्नयोरश्विनोः अश्वैर्विनैव गन्तुं

समर्थं) रथं प्राप्तवानस्मि, तेनाऽहं प्रभूतम्(धनम्) कामये ॥ १० ॥

भावार्थः ।

मैंने बहुत अन्न वाले अश्विनों के घोड़ों से विना ही चलने वाले रथ को पा लिया है, उसके द्वारा मैं बहुत (धन) की कामना करता हूं ॥ १० ॥

जो अश्विनों का प्रकाशमय रूप है वही रथ है, उस को मैंने पा लिया है अर्थात उसका सहारा पकड़ लिया है ।

अश्विनौदेवते गायत्रीछन्दः ।८।८।८

## अयंसमह्मातनूह्यातेजनाँअनु ।

## सोमपेयंसुखोरथः ॥ ११ ॥

| | | |
|---|---|---|
| अयम् | अयम् | यह |
| समह | हे धनसहित ! (घस्य हत्वं छान्दसम्) | हे धन से युक्त |
| मा | माम् | मुझ को |

| | | |
|---|---|---|
| तनु | विस्तारय | विस्तार युक्त कर |
| उह्याते | प्राप्यते (वह प्रापणे कर्मणि लेट्याडागमः दीर्घश्छान्दसः) | प्राप्त कराया जाता है |
| जनान् | जनान् | मनुष्यों को |
| अनु | प्रति | की ओर |
| सोमऽपेयम् | सोमपानयोग्यं स्थानम् | सोम पीने योग्य स्थान को |
| सुऽखः | सुखरूपः | सुखरूप |
| रथः | रथः | रथ |

संस्कृतार्थः ।

हे धन सहित! (रथ!) अयम् (त्वम्)मां विस्तारय, (अयम्) सुखरूपो रथः (अश्विभ्याम्) जनान् प्रति सोमपानयोग्यं स्थानं नीयते ॥ ११ ॥

भावार्थः ।

हे धन से युक्त (रथ!) यह (तू)मुझे विस्तार

युक्त कर (इस) सुखरूप रथ को (अश्विन) मनुष्यों की ओर सोम पीने के योग्य स्थान में ले जाते हैं ॥ ११ ॥

अश्विनौदेवते गायत्रीछन्दः ।८।८।८।

अधस्वप्नस्यनिर्विदे ऽभुञ्जत-
श्चरेवतः । उभातावस्त्रिंनश्यतः ।
१२ ॥

| | | |
|---|---|---|
| अध | अथ | अव |
| स्वप्नस्य | स्वप्नात् (पञ्चम्यर्थे षष्ठी) | स्वप्न से |
| निः | निः+ | — |
| विदे | निः+विदे, निर्वि ण्गोऽस्मि | खिन्न हूं |
| अभुञ्जतः | अभुञ्जतः | भोग न करने वाले से |
| च | च | और |

| | | |
|---|---|---|
| रेवतः | धनवतः | धनवान से |
| उभा | उभौ | दोनों |
| ता | तौ | वे |
| बस्रिम् | क्षिप्रम् (सा०भा० | शीघ्र |
| नश्यतः | नश्यतः | नष्ट होंगे |

भाषार्थः।

( अहम् ) इदानीं स्वप्नाद्, अभुञ्जतो धनिनश्च निर्विण्णोऽस्मि तावुभौ क्षिप्रं नश्यतः॥१२॥

संस्कृतार्थः।

मैं अब स्वप्न से और भोग न करने वाले धनी से खिन्न हूं वे दोनों शीघ्र नष्ट होंगे ॥ १२ ॥

इति विंशत्युत्तरशततमं सूक्तम् ॥

# ऋ०मं०१सू०१२१।

## इन्द्रोदेवता कक्षीवानृषिः।

## विनियोगो लैङ्गिकः।

## सूक्त का भावार्थ।

हम अंगिरावंशियों की स्तुति को हमारे रक्षक इन्द्र कब सुनेंगे ? जब हम घर के सब मनुष्य उन का ध्यान करेंगे तब वह अवश्य हमारी पूजा को स्वीकार करने के लिये लंबे कदमों से पधारेंगे।१। वही यशस्वीवीर ऊपरके आकाश को थांमे हुए हैं,वही पृथिवी को सींच कर अन्न पशु और धन को हमारे लिये उत्पन्न करते हैं, वे मनुष्य पशु वृक्ष आदि प्रजा को और सूर्य्य की पत्नी हमारी माता पृथिवी को उत्पन्न करके कृपादृष्टि से देख रहे हैं।२। प्रात समय के राजा आलस्य रहित इन्द्र अंगिरावंश के प्राचीन पुरुषोंके बुलाने पर प्रतिदिन पहुंचतेथे,ये सौ अश्व हीरे जो आकाश में जगमगाते हैं उसी ने बनाए हैं और उसी ने पशु और मनुष्यों के लिये आकाश को थामा हुआ है। ३। हे इन्द्र ! जब आप भक्तों के अर्पण किये हुए सोम से मद युक्त होकर तीन नोक वाले अपने वज्रसे मनुष्यों के साथ द्रोह करने वाले अन्धकार रूपी गुफाके द्वारों को तोडकर खोलतेहो तब सृष्टिक्रम के चलानेके लिये रांभती हुई दिनरूपी गौएँ एक एक करके बाहर निकलती हैं। ४। हे इन्द्र ! अब सब के माता पिता आकाश और पृथिवी ने आपको सृष्टि का असीम बल भेंट किया और मनुष्या ने अग्निहोत्र द्वारा अमृत के दोहन करने वाली गौ का पवित्र दूध आप के प्रति अर्पण किया।५। तब उषा का प्रकाश बढने २ सूर्य्य का उदय हुआ, अब हम देवताओं की इस विजय पर हर्षित हों, इस सूर्य्य की किरणरूपी

हवियों को ही स्रुचे से सींचते हुए चन्द्रमा * भक्तों के पास प्राप्त होते हैं ।६। हे इन्द्र ! यह आप ही के पुरुषार्थ का फल है कि देवताओं के यज्ञ के निमित्त पशु बांधने का यूप बनाने के लिये चमकीली धार वाली कुल्हाड़ी चल रही है, गाडीवान रात्रि से पहिले घर पहुंचने के लिये बैलों को हांक रहे हैं,गोपाल गौओं को चरारहे हैं और कर्मठ लोग शीघ्रता से अपना काम कर रहे हैं जिससे अन्धकार के फैलने से पहले कार्य समाप्त होजाए, इन सब कर्मों की सम्भावना इसीलिये है कि आप प्रतिदिन दिन को उत्पन्न करते हो।७। हे इन्द्र ! जब चार महीने लंबी रात्रि रूप कूए ने प्रकाश को गडप्प कर लिया† तब आप उससे युद्ध करते हुए महान आकाश से प्रकाश के आठ महीने रूप आठ घोड़ों को लाए, और आप का अनुमोदन करने के लिये मनुष्यों ने सुनहरी रंग का सोम निचोडा ओर उस को दूध से प्रबल करके आपके ताईं अर्पण किया।८। हे इन्द्र ! कर्मकुशल त्वष्टा के दिये हुए विद्युतरूपी लोहे के वज्र को जब आपने अपने भक्त कुत्स की रक्षा के लिये आकाश से छोड़ा, तब अनावृष्टिरूप असुर चारों ओर से शस्त्रों से घिर गया, ओर प्रजा के हितकारी कुत्स के लिये वृष्टि हुई ।९। हे वज्रधारी इन्द्र ! जलों के चोर उस वृत्र की ओर सूर्य के छिपने से पहिले विद्युत रूपी वज्र को फैंको, और अनावृष्टि रूप शुष्ण के जमे हुए बल को उखाड़ कर आकाश से निकालो ।१०। हे इन्द्र ! अत्यन्त बल वाले आकाश और पृथिवी भी जो विना पहियों के चलते हैं आपके इस कर्म पर प्रफुल्लित

---

* चन्द्रमा की किरणें सूर्य्य की ही किरणे हैं जो चन्द्रमा पर गिर कर फिर हमारे पास पहुंचती हैं ।

† यह वृत्तांत उस समय का है कि जब आर्य्यजाति उत्तरमेरु के समीपस्थ देशों में रहती थी।

होते है कि आपने उस सूअर वृत्र को जो नदियों में रहता था वज्र से मार कर सुला दिया‡ ।११। हे मनुष्यों के हितकारी इन्द्र ! आप अत्यन्त वेग वाले वायु के घोड़ों से जुड़े हुए रथ पर सवार हों, और जो कवि के पुत्र उशना ऋषि ने स्तुति के बल से आप के लिये वज्र घडा है उस को वृत्र पर चलाने के लिये तीक्ष्ण करो ।१२। हे इन्द्र! जब आपने अपने भक्तएतश के लिये युद्धमें लंबा दिन करने के निमित्त सूर्य्य के घोड़ों को थाम दिया था तब सूर्य्य का घोडा पहिये को न चला सका, फिर आप ने एतश के यज्ञहीन शत्रुओं का नदियों के पार गढे में जा पटका ।१३।हे वज्री ! इन्द्र ! आप इस दरिद्रता से हम लोगों को छुडावें यह जो पाप का रूप हमारे समीप बना रहता है, आप हमें रथ घोड़े और धन से युक्त बल को दें जिससे हम अन्नवान यशस्वी और सच्ची वाणी वाले बनें ।१४। हे बल प्रताप और धन के मूल ! इन्द्र ! आप की वह दयाबुद्धि जो हम पर थी क्षीण न हो, अन्न हमारे चारों ओर हो, हे स्वामी ! हम को गौओं में सांझा दो जिस से हम स्तुति के योग्य बन कर आप के साथ मोद करने वाले बनें ।१५।

---

‡ अर्थात्,शरदृऋतु में धूलीरूप वृत्र को सुला कर नदियों का जल स्वच्छ किया ।

इन्द्रोदेवता निचृत्त्रिष्टुप्छन्दः ॥१०।११।११।११।

कदित्थानॄँःपात्रंदेवयतां श्रवद्
गिरोअङ्गिरसांतुरण्यन्। प्रयदानड्
विशआहर्म्यस्योरुक्रंसतेअध्वरेय-
जत्रः ॥ १ ॥

| | | |
|---|---|---|
| कत् | कदा | कब |
| इत्था | खलु (आ० को०) | सचमुच |
| नॄन् | नरान् | नरों को |
| पात्रम् | पाता (पारक्षणे, ताच्छीलिकस्तृन्, व्यत्ययेन सोरमादेशः) | रक्षा करने वाला |
| देवऽयताम् | देवकामानाम् | देवभक्तों की |
| श्रवत् | श्रोष्यति (लेटयडागमः) | सुनेगा |

| | | |
|---|---|---|
| गिरः | स्तुतीः | स्तुतियों को |
| अङ्गिरसाम् | अङ्गिरसाम् | अंगिराओं की |
| तुरण्यन् | त्वरांकुर्वन्<br>(तुरण त्वरायाम् ) | शीघ्रता करताहुआ |
| प्र | प्र + | -- |
| यत् | यदा | जब |
| आनट् | प्र + आनट्<br>व्याप्नोति<br>(निघं० २।१८) | व्याप्त होता है |
| विशः | प्रजाः | प्रजाओं को |
| आ | सर्वतः | सब ओर से |
| हर्म्यस्य | गृहिणः<br>(हर्म्यशब्दादर्शआदि-<br>त्वादच् ) | गृहस्थ की |
| उरु | विपुलम् | चौड़े |

| | | |
|---|---|---|
| क्रंसत | क्रमते (लेट्याडागमेसिप्) | कदम उठाता है |
| अध्वरे | यज्ञे | यज्ञ में |
| यजत्रः | यष्टव्यः | पूजनीय |

संस्कृतार्थः ।

नराणां रक्षकः (इन्द्रः) त्वरयन् (सन्) कदाखलु देवकामानाम् अङ्गिरसां स्तुतीः श्रोष्यति? यष्टव्यः (सः) यदा गृहिणः प्रजाः सर्वतो व्याप्नोति (तदा) यज्ञे विपुलतया क्रामति ॥ १ ॥

भावार्थः ।

नरों के रक्षक (इन्द्र) शीघ्रता करते हुए सचमुच कब देवभक्त अंगिराओं की स्तुतियों को सुनेंगे? (वह) पूज्य जब गृहस्थ की प्रजाओं को सब ओर-से व्याप्त हो जाएंगे (तब) यज्ञ में चौड़े कदम उठाएँगे ॥ १ ॥

मंत्र के पूर्वार्द्ध में प्रश्न है कि इन्द्र हम अंगिरावंशियों की स्तुति को कब सुनेंगे, उत्तरार्द्ध में उत्तर है कि जब वह पूज्य घर के सारे मनुष्यों के मन में व्याप्त हो जाएँगे, तब चौड़े कदम से शीघ्र यज्ञ में आएँगे और हमारी स्तुतियों को सुनेंगे ॥

इन्द्रोदेवता त्रिष्टुप्छन्दः ।११।११।११।११।

स्तम्भीद्धद्यांसधरुणंप्रुषाय
दृभुर्वाजायद्रविणंनरोगोः । अनु
स्वजांमहिषश्चक्षतव्रां मेनामश्वस्य
परिमातरंगोः ॥ २ ॥

| | | |
|---|---|---|
| स्तम्भीत् | स्तब्धवान् | थांभा है |
| ह | (पूरणः) | — |
| द्याम् | द्युलोकम् | द्युलोक को |
| सः | सः | उस ने |
| धरुणाम् | धारयितारम् (पृथिवीलोकम्) | पृथिवीलोक को |
| प्रुषायत् | सिक्तवान् (प्रुषसेचने लङ्यडागमः, श्ना प्रत्ययस्य शायजादेशश्छान्दसः) | सींचा |

| | | |
|---|---|---|
| ऋभुः | मेधावी (निघं० ३।१५) | बुद्धिमान |
| वाजाय | अन्नाय | अन्न के लिये |
| द्रविणम् | धनाय (सुपामिति विभक्तेःसुः) | धन के लिये |
| नरः | वीरः | वीर |
| गोः | गवे (चतुर्थ्यर्थे षष्ठी) | गौ के लिये |
| अनु | अनु+ | – |
| स्वऽजाम् | स्वत उत्पन्नाम् | अपने आप से उत्पन्न हुई को |
| महिषः | महान् (निघं० ३।३) | महान् |
| चक्षत | अनु+चक्षत,अनुकम्पया दृष्टवान् (चष्टिः पश्यतिकर्म्मा निघं० ३।११) | कृपा से देखा |
| ग्राम् | प्रजाम् | प्रजा को |

| | | |
|---|---|---|
| मेनाम् | पत्नीम् | पत्नी को |
| अश्वस्य | अश्वस्य | घोड़े की |
| परि | परितः | सब ओर से |
| मातरम् | मातरम् | माता को |
| गोः | पृथिवीम् (द्वितीयार्थे षष्ठी) | पृथिवी को |

संस्कृतार्थः।

मेधावी स वीरः द्युलोकं स्तब्धवान् अन्नार्थं गवामर्थं धनार्थम् (च) पृथिवीलोकं सिक्तवान्, महान् (सः) स्वतःउत्पन्नां प्रजाम् अश्वस्य पत्नीरूपां मातरं पृथिवीम् (च) अनुकम्पया दृष्टवान् ॥ २ ॥

भावार्थः।

बुद्धिमान उस वीर ने द्युलोक को थांभा (और) अन्न के लिये, गौओं (और) धन के लिये पृथिवी लोक को सींचा, (उस) महान ने अपने आप से उत्पन्न हुई प्रजा को (और) अश्व की स्त्रीरूप पृथिवी माता को कृपादृष्टि से देखा ॥ २ ॥

'अश्व' सूर्य है और उसकी स्त्री पृथिवी है जो हम सब की माता है ॥

इन्द्रोदेवता त्रिष्टुप्छन्दः ।११।११।११।११

नक्षद्धवमरुणीः पूर्व्यंराट्तुरोविशामङ्गिरसामनुद्यून् । तक्षद्वज्रंनियुतं तस्तम्भद्द्यां चतुष्पदेनर्य्यायद्विपादे ॥ २॥

| | | |
|---|---|---|
| नक्षत् | प्राप्तवान् (नक्षगतौ) | पहुंचताथा |
| हवम् | आह्वानम् | पुकार को |
| अरुणीः | उषसाम् (पूर्वसवर्णदीर्घः) | उषाओं का |
| पूर्व्यम् | पुरातनम् | प्राचीन को |
| राट् | राजा (राजतेःक्विप्) | राजा |
| तुरः | अनलसः | आलस्य से रहित |

| | | |
|---|---|---|
| विशाम् | प्रजानाम् | प्रजाओं के |
| अङ्गिरसाम् | अङ्गिरसाम् | अंगिराओं के |
| अनु | अनु+ | – |
| द्यून् | अनु+द्यून्, अनुदिनम् | प्रतिदिन |
| तक्षत् | निर्मितवान् (अडभावः) | बनाया |
| वज्रम् | हीरकान् (सुपामितिविभक्तेःसुः) | हीरों को |
| निऽयुतम् | शतार्बुदम् (ओ०को०) | सौ अरब को |
| तस्तम्भत् | स्तम्भितवान् | थांभा |
| द्याम् | द्युलोकम् | द्युलोक को |
| चतुःपदे | चतुष्पदे | चुपाए के लिये |
| नर्याय | मानुषाय | मानुष के लिये |

| द्विऽपादे | द्विपदे | दुपाए के लिये |
|---|---|---|

संस्कृतार्थः।

उषसां राजा अनलसः (इन्द्रः) प्रतिदिनम् अङ्गिरोवंशीयानां प्रजानां पुरातनमाह्वानम् (प्रति) प्राप्तवान्, (सः) शतार्बुदं हीरकान् निर्मितवान् चतुष्पदे मानुषाय द्विपदे(च) द्युलोकं स्तम्भितवान् ॥३॥

भाषार्थः।

उषाओं के राजा आलस्यहीन (इन्द्र) प्रतिदिन अंगिरावंशी प्रजाओं के पूर्वकाल में बुलाने पर पहुंचते थे, (उसने) सौ अरब हीरे बनाए (और) चुपायों (और) मानुष दुपाओं के लिये द्युलोक को थांभा ॥ ३ ॥

सौ अरब हीरे अर्थात् तारागण।

इन्द्रोदेवता त्रिष्टुप्छन्दः।१११११११११

अस्यमदेस्वर्यंदाऋतायाऽपी-

वृतमुस्रियाणामनीकम्।यद्धप्रसर्गेचि-

कुकुम्मिवर्त् दपद्गुहोमानुषस्यदुरो-
वः ॥ ४ ॥

| | | |
|---|---|---|
| अस्य | अस्य | इस के |
| मदे | मदे | मद में |
| स्वर्यम् | रेभमाणम् (स्वृ शब्दे, यत् प्रत्ययः संज्ञापूर्वकस्य विधेरनित्यत्वाद् वृद्ध्यभावः | रांभते हुए को |
| दाः | दत्तवानसि (अडभावः) | तूने दिया है |
| ऋताय | ऋताय | ऋत के लिये |
| अपिऽवृतम् | निगूढम् | छिपे हुए को |
| उस्रियाणाम् | गवाम् (निघं० २।११) | गौओं के |
| अनीकम् | समूहम् | झुंड को |

| | | |
|---|---|---|
| यत् | यदा | जब |
| ह | खलु | सचमुच |
| प्रऽसर्गे | आघाते | प्रहार में |
| त्रिऽककुप् | त्रिशिखरोपेतः | तीन नोक वाला |
| निऽवर्तत् | नितरांवर्तते (लेट्यडागमः) | प्रवृत्त होता है |
| अप | अप+ | – |
| द्रुहः | द्रोहकर्त्रीणि | द्रोह करनेवालोंको |
| मानुषस्य | मनोः सम्बन्धिनः | मनु संबंधी के |
| दुरः | द्वाराणि | द्वारों को |
| वः० | अप + वः, अपावृणोति, उद्घाटयतीत्यर्थः (लङर्थे लुङ्यडभावः च्लेर्लुक्, गुणे हल्ङ्यादिलोपः) | खोल देता है |

संस्कृतार्थः ।

(हे इन्द्र ! त्वम्) अस्य (सोमस्य) मदे ऋताय रेभमाणं निगूढं गवां समूहं दत्तवानसि, यदा खलु त्रिशिखरोपेतः (वज्रः) आघाते प्रवर्त्तते (तदा सः) मनोः सम्बन्धिन्याः (प्रजायाः) द्रोहकर्त्रीणि द्वाराणि उद्घाटयति ॥ ४ ॥

भावार्थः ।

( हे इन्द्र ! ) आपने इस (सोम) के मद में ऋत के लिये गौओं के झुंड को दिया है, जब तीन नोक वाला (वज्र) सचमुच वध करने में प्रवृत्त होता है (तब वह) मनु की (प्रजाओं) के साथ द्रोह करने वाले द्वारों को खोल देता है ॥ ४ ॥

रांभती हुई गौएँ दिन हैं जिन को पणि छिपा कर रखता है, इन गौओं को इन्द्र ऋत अर्थात् सृष्टिक्रम के चलाने के लिये अपने तीन नोक वाले वज्र से पणि की गुफाओं के द्वारों को तोड कर निकालते हैं और शीतऋतु की लम्बी रात्रि के पश्चात् फिर दिन रूपी गौएँ एक एक करके बाहर निकलती हैं ॥

इन्द्रो देवता त्रिष्टुप्छन्दः ।१११।१११।१११

तुभ्यंपयोयत्पितरावनीतांराधः सुरेतस्तुरणेभुरण्यू । शुचियत्तेरेक्ण-

आयजन्त सबर्दुघाया:पयउस्रियाया: ॥ ५ ॥

| | | |
|---|---|---|
| तुभ्यम् | तुभ्यम् | तेरे लिये |
| पय: | बलम् (भा० वा०) | बल को |
| यत् | यदा | जब |
| पितरौ | पितरौ | माता (और) पिता |
| अनीताम् | आनीतवन्तौ (लङिदावोलुङ्) | लाए |
| राध: | उपहारम् (भा० को०) | भेट को |
| सुरेत: | सुवीर्ययुक्तम् | सुन्दर वीर्य से युक्त को |
| तुरणे | त्वरोपेताय (तुरण त्वरायां क्विप्) | शीघ्रकारी के लिये |
| भुरण्यू० | धारयित्र्यौ (भुरण धारणे,औणादिक उप्रत्यय:) | धारण करने वाले |

| | | |
|---|---|---|
| शुचि | शुद्धम् | पवित्र को |
| यत् | यदा | जब |
| ते | तुभ्यम् | तेरे लिये |
| रेक्णः | धनम् (निघं०२।१०) | धन को |
| आ | आ+ | — |
| अयजन्त | आ+अयजन्त, अर्पितवन्तः | अर्पण किया |
| स्वःऽदुघायाः | अमृतस्य दोग्ध्याः (सा०मा०) | अमृत के दोहने वाली के |
| पयः | पयः | दूध को |
| उस्रियायाः | गोः | गौ के |

संस्कृतार्थः।

(हे इन्द्र!) क्षिप्रकारिणे तुभ्यं यदा धारयित्र्यौ (द्यावापृथिव्यौ) सुवीर्योपेतं बलरूपम् उपहारम्

आनीतवन्तौ,यदा(च मनुष्याः)अमृतस्य दोग्ध्र्याःगोः पवित्रं पयोरूपंधनं तुभ्यम् अर्पितवन्तः ॥ ५ ॥

भावार्थः।

( हे इन्द्र ! ) शीघ्रकारी आप के लिये जब धारण करने वाले माता (और) पिता (द्यौ और पृथिवी) सुन्दर वीर्य्य से युक्त बलरूप भेट को लाए (और) जब (मनुष्यों ने) अमृत के दोहने वाली गौ के पवित्र दुग्धरूप धन को आप के ताईं अर्पण किया ॥ ५ ॥

इस का संबंध अगले मंत्र के साथ है।

मंत्र के उत्तरार्द्ध में अग्निहोत्र की ओर सूचना है, सृष्टि की आसुरी शक्तियाँ जगत में अन्धकार को फैलाना चाहती हैं, और देवता मनुष्य के हितकारक प्रकाश को उत्पन्न करना चाहते हैं, देवताओं के इस प्रयत्न में मनुष्य भी अग्निहोत्र द्वारा सहायता कर सकता है ॥

इन्द्रोदेवता त्रिष्टुप्छन्दः ।११।११।११।११

अधप्रजज्ञेतरणिर्ममत्तु प्ररोच्यस्याउषसोनसूरः।इन्दुर्येभिराष्टस्वेदुहव्यैः स्रुवेणसिञ्चञ्जरणाभिधाम ॥ ६ ॥

| | | |
|---|---|---|
| अध | तदानीम् | तत्र |
| प्र | प्र+ | – |
| जज्ञे | प्र+जज्ञे,प्रादुर्बभूव | प्रकट हुआ |
| तरणिः | शीघ्रगामी (निघं० २।१५) | शीघ्रगामी |
| ममत्तु | मादयतु (मदीहर्षेऽन्तर्भावितण्यर्थादस्माद् विकरणस्य श्लुश्छान्दसः) | हर्ष से युक्त करे |
| प्र | प्र+ | – |
| रोचि | प्र+रोचि,प्रदीप्तोऽभूत् (रुच दीप्तौ लुङि व्यत्ययेन च्लेश्चिणादेशः) | प्रदीप्त हो गया |
| अस्याः | अस्याः | इस से |
| उषसः | उषसः | उषा से |

| | | |
|---|---|---|
| न | इव | मानो |
| सूरः | सूर्य्यः | सूर्य्य |
| इन्दुः | सोमः | सोम |
| येभिः | यैः | जिन से |
| आष्ट | प्राप्नोति | प्राप्त होता है |
| स्वऽइन्दुहव्यैः | स्वतोदीप्तैर्हव्यैः (ञिइन्धीदीप्तौ, पृषोदरादित्वाद्रूपसिद्धिः) | अपने आप चमकतीहुई हवियों से |
| स्रुवेण | स्रुवेण | स्रुव के द्वारा |
| सिञ्चन् | सिञ्चन् | सींचता हुआ |
| जरणा | स्तोतॄणाम् (जरतिःस्तुतिकर्म्मा निघं० ३।१४ विभक्तेराऽऽत्वम्) | स्तुति करने वालों के |
| अभि | प्रति | की ओर |

| धाम | स्थानम् | स्थान को |
|---|---|---|

संस्कृतार्थः।

तदा शीघ्रगामी सूर्यः अस्या उषसः प्रदीप्तइव प्रादुर्बभूव(अयमस्मान्) मादयतु, यैः स्वतः प्रदीप्तैः हव्यैः स्त्रुवेण सिञ्चन् सोमः स्तोतृणां स्थानं प्रति प्राप्नोति ॥ ६ ॥

भावार्थः।

तब शीघ्रगामी सूर्य्य मानो इस उषा से प्रदीप्त होकर प्रकट हुआ (यह हमें) हर्षित करे, जिन स्वयं चमकती हुई हवियों से स्रुव के द्वारा सींचता हुआ चन्द्रमा भक्तों के स्थान को प्राप्त होता है ॥ ६ ॥

इस की पूर्ति पिछले मंत्रसे है।

सूर्य्य का उदय होना देवताओं की विजय का सूचक है, इस लिये हमें प्रत्येक सूर्य्यउदय पर हर्षित होना चाहिये।

स्वयं चमकती हुई हवियाँ सूर्यकी किरणें हैं जो चन्द्रमापर गिर कर चन्द्ररश्मिरूप से हमारे पास आती हैं,मानो इन को स्रुवे से सींचता हुआ चन्द्रमा हमारे स्थान को प्राप्त होता है।

इन्द्रोदेवता त्रिष्टुप्छन्दः ।११।११।११।११

स्विध्मायद्वनधितिरपस्यात

सूरो अध्वरे परिरोधना गोः । यद्ध प्रभासि कृत्व्याँ अनु द्यू नर्नविशे पश्विषे तुराय ॥ ७ ॥

| | | |
|---|---|---|
| सऽइध्मा | सुदीप्यमाना | खूब चमकती हुई |
| यत् | यत् | जो |
| वनऽधितिः | वृक्षादनी (आ० को०) | कुल्हाड़ी |
| अपस्यात् | कर्मोद्युक्ता भवति (अपस् इति कर्म नाम निघं० २।१ क्यचि सति लेट्यडागमः) | कर्म में तत्पर होती है |
| सूरः | विदुषः (षष्ठ्याःसुः) | विद्वान के |
| अध्वरे | यज्ञे | यज्ञ में |

| | | |
|---|---|---|
| परि | परि+ | – |
| रोधना | परि+रोधना,बन्धनाय (चतुर्थ्याः डा) | बांधने के लिये |
| गोः | पशोः | पशु के |
| यत् | यत् | जो |
| ह | खलु | सचमुच |
| प्रऽभासि | अनु+प्रभासि, अनुदिनं प्रदीपयसि (अन्तर्भावितण्यर्थ) | तू प्रतिदिन प्रकाशित करता है |
| कृत्व्यान् | कर्म्मयोग्यान् (कृत्वीति कर्मनाम निघं॰ २।१ तत्रसाधुरितियत्) | कर्म्म करने में योग्यों को |
| अनु | अनु+ | – |
| द्यून् | दिवसान् | दिनों को |

| | | |
|---|---|---|
| अनर्विशे | अनसा शकटेन प्रविशते (विशतेः क्विपि सति 'अहरादीनां-' इति वार्तिकेन सकारस्य रेफादेशः) | गाडीवान के लिये |
| पशुऽइषे | पशूनां प्रेरकाय (इषगतौ, अन्तर्भावितण्यर्थादस्मात् क्विप्) | पशुओं के हांकने वाले के लिये |
| तुराय | त्वरमाणाय | शीघ्रता करते हुए के लिये |

संस्कृतार्थः।

हे इन्द्र! यद् विदुषो यज्ञे पशोर्बन्धनाय सुदीप्यमाना वृक्षादनी कर्मोद्युक्ता भवति, यत् (च) खलु शकटेन प्राप्नुवते, पशुवाहकाय, त्वरमाणाय (च) कर्मयोग्यान् दिवसान् अनुदिनं प्रदीपयास (तत् तवैव वीर्य्यस्य फलम्) ॥ ७ ॥

भावार्थः।

हे इन्द्र! जो विद्वान के यज्ञ में पशु के बांधने के लिये खूब चमकने वाली कुल्हाड़ी अपना काम करती है, (और) जो सचमुच गाडीवान के लिये, पशु हांकने वाले के लिये (और) शीघ्रता करने वाले

के लिये काम करने योग्य दिनों को प्रतिदिन प्रकाशित करते हो(वह आपके ही वीर्यका फल है)॥७॥

कुल्हाड़ी अपना काम करती है अर्थात् यूप बनाने के लिये वृक्ष को काटती है ॥

इन्द्रोदेवता भुरिक्त्रिष्टुप्छन्दः ।१२।११।११।११

अष्टामहोदिवआदोहरीइह द्युम्नासाहमभियोधानउत्सम्। हरिं यत्तेमन्दिनंदुक्षन्वृधे गोरभसमद्रिभिर्वाताप्यम् ॥ ८ ॥

| | | |
|---|---|---|
| अष्टा | अष्टौ (विभक्तेरात्वम्) | आठ |
| मह: | महतः | महान से |
| दिव: | द्युलोकात् | द्युलोक से |
| आद: | आनीतवानसि (आ०श्रो०) | तू लाया है |

| | | |
|---|---|---|
| हरी० | अश्वान् (वचनव्यत्ययः) | घोड़ों को |
| इह | इह | यहां |
| द्युम्नऽसहम् | प्रकाशस्याऽभिभवितारम् | प्रकाश के दबाने वाले को |
| अभि | प्रति | की ओर |
| योधानः | युध्यमानः | युद्ध करता हुआ |
| उत्सम् | कूपम् | कूए को |
| हरिम् | हरिद्वर्णम् | सुनहरी रंग वाले को |
| यत् | यदा | जब |
| ते | तुभ्यम् | तेरे लिये |
| मन्दिनम् | मदकारकम् | मद करने वाले को |
| धुक्षन् | अधुक्षन् (अडभावः) | दोहा |

| | | |
|---|---|---|
| वृधे | वृद्धयै | वृद्धि के लिये |
| गोऽरभसम् | पयसा प्रबलीकृतम् | दूध से बलयुक्त किये हुए को |
| अद्रिऽभिः | पाषाणैः | पत्थरों से |
| वाताप्यम् | सोमरसम् (आ०को०) | सोमरस को |

संस्कृतार्थः ।

(हे इन्द्र ! त्वम्) प्रकाशस्य अभिभवितारं कूपं प्रति युध्यमानः (सन्) महतो द्युलोकाद् अष्टाश्वान् आनीतवानसि, यदा (मनुष्याः) तुभ्यं हरिद्वर्णं, पयसा प्रबलीकृतं, मदकारकम् (च) सोमरसं पाषाणैः दुग्धवन्तः ॥ ८ ॥

भावार्थः ।

(हे इन्द्र ! ) प्रकाश के दबाने वाले कूप के प्रति युद्ध करते हुए आप महान द्युलोक से आठ घोडों को लाए जब ( मनुष्यों ने ) आप के लिये सुनहरी रंगवाले, दूध से बल युक्त किये हुए (और) मदकारक सोमरस को पत्थरों से दोहा ॥ ८ ॥

(१) प्रकाशके दबाने वाला कूप उत्तर देशोंकी चार महीने की लंबी शीतकाल की रात्रि है ॥

(२) आठ घोड़े प्रकाश के आठ महीने हैं ॥

इन्द्रोदेवता त्रिष्टुप्छन्दः ।११।११।११।११

त्वमायसंप्रतिवर्तयोगो दिवोअ-
श्मानमुपनीतमृभ्वा। कुत्सायय-
त्रपुरुहूतवन्वञ् छुष्णामनन्तैःप-
रियासिवधैः ।९।

| | | |
|---|---|---|
| त्वम् | त्वम् | तू ने |
| आयसम् | लोहमयम् | लोहे वाले को |
| प्रति | प्रति+ | — |
| वर्तयः | प्रति+वर्तयः, विसृष्टवानसि (लङ्यडभावः) | फैंका |
| गोः | गवादिपशूपलक्षितस्य चर्मणः | चमड़े के |
| दिवः | द्युलोकात् | द्युलोक से |

| | | |
|---|---|---|
| अश्मानम् | वज्रम् | वज्र को |
| उपऽनीतम् | प्रापितम् | लाए हुए को |
| ऋभ्वा | कर्मकुशलेन (त्वष्ट्रा) | काम में चतुर (त्वष्टा) के द्वारा |
| कुत्साय | कुत्साय | कुत्स के लिये |
| यत् | यस्मिन् (काले) | जब |
| पुरुऽहूत | हेबहुभिराहूत ! | हे बहुतों से बुलाए हुए |
| वन्वन् | रक्षांकुर्वन् (यास्कः) | रक्षा करता हुआ |
| शुष्णम् | शुष्णम् | शुष्ण को |
| अनन्तैः | अनन्तैः | अनेकों से |
| परिऽयासि | परिगतवानसि (लड्थेंलट्) | तूने घेर लिया है |
| वधैः | हननसाधनैः (आयुधैः) | शस्त्रों से |

संस्कृतार्थः ।

हे बहुभिराहूत ! ( इन्द्र ! ) त्वं कर्मकुशलेन (त्वष्ट्रा) आनीतं लोहमयं वज्रं चर्मणः (सकाशेन) द्युलोकाद् विसृष्टवानसि यदा कुत्साय रक्षां कुर्वन् अनन्तैरायुधैः शुष्णं परिगतवानसि ॥ ९ ॥

भावार्थः ।

हे बहुतों से बुलाए हुए ( इन्द्र ! )आपने काम में चतुर (त्वष्टा) से लाए हुए लोहे के वज्र को चर्म के द्वारा द्युलोक से फैंका जब कुत्स के लिये रक्षा करते हुए आपने शुष्ण को अनेक शस्त्रों से घेर लिया ॥ ९ ॥

(१) वज्र को छोड़ने के लिये हाथ में चर्म पहना जाता है ॥

(२) शुष्ण पृथिवी को सुखाने वाला अनावृष्टि रूप असुर है।

इन्द्रोदेवता त्रिष्टुप्छन्दः ।११।११।११।११

पुरायत्सूरस्तमसोअपीते स्तमद्रिवःफलिगंहेतिमस्य । शुष्णस्य चित्परिहितंयदोजो दिवस्परिसुग्रथितंतदादः ।१० ।

| | | |
|---|---|---|
| पुरा | पूर्वम् | पहिले |
| यत् | यावत् | जबतक |
| सूरः | सूर्यस्य (षष्ठयाः सुः) | सूर्य के |
| तमसः | अन्धकारेण (तृतीयार्थे षष्ठी) | अंधकार के द्वारा |
| अपिऽइतेः | लयात् (शा०पो०) | लय से |
| तम् | तम् | उस को |
| अद्रिऽवः | हे वज्रिन् ! | हे वज्रधारी |
| फलिऽगम् | वृत्रम् (प्रति) (निघं० १।१०) | वृत्र (की ओर) |
| हेतिम् | वज्रम् (निघं० २।२०) | वज्र को |
| अस्य | प्रक्षिप (असुक्षेपणे) | फेंको |
| शुष्णस्य | शुष्णस्य | शुष्ण का |

| | | |
|---|---|---|
| चित् | (पूरणः) | – |
| परिऽहितम् | व्याप्तम् | व्याप्त |
| यत् | यत् | जो |
| ओजः | बलम् | बल |
| दिवः | द्युलोकस्य | द्युलोक के |
| परि | उपरि | ऊपर |
| सुऽग्रथितम् | संघट्टितम् | गठा हुआ |
| तत् | तत् | उस को |
| आ | आ+ | – |
| अदः० | आ+अदः, सर्वतो-विदारय (दृविदारणे;लोडर्थे लङि विकरणस्य लुक्) | सब ओर से तोड़ो |

संस्कृतार्थः।

हे वज्रिन्! (इन्द्र!) अन्धकारेण सूर्यस्य

लयात्पूर्वं यावत् ( तावत् ) तं वृत्रम् (प्रति) वज्रं प्रक्षिप, दिव उपरि यद् संघट्टितं शुष्णस्य व्याप्तं बलम् (चाऽस्ति) तत् सर्वतो विदारय ॥ १० ॥

भावार्थः ।

हे वज्रधारी ( इन्द्र ! ) अन्धकार द्वारा सूर्य्य के लय होने से पहले[२] उस वृत्र की ( ओर ) वज्र को फैंको, (और) द्यौके ऊपर जो गठा हुआ शुष्ण का व्याप्त बल ( है ) उसको सब ओर से तोड़ो ॥ १० ॥

फलिग, शुष्ण, ये दोनों अनावृष्टि रूप असुरों के कल्पित नाम हैं ।

इन्द्रोदेवता त्रिष्टुप्छन्दः ।११।११।११।११

अनु॑त्वाम॒ही पाज॑सीअच॒क्रे द्या-
वा॒क्षामा॑मदतामिन्द्र॒कर्म॑न् । त्वं
वृत्रमा॒शया॑नंसि॒रासु॑ म॒होवज्रे॑णसि-
ष्वपीव॒राहु॑म् । ११ ।

| | | |
|---|---|---|
| अनु | अनु-(स्तय) | साथ २ |
| त्वा | त्वाम् | तुझ को |
| मही० | महत्यौ (सुपामिति विभक्तेःसुः) | बड़ीं |
| पाजसी० | बलवत्यौ | बल वालीं |
| अचक्रे० | चक्ररहिते | पहियों से रहित |
| द्यावाक्षामा | द्यावापृथिव्यौ | द्यौ (और) पृथिवी |
| मदताम् | मदयुक्तेऽभवताम् (व्यत्ययेन शप्, अड-भावः) | मद से युक्त हुई हैं |
| इन्द्र | हे इन्द्र ! | हे इन्द्र |
| कर्मन् | कर्मणि (सुपामिति सप्तम्यालुक्) | कर्म में |
| त्वम् | त्वम् | तू ने |
| वृत्रम् | वृत्रम् | वृत्र को |

| | | |
|---|---|---|
| आऽशयानम् | निवसन्तम् (आ०को०) | रहने वाले को |
| सिरासु | नदीषु (निघं० १।१३) | नदियों में |
| मह्नः | महता (तृतीयार्थे षष्ठी) | महान से |
| वज्रेण | वज्रेण | वज्र से |
| सिस्वपः | स्वापितवानसि (अडभावः) | सुलादिया है |
| वराहुम् | वराहसदृशम् | वराह जैसे को |

संस्कृतार्थः ।

हे इन्द्र! (तव)कर्म्मणि चक्ररहिते महत्यौ बलवत्यौ द्यावापृथिव्यौ त्वामनुसृत्य मदयुक्तेऽभवताम्, त्वं नदीषु निवसन्तं वराहसदृशं वृत्रं महता वज्रेण (हत्वा) स्वापितवानसि । ११ ।

भावार्थः ।

हे इन्द्र ! (आप के) कर्म पर विना पहियों वाले बड़े बलवान द्यौ ( और ) पृथिवी आप के साथ मद से युक्त हुए हैं, आपने नदियां में रहने वाले वराह तुल्य वृत्र को महान वज्र से(मारकर)सुलादियाहै।११।

इन्द्रोदेवता निचृत्त्रिष्टुप्छन्दः ।१०।११।११।११

त्वमिन्द्रनर्य्योयाँ॥अवोनॄन् ति-

ष्ठावातस्यसुयुजोवहिष्ठान्। यंते

काव्यउशनामन्दिनंदाद् वृत्रहणं

पार्य्यंततक्षवज्रम् ॥ १२ ॥

| | | |
|---|---|---|
| त्वम् | त्वम् | तू |
| इन्द्र | हे इन्द्र ! | हे इन्द्र |
| नर्य्यः | नृभ्योहितः | मनुष्यों के लिये हितकारी |
| यान् | यान् | जिन को |
| अवः | रक्षसि (लेट्यडागमः) | रक्षा करते हो |
| नॄन् | नरान् | नरों को |

| तिष्ठ | आरोह (आङोलोपश्छान्दसः) | चढो |
|---|---|---|
| वातस्य | वायोः | वायु के |
| सुऽयुजः | सुयुक्तान् | सुन्दर जुड़े हुओंको |
| वहिष्ठान् | अतिवोढॄन् | खूब लेचलने वालों को |
| यम् | यम् | जिस को |
| ते | तुभ्यम् | तेरे लिये |
| काव्यः | कवेःपुत्रः | कवि के पुत्र ने |
| उशना | उशना | उशना ने |
| मन्दिनम् | मदकरम् | मदकारी को |
| दात् | दत्तवान् (अडभावः) | दिया है |
| वृत्रऽहनम् | वृत्रस्य हन्तारम् | वृत्रकेमारनेवालेको |

| | | |
|---|---|---|
| पार्यम् | (शत्रूणाम्)पारणेऽतिक्रमणे समर्थम् | (शत्रुओं के) उलांघने में समर्थ को |
| ततक्ष | तनूकुरु (लोडर्थेलिट्) | पैनाओ |
| वज्रम् | वज्रम् | वज्र को |

संस्कृतार्थः।

हे इन्द्रानृभ्योहितस्त्वं यान्नरान् रक्षसि (तान्) अतिवोढ्न्, वायोः सुयुक्तान् (अश्वान्) आरोह, (अपिच) कवेःपुत्रः उशना वृत्रस्य हन्तारम् (शत्रून्) अतिक्रमितुं समर्थं मदकरं यं वज्रं तुभ्यं दत्तवान् (तम्) तनूकुरु।१२।

भाषार्थः।

हे इन्द्र ! मनुष्यों के हितकारी आप जिन नरों की रक्षा करते हो (उन) खूब ले चलने वाले वायु के सुन्दर जुड़े हुए (घोड़ों) पर चढो (और) कवि के पुत्र उशना ने जो वृत्र के मारने वाला (और शत्रुओं के) उलांघने में समर्थ मदकारी वज्र आप को दिया है (उस को) पैनाओ ।१२।

इन्द्रोदेवता त्रिष्टुप्छन्दः।११।११।११।११

त्वंसूरोहरितोरामयोनॄन् भर-
च्चक्रमेतशोनायमिन्द्र। प्रास्यपारं
नवतिंनाव्याना मपिकर्तमवर्तयोऽ-
यज्यून् ॥ १३ ॥

| | | |
|---|---|---|
| त्वम् | त्वम् | तू ने |
| सूरः | सूर्य्यस्य (षष्ठयाः सुः) | सूर्य्य के |
| हरितः | हरिद्वर्णान् | सुनहरीरंग वालों को |
| रमयः | उपरमितवानसि (अडभावउपसर्गा-भावश्च) | रोका है |
| नॄन् | नरान् | नरों को |
| भरत् | वोढुमशकत् (अडभावः) | लेचलसका |

| | | |
|---|---|---|
| चक्रम् | चक्रम् | पहिये को |
| एतशः | एतशः | एतश |
| न | न | नहीं |
| अयम् | अयम् | यह |
| इन्द्र | हे इन्द्र ! | हे इन्द्र |
| प्रऽअस्य | प्रक्षिप्य | फेंक कर |
| पारम् | पारम् | पार |
| नवतिम् | नवतिम् | नव्वे को |
| नाव्यानाम् | नावातार्य्याणाम् (नदीनाम्) | नदियों के |
| अपि | अपि | भी |
| कर्तम् | गर्तम् (गस्यकत्वं छान्दसम्) | गढे को |
| अवर्तयः | प्रापितवानसि | पहुंचाया है। |

| अयज्यून् | यजनरहितान् | यज्ञ न करने वालों को |
|---|---|---|

संस्कृतार्थः।

हे इन्द्र ! त्वं सूर्य्यस्य हरिद्वर्णानश्वान्उपरमितवानसि, अयम् एतशः (सूर्य्यरथस्य) चक्रं वोढुं नाऽशकत् (त्वम्) यजनरहितान् नवतेर्नदीनां पारे प्रक्षिप्य गर्तं प्रापितवानसि ॥ १३ ॥

भाषार्थः।

हे इन्द्र! आपने सूर्य्य के सुनहरी घोड़ों को रोक दिया, यह एतश (सूर्य्य के रथ के) पहिये को न ले चल सका, आपने यज्ञ न करने वालों को नब्बे नदियोंके पार फैंक कर गढे में पहुंचाया है ॥१३॥

एतश सूर्य्य के घोड़े का नाम है, और इन्द्र के उस भक्त का नाम भी है जिस के लिये इन्द्र ने सूर्य्य के रथ को ठैरा कर युद्ध के लिये दिन को लंबा कर दिया था देखो २।१९।५

इन्द्रोदेवता त्रिष्टुप्छन्दः ।११।११।११।११।

त्वंनोअस्याइन्द्रदुर्हणायाः पाहिवज्रिवोदुरितादभीके । प्रनोवा-

जानृथ्यो ३ अघ्नवुद्ध्या निषेयन्धि

श्रवसेसूनृतायै ॥ १४ ॥

| | | |
|---|---|---|
| त्वम् | त्वम् | तू |
| नः | अस्मान् | हम को |
| अस्याः | अस्याः | इस से |
| इन्द्र | हे इन्द्र ! | हे इन्द्र |
| दुःऽहनायाः | दुःखेनहन्तव्यायाः (दरिद्रतायाः) (हन्तेःकर्म्मणिखल् प्रत्ययः) | दरिद्रता से |
| पाहि | पाहि | रक्षा कर |
| वज्रिऽवः | हे वज्रिन् ! | हे वज्रवाले |
| दुःऽइतात् | पापात् | पाप से |

| | | |
|---|---|---|
| अभीके | समीपे | समीप में |
| प्र | प्र+ | – |
| नः | अस्मभ्यम् | हमारे लिये |
| वाजान् | बलानि | बलों को |
| रथ्यः | रथयुक्तानि (छन्दसित्रनिपौ,इति मत्वर्थीयईकारः) | रथ सहितों को |
| अश्वऽबुध्यान् | अश्वाः (विद्यमानत्वेन) बोद्धव्या-येषुतानि | जिनमें घोड़ों का होना निश्चित हो उन को |
| इषे | अन्नार्थम् | अन्न के लिये |
| यन्धि | प्र+यन्धि, प्रयच्छ (विकरणस्यलुक्) | दे |
| श्रवसे | यशसे | यश के लिये |
| सूनृतायै | प्रियसत्यात्मि-कायै वाण्यै | प्यारी (और)सच्ची वाणी के लिये |

संस्कृतार्थः।

हे वज्रिन् ! इन्द्र ! त्वमस्मान् समीपे (वर्तमानात्)अस्माद् दारिद्र्यरूपात् पापाद् रक्ष, अन्नार्थं यशसे प्रियसत्यात्मिकायै वाण्यै (च) रथयुक्तानि, अश्ववोधकानि (च) बलानि अस्मभ्यं प्रयच्छ ॥१४॥

भावार्थः।

हे वज्रवाले इन्द्र ! आप हमें इस समीपवर्ती दारिद्र्यरूप पाप से बचावें, अन्न के लिये, यश के लिये (और) प्यारी (और) सच्ची वाणी के लिये रथ से युक्त (और) अश्वों के बोध कराने वाले बलों को हमारे ताईं दें ॥ १४ ॥

इन्द्रोदेवता त्रिष्टुप्छन्दः।११।११।११।११

मासातेअस्मत्सुमतिर्विदसद्

वाजप्रमहःसमिषोवरन्त । आनो

भजमघवन्गोष्वर्यो मंहिष्ठास्ते

सधमादःस्याम ।१५।

| | | |
|---|---|---|
| मा | मा | मत |
| सा | सा | वह |
| ते | त्वदीया | तेरी |
| अस्मत् | अस्मासु (सप्तम्यालुक्) | हममें |
| सुऽमतिः | अनुग्रहात्मिका बुद्धिः | दयाबुद्धि |
| वि | वि+ | – |
| दसत् | वि+दसत्, उपक्षीयताम् (दसुउपक्षये, लोडर्थे लुङ्) | क्षीण हो |
| वाजऽप्रमहः | वाजैर्बलैःप्रकृष्टं महस्तेजो यस्य तथोक्तस्ततूस-म्बुद्धौ | हे बलों के कारण प्रतापशाली |
| सम् | सम्+ | – |

| | | |
|---|---|---|
| इषः | अन्नानि | अन्न |
| वरन्त | सम् + वरन्त, संवृण्वन्तु, (वृञ् वरणे व्यत्ययेन) शप्) | चारों ओर हो |
| आ | आ+ | — |
| नः | अस्मान् | हम को |
| भज | आ + भज, भागिनःकुरु | भागी बनाओ |
| मघऽवन् | हे धनवन् ! | हे धनवाले |
| गोषु | गोषु, | गौओं में, |
| अर्यः | स्वामी | स्वामी |
| मंहिष्ठाः | अतिस्तोतव्याः | अत्यन्त स्तुतिके योग्य |
| ते | तव | तेरे |
| सधऽमादः | सहमाद्यन्तः (क्विप्) | साथ मोद करने वाले |

| स्याम | स्याम | हम होवें |
|---|---|---|

संस्कृतार्थः ।

हे वलैस्तेजस्विन्! धनवन्! (इन्द्र!) सा त्वदीया दयात्मिका बुद्धिरस्मासु मा उपक्षीयताम्, अन्नानि अस्मान् संवृण्वन्तु, स्वामी त्वम् गोषु अस्मान् भागिनः कुरु, (वयम्) अतिस्तोतव्याः (सन्तः) तव सहमादिनो भवेम ॥१५॥

भाषार्थः ।

हे वलोंके कारण प्रतापशाली ! धन वाले (इन्द्र! ) वह आप की दयाबुद्धि हम में क्षीण न हो, अन्न हमारे चारों ओर हों, स्वामी आप गौओं में हम को भागी बनावें, हम अत्यन्त स्तुति के योग्य हुए २ आप के साथ मोद करने वाले हों ॥ १५ ॥

इत्येकविंशत्यधिकशततमं सूक्तम् ॥

# ऋ०मं०१ सू०१२२।

## विश्वेदेवादेवताः ऋक्षीवानृषिः।

## विनियोगोलैङ्गिकः।

## सूक्त का भावार्थ।

हे मरुतो! आप जो क्रोध करके शीघ्र दयालु होजाते हो ऐसे आपके लिये हम दानीरुद्र को हवि अर्पण करते हैं जिस में आपका भी भाग है, मैं रुद्र के साथ मरुतों की स्तुति इस लिये करता हूं कि वे आकाश और पृथिवी के बाणधारी वीरों की न्याईं सदा हमारी रक्षा में तत्पर रहते हैं।१। दिन और रात्रिदेवता भक्त को पहिली पुकार पर ही पत्नी की न्याईं तुरन्त उत्तर देती हैं, वे भिन्न प्रकार से जानी जाती हैं, एक तो धूएँ जैसे बुने हुए वस्त्रों को पहनती है, दूसरी सूर्य्य की शोभा से सिंगरी हुई ऐसी सुन्दर प्रतीत होती है मानो सोने के आभूषण पहने हुए है।२। भ्रमण करने वाले सूर्य्य का दर्शन हमें मदयुक्त करे, वर्षा करने वाले वायु का स्पर्श हमें मदयुक्त करे, बल के अभिमानीदेवता इन्द्र और महत्त्व के आदर्शरूप पर्वत हमारे उत्साह को बढ़ावें, यह सब देवता हम को धन देने की इच्छा करें।३। उशिक का पुत्र* मेरे लिये अश्विनों को बुलावे, जो आकर मेरी हवि को खावें, मेरी रक्षा करें और मुझे यश से उज्ज्वल करें, हे आर्य्यगण! जलों के पुत्र अग्नि का अर्चन करो, और भक्त की माता पृथिवी और पिता आकाश को ध्याओ।४। हे आर्य्यजन! तुम्हारे लिये उशिक का पुत्र इन्द्र को पुकारता है जैसे पूर्व-

---

* उशिक का पुत्र स्वयं इस मन्त्र का द्रष्टा ऋषि है।

समय में घोषा ने पति की प्राप्ति के लिये पुकारा था, धनों के बांटने वाले पूषादेव की उदारता को जानता हुआ मैं अग्नि की धनराशि का वर्णन करता हूं। ५। हे मित्र और वरुण! मेरी इस पुकार को सुनो, घर घर में जो आर्य्यजन आपको बुलाते हैं उन सब की पुकार को सुनो, हमारा सिन्धुनद जिस का दान प्रसिद्ध है, जो हमारे खेतों को सींच कर हरे भरे करता है और जो खूब सुनने वाला है जलों के साथ हमारी पुकार को सुने। ६। हे मित्र और वरुण! मैं आपके उस दान की प्रशंसा करता हूं जो आपने मुझे यज्ञ में सौ गौएँ दिलाईं और प्रसिद्ध रथी राजा प्रियरथ को तत्काल पुष्टि दी और यह पुष्टि उसके लिये चिरस्थाई हुई। ७। मैं उस बड़े धनी देवजन के दान की स्तुति करताहूं, हम आर्य्यमनुष्य वीर पुत्रों वाले हुए२ इकट्ठे मिलकर धन को भोगें, देवताओं ने अंगिरावंशियों को बहुत अन्न दिया है और मुझे घोड़े रथ और धन का स्वामी बनाया है। ८। हे मित्र और वरुण! जो मनुष्य सब के साथ द्रोह करता हुआ टेढी चाल से चलता है और आपके साथ द्वेष करता हुआ सोम को नहीं निचोड़ता† उस के हृदय में नाश का मूल यक्ष्मा रोग स्थापन होता है। ‡और जो मनुष्य दैवीनियम के अनुकूल सत्य पर चलता हुआ स्तुति की वाणियों से आपको प्राप्त होता है। ९। वह मनुष्य देवताओं से प्रेरित होकर अत्यन्त बलवान यशस्वी त्यागशील और सदा शूरवीर होता है, वह

---

† अभिप्राय यह है कि जो नास्तिक बुद्धि रखता हुआ किसी प्रकार से ईश्वर का पूजन नहीं करता।

‡ अर्थात कुछ काल के अनन्तर वह समूल नष्ट हो जाता है॥

युद्ध में निःशंक होकर जाता है और अपने से बड़े से भी नहीं डरता। १०। हे आनन्द के देने वालो ! अमर राजाओ ! आप अब आकर स्तुति करने वाले भक्त की पुकार को सुनो, आकाश में वेग से चलते हुए आप रथी की पुकार को सुन कर उसे युद्ध में जिता कर धन दिलाते हो, जिससे आपका यश बढ़े ।११। देवताओं ने कहा है कि जो सोम निचोड़ कर यज्ञ में हमें बुलाएगा हम उसके लिये बल को लेकर आवेंगे, यश और धन का समूह जिन में स्थिर है ऐसे देवता हमारे यज्ञ में आकर हमसे अर्पण किये हुए अन्न को सेवन करें ।१२। जब दस चमसों में सोम को उठाए हुए ऋत्विज लोग आहुति देने के लिये अग्नि की ओर जाते हैं तब हम हर्ष से युक्त होते हैं, जिन के घोड़े और रासें इच्छानुकूल हों वह हम क्या करें, घोड़े मालिक हैं और वीरों को जय के लिये स्वयं युद्ध की ओर प्रेरण करते हैं ।१३। जिसके सोने के कान और रत्नों से जड़ी हुई ग्रीवा है उस धनरूप सूर्य्यको देवता हमें देवें, आर्य्य की स्तुति से तत्काल आने वाली उषाएँ स्तुति करने वाले और हवि देने वाले दोनों से प्रेम करें ।१४। हे मित्र और वरुण ! मुझे राजा मशर्शार ने चार और राजा आयवस ने तीन नई उमर के घोड़े दान किये हैं, मुझ पर अनुग्रह रूपी आपका लंबा रथ चमका है जिस के किरणों के डंडे हैं और जिस का सूर्य्यजैसा प्रकाश है।१५।

विश्वेदेवादेवताः, त्रिष्टुप्छन्दः ।११।११।११।११

प्रवःपान्तंरघुमन्यवोऽन्धो यज्ञं रुद्रायमीळ्हुषेभरध्वम् । दिवोअ-

स्तोष्यसुरस्यवीरैरिषुध्येवमरुतो रोदस्योः ॥ १ ॥

| | | |
|---|---|---|
| प्र | प्र+ | – |
| वः | युष्मान् | तुम्हें |
| पान्तम् | पालयन्तम् | पालते हुए को |
| रघुऽमन्यवः | हेलघुक्रोधाः ! | हे शीघ्रगामी क्रोधवाले |
| अन्धः | अन्नम् (निघं०२।७) | अन्न को |
| यज्ञम् | यज्ञम् | यज्ञ को |
| रुद्राय | रुद्राय | रुद्र के लिये |
| मीळ्हुषे | दानिने | दानी के लिये |
| भरध्वम् | प्र+भरध्वम्, सम्पादयामः (पुरुषव्यत्ययः) | हम संपादन करते हैं |

| | | |
|---|---|---|
| दिवः | द्युलोकस्य | द्युलोक के |
| अस्तोषि | स्तौमि (लडर्थे छान्दसो लुङ्) | स्तुति करता हूं |
| असुरस्य | प्राणवतः | प्राणवान के |
| वीरैः | वीरैः | वीरों के साथ |
| इषुध्याऽइव | इषूणांधारकाइव (गुणाभावे यणादेशः, विभक्तेरात्वम्) | बाणोंके धारण करनेवालोंकीन्याइ |
| मरुतः | मरुतः | मरुत |
| रोदस्योः | द्यावापृथिव्योः (निघं० ) | द्यौ (और) पृथिवी के |

संस्कृतार्थः।

हे लघुक्रोधाः! (मरुतः!) युष्माकं पालयितारम् अन्नरूपं यज्ञम् (वयम्) दानिने रुद्राय सम्पादयामः, (अहम्) प्राणवतो द्युलोकस्य वीरैः सह(रुद्रम्) स्तौमि (यतस्ते) द्यावापृथिव्योर्बाणानां धारयितार इव (सन्ति) ॥ १ ॥

भावार्थः।

हे शीघ्रगामी क्रोध वाले (मरुतो !) आपके पालने वाले अन्नरूप यज्ञ को हम दानी रुद्र के लिये संपादन करते हैं, मैं प्राणवान द्युलोक के वीरोंके साथ (रुद्रकी) स्तुति करता हूं (क्योंकि वे) द्यौ (और) पृथिवी के वाण धारण करने वालों की न्याईं (हैं) ॥ १॥

विश्वेदेवादेवताः, त्रिष्टुप्छन्दः ।१११११११११

पत्नीवपूर्वहूतिंवावृधध्या उषासानक्तापुरुधाविदाने । स्तरीर्नाऽत्कंव्युतंवसाना सूर्यस्यश्रियासुदृशीहिरण्यैः ॥ २ ॥

| | | |
|---|---|---|
| पत्नीऽइव | पत्नीव | पत्नी की न्याईं |
| पूर्वऽहूतिम् | पूर्वाह्वानम् | पहिली पुकार को |

| | | |
|---|---|---|
| वव्रधध्यै | वक्तुम् (वृधुभाषणेतुमर्थेशध्यै प्रत्ययः) | बोलने के लिये |
| उषसानक्ता | अहोरात्रिदेवते (उभयत्रविभक्तेरात्वम्) | दिन (और) रात्रि देवता |
| पुरुधा | भिन्नप्रकारेण | भिन्न प्रकार से |
| विदाने० | ज्ञायमाने (व्यत्ययेनाऽऽत्मनेपदे सति विदेः कर्मणि लटः शानच्) | जानी जाती हुई |
| स्तरीः | धूम्रः (आ०को०) | धूआँ |
| न | इव | की न्याईं |
| अत्कम् | वस्त्रम् (आ० को०) | वस्त्र को |
| विऽउतम् | व्यूतम् | बुने हुए को |
| वसाना | परिदधाना | पहिनती हुई |

| | | |
|---|---|---|
| सूर्य॑स्य | सूर्यस्य | सूर्य की |
| श्रि॒या | शोभया | शोभा से |
| सु॒ऽदृशी॑ | शोभनंदृश्यमाना | सुन्दर दीखती हुई |
| हिर॑ण्यैः | स्वर्णालङ्कारैः | सोनेकेअलंकारोंसे |

संस्कृतार्थः ।

भिन्नप्रकारेण ज्ञायमाने अहोरात्रिदेवते पत्नीव पूर्वाह्वाने वक्तुम् (स्पृहयेते,) (एका) धूम्र इव व्यूतं वस्त्रं परिदधाना (आस्ते,द्वितीया तु) सूर्यस्य शोभया स्वर्णालङ्कारैः सुदृश्यमाना (विद्यते) ॥ २ ॥

भाषार्थः ।

दिन (और) रात्रि देवता जो भिन्न प्रकार से जानी जाती हैं पत्नी की न्याईं पहली पुकार पर बोलने के लिये (उत्सुक होती हैं,) एक धूएँ की न्याईं बुने हुए वस्त्र को पहिने हुए(हैं,और दूसरी)सूर्य्य की शोभा द्वारा सोने के भूषणों से सुन्दर दीखती(है) ॥२॥

विश्वेदेवादेवता निचृत्त्रिष्टुप्छन्दः ।१११११११११

म॒मत्तु॑ नः॒ परि॑ज्मा वस॒र्हा म॒मत्तु॑

उषादेवता त्रिष्टुप्छन्दः ।११।११।११।११

पूर्वे अर्धे रजसो अप्त्यस्य गवां जनित्र्यकृत प्रकेतुम् । व्युप्रथते वितरं वरीय ओभापृणन्ती पित्रोरुपस्था ॥५॥

| | | |
|---|---|---|
| पूर्वे | पूर्वे | पूर्व में |
| अर्धे | अर्धे | आधे में |
| रजसः | अन्तरिक्षस्य | अन्तरिक्ष के |
| अप्त्यस्य | व्यापकस्य (निपातनात्साधुः) | व्यापक के |
| गवाम् | गवाम् | गौओं के |
| जनित्री | जनयित्री (अन्तर्भावितण्यर्थः) | उत्पन्न करने वाली ने |
| अकृत | प्र + अकृत, प्रकटितवती | प्रकट किया है |

| | | |
|---|---|---|
| प्र | प्र + | – |
| केतुम् | ध्वजम् | ध्वजा को |
| वि | वि + | – |
| उषम्० | (पूरणः) | – |
| प्रथते | वि + प्रथते, विस्तृताऽभवत्<br>(लङर्थे लट्) | फैल गई है |
| विऽतरम् | दूरम्<br>(क्रियाविशेषणम्) | दूर तक |
| वरीयः | उरुतरम्<br>(,,) | अत्यन्त बहुत |
| आ | आ + | – |
| उभा | उभयोः<br>(विभक्तेरात्वम्) | दोनों की |
| पृणन्ती | आ + पृणन्ती, पूरयन्ती | भरती हुई |
| पित्रोः | पित्रोः | पिता (और) माता का |

| उपऽस्था | उत्सङ्गम् (,,) | गोद को |
|---|---|---|

संस्कृतार्थः ।

गवामुत्पादयित्री (उषाः)व्यापकस्य अन्तरिक्षस्य पूर्वार्धे ध्वजं प्रकटितवती, (सा) उभयोः पित्रोरुत्सङ्गं पूरयन्ती [ सती ] उरुतरं दूरं विस्तृताऽभवत् । ५ ।

भावार्थः ।

गौओं के उत्पन्न करने वाली उषा ने व्यापक अन्तरिक्ष के पूर्वार्द्ध में ध्वजा को प्रकट किया है,वह पिता (और) माता दोनों को गोद को भरती हुई बहुत दूर तक फैल गई है ॥ ५ ॥

उषादेवता त्रिष्टुपूछन्दः ।११।११।११।११

एवेदेषापुरुतमादृशेकं नाजामिं नपरिवृणक्तिजामिम् । अरेपसातन्वा३शाशदाना नार्भादीषतेनमहो विभाती ॥ ६ ॥

| | | |
|---|---|---|
| एव | इत्थम् | इस प्रकार |
| इत् | (पूरणः) | – |
| एषा | एषा | यह |
| पुरुऽतमा | विपुलतमा | अत्यन्त बड़ी |
| दृशे | दर्शने | देखने में |
| कम् | (पूरणः) | – |
| न | न | नहीं |
| अजामिम् | अबन्धुम् | बेगाने को |
| न | न | नहीं |
| परि | परि + | – |
| वृणक्ति | परि + वृणक्ति, परिवर्जयति | त्याग करती है |
| जामिम् | बन्धुम् | संबंधी को |

| | | |
|---|---|---|
| अरेपसा | अपापेन | पापहीन से |
| तन्वा | शरीरेण | शरीर से |
| शाशदाना | अतिशयेन शातयन्ती, उत्तेजयन्तीत्यर्थः (निघं०४।३) | उत्तेजित करती हुई |
| न | न | नहीं |
| अर्भात् | अल्पात् | छोटे से |
| ईषते | गच्छति, तिरोभवतीत्यर्थः (ईष गतौ) | छिपती है |
| न | न | नहीं |
| महः | महतः | बड़े से |
| विभाती | विद्योतमाना | खूब चमकती हुई |

संस्कृतार्थः।

इत्थंदर्शने विपुलतमा एषा ( उषाः) नाऽबन्धुं न-( च ) बन्धुं परिवर्जयति, पापरहितेन शरीरेणोत्तेजयन्ती विद्योतमाना (च सा) नाऽल्पात् न-[च] महतस्तिरोभवति। ६।

भापार्थः।

इस प्रकार देखने में अत्यन्त बड़ी यह ( उषा ) न अपने को [ और ] न बेगाने को त्याग करती है, पाप रहित शरीर से उत्तेजित करती हुई [ और ] खूब चमकती हुई न छोटे से (और) न बड़े से छिपती है। ६।

उषादेवता त्रिष्टुप्छन्दः ।११।११।११।११

अभ्रातेवपुंसएतिप्रतीची गर्तारुगिवसनयेधनानाम्। जायेवपत्य-उशतीसुवासा उषाहस्रेवनिरिणीतेअप्सः॥ ७॥

| | | |
|---|---|---|
| अभ्रातांऽइव | भ्रातृरहितेव | भाई से रहित की न्याईं |
| पुंसः | पुरुषान् | पुरुषों को |
| एति | गच्छति | जाती है |
| प्रतीची | पश्चिमाभिमुखी | पश्चिम की ओर मुख किए हुए |
| गर्तऽआरुगिव | रथाऽऽरूढइव (यास्कः) | रथ पर चढ़े हुए की न्याईं |
| सनये | प्राप्तये | प्राप्ति के लिये |
| धनानाम् | धनानाम् | धनों की |
| जायाऽइव | जायेव | स्त्री की न्याईं |
| पत्ये | पत्ये | पति के लिये |
| उशती | कामयमाना | कामना करती हुई |
| सुऽवासाः | शोभनवस्त्रा | सुन्दर वस्त्रों वाली |

| | | |
|---|---|---|
| उषाः | उषाः | उषा |
| हस्राऽइव | हसनेव | हंसने वाली की न्याईं |
| नि | नि + | – |
| रिणीते | नि + रिणीते, दर्शयति | दिखाती है |
| अप्सः | रूपम् (निघं०३।७) | रूप को |

संस्कृतार्थः ।

उषाः भ्रातृरहितेव पश्चिमाभिमुखी सती पुरुषान् प्रति गच्छति,धनप्राप्तये रथारूढइव ( च जयन्ती प्रचलति,) ( सा ) पतिं कामयमाना शोभनवस्त्रा जायाइव हसन्तीव रूपं दर्शयति । ७ ।

भाषार्थः ।

उषा पश्चिम की ओर मुख किये हुए बिना भाई वाली बहिन की न्याईं पुरुषों की ओर जाती है(और) धनों की प्राप्ति के लिये रथपर चढने वाले की न्याईं (विजय करती हुई चलती है), (वह)पति की कामना करती हुई सुन्दर वस्त्र पहनने वाली स्त्री की न्याईं मानो हंसती हुई रूप को दिखाती है । ७ ।

| | | |
|---|---|---|
| एति | अप+एति, अपसरति | हट जाती है |
| अस्याः | एनाम् (कर्मणिषष्ठी) | इस को |
| प्रतिच-च्याऽइव | दर्शयित्वेव | मानो दिखाकर |
| विऽउच्छ-न्ती | आविर्भवन्ती | प्रकट होती हुई |
| रश्मिभिः | किरणैः | किरणों के द्वारा |
| सूर्य्यस्य | सूर्य्यस्य | सूर्य की |
| अञ्जि | रङ्गम् | रंग को |
| अङ्क्ते | अनक्ति | लगाती है |
| समनगाःऽइव | मेलागामिन्य-इव | मेले में जानेवा-लियों की न्याईं |

| आ: | नार्य्यः | स्त्रियाँ |
|---|---|---|

संस्कृतार्थः ।

( रात्रिरूपा ) भगिनी ( उषोरूपायै ) ज्येष्ठायै भगिन्यै स्थानं रिक्तीकरोति ( स्वयं च ) एनां दर्शयित्वेवाऽपसरति, ( उषाश्च ) आविर्भवन्ती ( सती ) सूर्य्यस्य किरणैः रङ्गमनक्ति यथा मेलागामिन्यो नार्य्यः ( रङ्गमञ्जन्ति ) ॥ ८ ॥

भाषार्थः ।

( रात्रि रूप ) बहन ( उषारूप ) बड़ी बहन के लिये स्थान को छोड़ देती है ( और आप ) इसको मानो दिखाकर हट जाती है, ( उषा ) प्रकट होती हुई सूर्य्य की किरणों से रंग लगाती है, जैसे मेले में जाने वाली स्त्रियाँ ( रंग लगाती हैं) ॥८॥

उषादेवता त्रिष्टुप्छन्दः ।११।११।११।११

आसांपूर्वासामहसुस्वसॄणा

मपरापूर्वामभ्येतिपश्चात् । ताःप्र-

तन्वन्नव्यसीर्नूनमस्मे रेवदुच्छन्तु सुदिना उषासः ॥ ९ ॥

| | | |
|---|---|---|
| आसाम् | आसाम् | इन के |
| पूर्वासाम् | पूर्वासाम् | पहलियों के |
| अहऽसु | अहःसु, प्रतिदिन-मित्यर्थः (विसर्गलोपश्छान्दसः) | प्रतिदिन |
| स्वसॄणाम् | भगिनीनाम् | बहनो के |
| अपरा | अन्या | दूसरी |
| पूर्वाम् | पूर्वाम् | पहली को |
| अभि | अभि+ | – |
| एति | अभि+एति, प्राप्नोति | प्राप्त होती है |

| | | |
|---|---|---|
| पश्चात् | पश्चात् | पीछे |
| ताः | ताः | वे |
| प्रत्नऽवत् | पुरातन्य इव | पहलियों की न्याईं |
| नव्यसीः | नवीनाः (पूर्वसवर्णदीर्घः) | नवीन |
| नूनम् | अवश्यम् | अवश्य |
| अस्मे० | अस्मभ्यम् (पञ्चम्याःशेआदेशः) | हमारे लिये |
| रेवत् | धनयुक्तंयथा-स्यात्तथा | धन से युक्त होकर |
| उच्छन्तु | आविर्भवन्तु | प्रकट हों |
| सुऽदिनाः | शुभदिनाः | शुभ दिनों वालीं |
| उषसः | उषसः | उषाएँ |

संस्कृतार्थः ।

आसां पूर्वासां भगिनीनाम् अपरा प्रत्यहं पूर्वा-

मनुगच्छति, ता नवीनाः शुभदिना उषसः पुरातन्य-
इवाऽवश्यमस्मभ्यं धनयुक्ताः सत्य आविर्भवन्तु । ९।

भाषार्थः।

इन पहली बहनों में से पूर्व के पीछे अगली प्रति-
दिन जाती है, वे नई शुभ दिनों वाली उषाएँ पह-
लियों की न्याई अवश्य हमारे लिये धन से युक्त हो
कर प्रकटें ।९।

उषादेवता त्रिष्टुप्छन्दः ११।११।११।११

प्रबोधयोषःपृणतोमघोन्य बुध्य-
मानाःपणयःससन्तु। रेवदुच्छमघव-
द्भ्योमघोनि रेवत्स्तोत्रेसूनृतेजार-
यन्ती ॥ १० ॥

| | | |
|---|---|---|
| प्र | प्र+ | – |
| बोधय | प्र+बोधय | जगाओ |

| | | |
|---|---|---|
| उषः | हे उषः ! | हे उषा |
| पृणतः | दातॄन्<br>(पृणातिर्दानकर्म्मा निघं० ३।२०) | दानियों को |
| मघोनि | हे धनवति ! | हे धन वाली |
| अबुध्यमानाः | अजाग्रतः | न जागते हुए |
| पणयः | वणिजः<br>(यास्कः) | व्यवहारी |
| ससन्तु | स्वपन्तु | सोवें |
| रेवत् | धनयुक्तंयथा-<br>स्यात्तथा | धनसे युक्त होकर |
| उच्छ | आविर्भव | खिलो |
| मघवत्ऽभ्यः | धनवद्भ्यः | धनवानों के लिये |
| मघोनि | हे धनवति! | हे धन वाली |

| | | |
|---|---|---|
| रेवत् | धनयुक्तंयथा-स्यात्तथा | धन से युक्त होकर |
| स्तोत्रे | स्तोत्रे | स्तोता के लिये |
| सूनृते | हे दयाशीले ! | हे दयावाली |
| जरयन्ती | क्षीणयन्ती | क्षीण करती हुई |

संस्कृतार्थः ।

हे धनवति ! उषः ! ( त्वम् ) दानिनः प्रबोधय, ( कृपणाः ) वणिजः (च) अजाग्रतः (सन्तः) स्वपन्तु, हे धनवति ! हे दयाशीले ! ( सर्वान् प्राणिनः ) क्षीणयन्ती ( त्वम् ) धनवद्भ्योधनयुक्ता सती स्तोत्रे (च) धनयुक्ता सती आविर्भव । १० ।

भाषार्थः ।

हे धनवाली उषा ! आप दानियों को जगाओ , ( कंजूस ) व्यवहारी न जागते हुए सोए रहें,हे धनवाली ! हे दयावाली ! ( सब प्राणियों को ) क्षीण करती हुई आप धनवानों के लिये धन से युक्त होकर ( और ) स्तोता के लिये धन से युक्त होकर खिलें । १० ।

उषादेवता त्रिष्टुप्छन्दः ।११।११।११।११

अवेयमश्वैद्युवतिःपुरस्ताद्

युङ्क्तेगवामरुणानामनीकम्। विनून-

मुच्छादसतिप्रकेतु र्गृहंगृहमुपति-

ष्ठातेअग्निः ।११।

| | | |
|---|---|---|
| अव | अव + | – |
| इयम् | इयम् | यह |
| अश्वैत् | अव+अश्वैत्, अवरूढवती | उतरी है |
| युवतिः | युवतिः | युवति |
| पुरस्तात् | पूर्वस्यांदिशि | पूर्व दिशा में |
| युङ्क्ते | योजयति | जोड़ता है |

| | | |
|---|---|---|
| गवाम् | अनडुहाम् | बैलों के |
| अरुणानाम् | अरुणवर्णानाम् | लाल रंग वालों के |
| अनीकम् | समूहम् | समूह को |
| वि | वि+ | |
| ननम् | इदानीम् | अब |
| उच्छात् | वि+उच्छात्<br>आविर्भविष्यति<br>(लेटयाडागमः) | खिलेगी |
| असति | प्र+असति,<br>प्रकर्षेण भविष्यति<br>(ऋ०६।२३।९) | खूब होगा |
| प्र | प्र+ | -- |
| केतुः | प्रकाशः | प्रकाश |
| गृहम्ऽगृहम् | गृहंगृहम् | प्रत्येक घर में |

| | | |
|---|---|---|
| उप | उप + | – |
| तिष्ठाते | उप + तिष्ठाते, उपस्थास्यते | उपस्थित होगी |
| अग्निः | अग्निः | अग्नि |

संस्कृतार्थः ।

इयं युवतिः पूर्वस्यांदिशि अवरूढवती, अरुणवर्णानामनडुहां समूहम्[च] योजयति [सा]इदानीम् आविर्भविष्यति,प्रकाशः प्रकर्षेण भविष्यति, प्रतिगृहम् [च] अग्निः उपस्थास्यते ॥ ११ ॥

भावार्थः।

यह युवति पूर्वदिशा में उतरी है ( और ) लाल रंग के बैलों को जोड़ती है [ वह ] अब खिलेगी खूब प्रकाश होगा ( और ) प्रत्येक घर में अग्नि उपस्थित होगी ॥ ११ ॥

उषादेवता त्रिष्टुप्छन्दः ।११।११।११।११

उत्तेवयश्चिद्वसतेरपप्तन् नरश्चयेपितभाजोव्युष्टौ । अमासते

वहसिभूरिवाम मुषोदेविदाशुषे

मर्त्याय । १२ ।

| | | |
|---|---|---|
| उत् | उत् + | |
| ते | तव | तेरे |
| वयः | पक्षिणः | पक्षी |
| चित् | अपि | भी |
| वसतेः | नीडात् | घोंसले से |
| अपप्तन् | उत्+अपप्तन्, उड्डीनवन्तः | उड़े हैं |
| नरः | मनुष्याः | मनुष्य |
| च | च | और |
| ये | ये | जो |
| पितुऽभाजः | अन्नभाजः (पितुरित्यन्ननाम, निघं०,२।७) | अन्न के भाग |

| | | |
|---|---|---|
| विऽउष्टौ | आविर्भावे | खिलने पर |
| अमा | गृहे (निघं० ,३।४) | घर में |
| सते | वर्त्तमानाय | रहनेवाले के लिये |
| वहसि | प्रापयसि | पहुंचाती हो |
| भूरि | प्रभूतम् | बहुत को |
| वामम् | वननीयम्(धनम्) | धन को |
| उषः | हे उषः ! | हे उषा |
| देवि | हे देवि ! | हे देवी |
| दाशुषे | (हविः) दत्तवते | (हवि) देने वाले के लिये |
| मर्त्याय | मनुष्याय | मनुष्य के लिये |

संस्कृतार्थः ।

हे उषोदेवि ! तवाऽविर्भावे [ सति ] पक्षिणोऽपि

[स्वस्व] नीडाद् उड्डीनवन्तः, मनुष्याश्च येऽन्नभाजः [सन्ति तेऽपि स्वस्वकर्म्मणि प्रवृत्ताः, ] [त्वं हविः-] दत्तवते गृहस्थाय मनुष्याय प्रभूतं धनं प्रापयसि ।१२।

भाषार्थः ।

हे उषादेवी ! आपके खिलने पर पक्षी भी [ अपने २ ] घोंसले से उड़े हैं, और जो मनुष्य अन्न के भागी [ हैं वे भी अपने २ काम में लग गए हैं ] आप [ हवि ] देनेवाले गृहस्थ मनुष्य के लिये बहुत धन पहुंचाती हो । १२ ।

उषादेवता त्रिष्टुप्छन्दः ११।११।११।११।

अस्तोढ्वंस्तोम्याब्रह्मणामे ऽवी-
वृधध्वमुशतीरुषासः । युष्माकंदेवी-
रवसासनेम सहस्रिणंचशतिनंच
वाजम् ॥ १३ ॥

| | | |
|---|---|---|
| अस्तो॑ढ्वम् | स्तुताभवत | आपकी स्तुति हो |
| स्तो॒म्या॒: | हे स्तुत्यर्हाः ! | हे स्तुति के योग्यो |
| ब्रह्म॑णा | स्तोत्रेण | स्तोत्र से |
| मे॒ | मम | मेरे |
| अवी॑वृधध्वम् | प्रवृद्धाभवत | बढो |
| उ॒श॒तीः | कामयमानाः (पूर्वसवर्णदीर्घः) | कामना करती हुईं |
| उ॒ष॒स॒: | हे उषसः ! | हे उषाओ |
| यु॒ष्माक॑म् | युष्माकम् | आप के |
| दे॒वीः | हे देव्यः ! (पूर्वसवर्णदीर्घः) | हे देवियो |
| अव॑सा | रक्षया | रक्षा से |
| स॒ने॒म॒ | सम्भजेम | हम भागी बनें |

| | | |
|---|---|---|
| स॒हस्रिण॑म् | सहस्रसङ्ख्याकम् | हजार को |
| च॒ | (पूरणः) | – |
| श॒तिन॑म् | शतसङ्ख्याकम् | सौ को |
| च॒ | च | और |
| वाज॑म् | धनम् (सा०भा०) | धन को |

संस्कृतार्थः ।

हे स्तुत्यर्हाः ! देव्यः ! उषसः ! कामयमानाः (यूयम्) मत्स्तोत्रेण स्तुताभवत प्रवृद्धाभवत(च,) [वयम्] युष्मदीयया रक्षया शतं सहस्रं च धनं सम्भजेम । १३,।

भाषार्थः ।

हे स्तुति के योग्य देवियो ! हे उषाओ ! कामना करती हुई आपकी मेरे स्तोत्र से स्तुति हो [और] आप बढ़ें, हम आपकी रक्षा से सैंकड़ों और हजारों धनों के भागी बनें । १३ ।

इति चतुर्विंशत्युत्तरशततमं सूक्तम् ।

# ऋ०मं०१ सू०१२५।

## दानं देवता, कक्षीवानृषिः।

## विनियोगोलैङ्गिकः।

## सूक्त का भाषार्थ।

दानी पुरुष प्रातःकाल में आकर सवेरे सवेरे विद्वान को धन देता है, और वह उसको लेकर रत्न छोड़ता है, वह उस धन से अपनी सन्तान का पालन करता है आयु को बढ़ाता है और वीर पुत्रों से घिरा हुआ खूब हृष्ट पुष्ट होता है। १। हे प्रातःकाल में यज्ञ कराने के लिये आने वाले विद्वान! जो आप हुए आप को पक्षी की न्याईं धन की फांसी में फंसाता है, वह सुन्दर गौओं, बहुत सुवर्ण और सुन्दर घोड़ों का स्वामी बनता है और इन्द्र उसको बड़ा सामर्थ्य और बल देते हैं।२। मैं यज्ञ कराने वाला आज सवेरे ही शुभ कर्म करने वाले यज्ञ के पुत्र * की कामना करता हुआ धनसे भरे हुए † रथ को लेकर आया हूं हे यजमान! वीरों के राजा इन्द्र को सोमलता की डंडी का रस पिला कर मद युक्त कर और स्तुति के गीतों से उन को उत्तेजित कर।३। जो यज्ञ करता है या करने की इच्छा करता है उस के लिये सुख की नदियाँ बहती हैं, जो दान देता है या देने की इच्छा करता है उस के यश को फैलाती हुई चारों ओर से घी की धाराएँ उस को प्राप्त होती हैं ‡।४। जो देता है वह पूज्य होकर स्वर्ग की पीठ

---

* यज्ञ का पुत्र वह है, जो यज्ञ की परि[...] पुत्र पिता के वंश को चलाता है।

† धन से भरा हुआ रथ शुभ कर्म व[...]

‡ अर्थात उस [...] वस्तु की व[...]

## ऋ०सं० ७१,७२ अङ्कयोः शुद्धयशुद्धिपत्रम् ।

| पृ० | पं० | अशुद्धम् | शुद्धम् |
|---|---|---|---|
| ३१९९ | ९ | जसा) | जैसा) |
| ३२०० | २२ | कक | कूक |
| ३२०६ | ७ | यवाक्तुः | युवाक्तुः |
| ३२११ | १७ | लुक) | लुक्) |
| ३२१२ | १५ | (क्विप) | (क्विप्) |
| ३२१३ | १६ | पातं | पात्रं |
| ३२१६ | ११ | किसा | किसी |
| ३२२० | २ | गोभर्य | गोभिर्यु |
| ,, | ६ | दुह्यः, | दुह्युः, |
| ३२२५ | ९ | णत्रोऽ | णोऽ |
| ३२२६ | १२ | भात | प्रभात |
| ,, | १३ | ओं के | पाओं के |
| ३२२८ | ९ | का नव्त्रे | को नव्वे |
| ३२३२ | १३ | लटय | लेटय |
| ३२३६ | ४ | दू न् | द्यून् |
| ३२३८ | ३ | अस्य | अस्य |
| ३२३९ | १० | दरः | दुरः |
| ३२४१ | १५ | भुर् | भुर् |
| ३२४३ | १७ | इन्दु | इन्दु |
| ३२४६ | २० | स्यात | स्यात् |
| ३२४७ | ४ | सुऽ | सुऽ |
| ३२४९ | १६ | यास | यसि |
| ३२५३ | ४ | मनन्तः | मनन्तैः |
| ३२६२ | १५ | वाल का | वाले क |
| ३२७६ | १३ | भुर | भुर् |
| ३२७८ | ९ | सान | सान |
| ३२७९ | ४ | नक्ता | नक्ता |
| ३२८५ | १६ | भवत्) | ऽभवत्) |
| ३२९४ | ५ | सरिः | सरिः |

---

# विज्ञापन।

---

इस अंक के साथ सातवाँ साल आरंभ होगया है, जिन स्वाध्यायी पंडितों की सूचना आएगी उनका नाम सातवें साल के रजिष्टर में लिखा जाएगा, जिनकी नहीं आएगी उन के नाम अगला अंक नहीं जाएगा। पिछले अंक डाक महसूल भेजने से भेजे जाएँगे।

मुन्शी जयराम
मैनेजर ऋग्वेद संहिता,
फ़ीरोज़पुर छावनी।

अंक ७५-७६] [आश्विन १९६९.

# ऋग्वेद संहिता

## (वैदिक जीवन व्याख्यायुता)

पदपाठ, शब्दार्थ, संस्कृत और भाषा अनुवाद टिप्पणी और मन्त्रों के आशय पर व्याख्यान से युक्त

जिसको मुलतान निवासी पं० शङ्करदत्तशास्त्री की सहायता से शिवनाथ आहिताग्नि ने सम्पादन किया।

लाहौर

पञ्जाब एकानोमीकल यन्त्रालय में प्रिण्टर लाला लालमन के अधिकार से छपा।

१२ अंकों का अग्रिम मूल्य २)

पहले २४ अंकों का मूल्य ५॥)

७० अंकों का मूल्य १३।)

पर चढ़ता है, सचमुच वह देवताओं में मिलजाता है, उसके लिये नदियाँ घो को बहाती हैं, उस के लिये यह दक्षिणा * सदा वृद्धि करने वाली होती है ।५। ये नाना प्रकार के भोग † दक्षिणा देने वालों के हैं, आकाश में जो अनेक सूर्यलोक हैं उनको दक्षिणा देने वाले पाते हैं, दक्षिणा देने वाले लंबी आयु को भोगते हैं और दक्षिणा देनेवाले अमृत के भागी बनते हैं ।६। दक्षिणा देनेवाले दुःख और पाप को न प्राप्त हों, नियम के सच्चे और भजनशील पुरुष क्षीणता को न प्राप्त हों, कोई दूसरा उनका कोट ‡ बने, सब शोक न देने वाले स्वार्थी को प्राप्त हों ।७।

दानं देवता त्रिष्टुप्छन्दः ।११।११।११।११

प्रातारत्नंप्रातरित्वादधाति तंचिकित्वान्प्रतिगृह्यानिधत्ते। तेनप्रजांवर्धयमानआयू रायस्पोषेण सचतेसुवीरः॥ १॥

---

* जो उस ने यज्ञ में ऋत्विजों को दी है ।

† जो हम इस लोक में धनियों के हां देखते हैं ।

‡ जिस में दुःख और पाप के तीर लगें और यह स्वयं भीतर सुरक्षित रहे ।

| | | |
|---|---|---|
| प्रातः० | प्रभाते | सवेरे सवेरे |
| रत्नम् | रमणीयंधनम् | रमणीय धन को |
| प्रातःऽइत्वा | प्रातरागत्य | प्रातः काल में आकर |
| दधाति | ददाति | देता है |
| तम् | तम् | उस को |
| चिकित्वान् | विद्वान् | विद्वान |
| प्रतिऽगृह्य | स्वीकृत्य | स्वीकार करके |
| नि | नि+ | -- |
| धत्ते | नि+धत्ते, स्थापयति | रखता है |
| तेन | तेन | उस से |
| प्रऽजाम् | सन्ततिम् | सन्तान को |
| वर्धयमानः | वर्धयमानः | बढ़ाता हुआ |

| | | |
|---|---|---|
| आयुः | आयुः | आयु को |
| रायः | धनस्य | धन की |
| पोषेण | पुष्ट्या | पुष्टि से |
| सचते | सङ्गच्छते | युक्त होता है |
| सुऽवीरः | सुवीरैर्युक्तः | खूब वीरों से युक्त |

संस्कृतार्थः ।

(दानशीलःपुरुषः) प्रातरागत्य प्रभाते (एव) रमणीयं धनं ददाति, विद्वान् तम् (धनम्) स्वीकृत्य (स्वपार्श्वे) स्थापयति, (सः) तेन (धनेन) सन्ततिम् आयुः (च) वर्धयन् (सन्) सुवीरः (भूत्वा) धनस्य पुष्ट्या सङ्गच्छते ॥ १ ॥

भावार्थः ।

(दानी पुरुष) प्रातः काल में आकर सवेरे सवेरे रमणीय धन को देता है, विद्वान् उसको स्वीकार करके (अपने पास) रखता है, (वह) उस (धन) से सन्तान (और) आयु को बढ़ाता हुआ खूब वीरों वाला (होकर) धन की पुष्टि से युक्त होता है ॥१॥

दानंदेवता त्रिष्टुप्छन्दः ।१११११।११११

सुगुरसत्सुहिरण्यःस्वश्वो बृह-
दस्मैवयइन्द्रोदधातियस्त्वायन्तं
वसुनाप्रातरित्वो मुक्षीजयेवपदिमु-
त्सिनाति। २।

| | | |
|---|---|---|
| सुऽगुः | शोभनाभिर्गोभि-रुपेतः | सुन्दर गौओं से युक्त |
| असत् | भवति (लेडघडागमः) | होता है |
| सुऽहिरण्यः | प्रभूतेन हिरण्येन युक्तः | बहुत स्वर्णसे युक्त |
| सुऽअश्वः | शोभनैरश्वैः सहितः | सुन्दर घोड़ोंसे युक्त |
| बृहत् | बृहत् | बहुत को |

| | | |
|---|---|---|
| अस्मै | अस्मै | इस के लिये |
| वयः | सामर्थ्यम् (आ०को०) | सामर्थ्य को |
| इन्द्रः | इन्द्रः | इन्द्र |
| दधाति | ददाति | देता है |
| यः | यः | जो |
| त्वा | त्वाम् | तुझ को |
| आऽयन्तम् | आगच्छन्तम् | आते हुए को |
| वसुना | धनेन | धन से |
| प्रातःऽइत्वः | हेप्रातरागामिन्! | हे प्रातः काल में आने वाला |
| मुक्षीजयाऽइव | मुच्यमाना सती (बन्धनम्)जयतीति मुक्षीजा रज्जुपाशः,तेन इव | रज्जुपाश से जैसे |

| | | |
|---|---|---|
| पदिम् | पक्षिणम् | पक्षी को |
| उत्ऽसि नाति | उत्कृष्टतया बध्नाति | खूब बांधता है |

संस्कृतार्थः ।

हे प्रातरागन्तः ( विद्वन् ! ) (सः) शोभनाभिर्गोभिरुपेतः, प्रभूतेन हिरण्येन युक्तः, शोभनैरश्वैः सहितः (च) भवति, इन्द्रः (च) तस्मै बृहत् सामर्थ्यं ददाति, यः आगच्छन्तं त्वां 'रज्जुपाशेन पक्षिणमिव' धनेनोत्कृष्टतया बध्नाति ॥ २ ॥

भाषार्थः ।

हे प्रातः काल में आने वाले (विद्वान्!)(वह) सुन्दर गौओं से युक्त, बहुत सुवर्ण से युक्त ( और ) सुन्दर घोड़ों वाला होता है (और) उसके लिये इन्द्र बहुत सामर्थ्य को देते हैं जो आते हुए तुझको 'रज्जुपाश से पक्षी की न्याईं' धन से खूब बांधता है ॥ २ ॥

दानंदेवता त्रिष्टुप्छन्दः ।११।११।११।११

आयमद्य सुकृतंप्रातरिच्छन्निन्-

ष्टेःपुत्रंवसुमतारथेन। अंशोःसुतंपाययमत्सरस्य क्षयद्वीरंवर्धयसूनृताभिः ॥ २ ॥

| | | |
|---|---|---|
| आयम् | प्राप्तोऽस्मि (अयगतौ) | प्राप्त हुआ हूं |
| अद्य | अद्य | आज |
| सुऽकृतम् | सुकर्म्माणम् (क्विप्) | शुभ कर्म्म करने वाले को |
| प्रातः | प्रातःकाले | प्रातः काल में |
| इच्छन् | कामयमानः | कामना करताहुआ |
| इष्टेः | यज्ञस्य | यज्ञ के |
| पुत्रम् | पुत्रम् | पुत्र को |
| वसुऽमता | धनवता | धन वाले से |

| | | |
|---|---|---|
| रथेन | रथेन | रथ से |
| अंशोः | सोमकाण्डस्य | सोम की डंडी के |
| सुतम् | निष्पीडितम् (रसम्) | निचोड़े हुए (रस) को |
| पायय | पायय | पिला |
| मत्सरस्य | मदकारकस्य | मद करने वाले की |
| क्षयत्ऽवीरम् | वीराणामीशितारम् (क्षयतिरैश्वर्य कर्म्मा निघं०२।२०) | वीरों के राजा को |
| वर्धय | वर्धय | बढ़ा |
| सूनृताभिः | स्तुतिगीतैः (आ० को०) | स्तुति के गीतों से |

संस्कृतार्थः।

(अहम्) अद्य प्रातःकाले सुकर्म्माणं यज्ञस्य पुत्रं कामयमानः (सन्)धनवता रथेन आगतोऽस्मि,(हे यज-

मान ! त्वम्) वीराणामीशितारम् (इन्द्रम्) मद्-कारकस्य सोमकाण्डस्य निष्पीडितम् (रसम्) पायय, स्तुतिगीतैः (च) वर्धय ॥ ३ ॥

भावार्थः ।

(मैं) आज प्रातः कालमें शुभकर्म्म करने वाले यज्ञ के पुत्र की कामना करता हुआ धन वाले रथ के साथ आया हूं, (हे यजमान ! तू) वीरों के राजा (इन्द्र) को मदकारक सोम की डंडी के निचोड़े हुए रस को पिला (और) स्तुति के गीतों से बढ़ा ॥ ३ ॥

दानंदेवता जगतीछन्दः ।१२।१२।१२।१२

उपक्षरन्तिसिन्धवोमयोभुव ईजानंचयक्ष्यमाणंचधेनवः । पृणान्तंचपपुरिंचश्रवस्यवो घृतस्यधारा उपयन्तिविश्वतः ॥ ४ ॥

भावार्थः ।

सुखके देने वालीं गौ रूप नदियाँ यजन करते हुए और यजन करने की इच्छा वाले के पास जाकर वहती हैं,(और) यश की इच्छा करती हुईं घृत की धाराएँ दान करते हुए और दान करने की इच्छा वाले को चारों ओर से प्राप्त होती हैं ॥ ४ ॥

दानंदेवता जगतीछन्दः ।१२।१२।१२।१२

नाकस्यपृष्ठेअधितिष्ठतिश्रितो
यःपृणातिसहदेवेषुगच्छति। तस्मा-
आपोघृतमर्षन्तिसिन्धव स्तस्मा-
इयंदक्षिणापिन्वतेसदा ॥ ५ ॥

| | | |
|---|---|---|
| नाकस्य | स्वर्गस्य | स्वर्ग की |
| पृष्ठे | पृष्ठे | पीठ पर |

| | | |
|---|---|---|
| अधि | अधि+ | – |
| तिष्ठति | अधि + तिष्ठति | बैठता है |
| श्रितः | सत्कृतः | सत्कार किया हुआ |
| यः | यः | जो |
| पृणाति | ददाति (निघं०३।२०) | दान करता है |
| सः | सः | वह |
| ह | खलु | सच मुच |
| देवेषु | देवेषु (द्वितीयार्थे सप्तमी) | देवताओं में |
| गच्छति | प्राप्नोति | पहुंच जाता है |
| तस्मै | तस्मै | उस के लिये |
| आपः | आपः | जल |

| | | |
|---|---|---|
| उप | उप+ | – |
| क्षरन्ति | उप + क्षरन्ति, उपेत्य स्रवन्ति | पास जाकर बहती हैं |
| सिन्धवः | नद्यः | नदियाँ |
| मयःऽभुवः | सुखस्यभावयित्र्यः | सुख के देने वालीं |
| ईजानम् | यजमानम् | यजन करते हुए को |
| च | (पूरणः) | – |
| यक्ष्यमाणम् | यक्ष्यमाणम् | यजन करने की इच्छा वाले को |
| च | च | और |
| धेनवः | गावः | गौएँ |
| पृणन्तम् | ददानम् (पृणातिर्दानकर्म्मा निघं०३।२०) | दान करते हुए को |

| | | |
|---|---|---|
| च | (पूरणः) | – |
| पपुरिम् | दास्यमानम् | दान करने की इच्छा वाले को |
| च | च | और |
| श्रवस्यवः | यशोऽभिलाषिण्यः | यश के चाहने वाली |
| घृतस्य | घृतस्य | घृत की |
| धाराः | धाराः | धाराएँ |
| उप | उप+ | – |
| यन्ति | उप+यन्ति, प्राप्नुवन्ति | प्राप्त होती हैं |
| विश्वतः | सर्वतः | सब ओर से |

संस्कृतार्थः ।

सुखस्य भावयित्र्यो गोरूपा नद्यः यजमानं यक्ष्यमाणं च उपेत्य स्रवन्ति, यशोऽभिलाषिण्यो घृतस्य धाराः(च) ददानं दास्यमानं च सर्वतः प्राप्नुवन्ति॥४॥

भाषार्थः ।

सुखके देने वालीं गौ रूप नदियाँ यजन करते हुए और यजन करने की इच्छा वाले के पास जाकर वहती हैं,(और) यश की इच्छा करती हुई घृत की धाराएँ दान करते हुए और दान करने की इच्छा वाले को चारों ओर से प्राप्त होती हैं॥ ४ ॥

दानंदेवता जगतीछन्दः ।१२।१२।१२।१२

नाकस्यपृष्ठेअधितिष्ठतिश्रितो

यःपृणातिसहदेवेषुगच्छति। तस्मा-

आपोघृतमर्षन्तिसिन्धव स्तस्मा-

इयंदक्षिणापिन्वतेसदा ॥ ५ ॥

| | | |
|---|---|---|
| नाकस्य | स्वर्गस्य | स्वर्ग की |
| पृष्ठे | पृष्ठे | पीठ पर |

| | | |
|---|---|---|
| अधि | अधि+ | - |
| तिष्ठति | अधि + तिष्ठति | बैठता है |
| श्रितः | सत्कृतः | सत्कार किया हुआ |
| यः | यः | जो |
| पृणाति | ददाति (निघं०३।२०) | दान करता है |
| सः | सः | वह |
| ह | खलु | सच मुच |
| देवेषु | देवेषु (द्वितीयार्थे सप्तमी) | देवताओं में |
| गच्छति | प्राप्नोति | पहुंच जाता है |
| तस्मै | तस्मै | उस के लिये |
| आपः | आपः | जल |

भावार्थः ।

सुखके देने वाली गौ रूप नदियाँ यजन करते हुए और यजन करने की इच्छा वाले के पास जाकर बहती हैं,(और) यश की इच्छा करती हुई घृत की धाराएँ दान करते हुए और दान करने की इच्छा वाले को चारों ओर से प्राप्त होती हैं॥ ४॥

दानंदेवता जगतीछन्दः ।१२।१२।१२।१२

नाकस्यपृष्ठेअधितिष्ठतिश्रितो

यःपृणातिसहदेवेषुगच्छति। तस्मा-

आपोघृतमर्षन्तिसिन्धव स्तस्मा-

इयंदक्षिणापिन्वतेसदा ॥ ५ ॥

| | | |
|---|---|---|
| नाकस्य | स्वर्गस्य | स्वर्ग की |
| पृष्ठे | पृष्ठे | पीठ पर |

की पीठ पर बैठता है, (वह) सच मुच देवताओं में पहुंच जाता है, उस के लिये नदीरूप जल घृत को बहाते हैं (और) उस के लिये यह दक्षिणा सदा बढ़ती है ॥ ५ ॥

दानं देवता निचृत्त्रिष्टुप्छन्दः ।११।१०।११।११

दक्षिणावतामिदिमानि चित्रा दक्षिणावतां दिवि सूर्यासः । दक्षिणावन्तो अमृतं भजन्ते दक्षिणावन्तः प्रतिरन्त आयुः ॥ ६ ॥

| | | |
|---|---|---|
| दक्षिणाऽवताम् | दानवताम् | दानियों के |
| इत् | एव | ही |
| इमानि | इमानि | ये |

| | | |
|---|---|---|
| घृतम् | घृतम् | घी को |
| अर्षन्ति | स्रावयन्ति | बहाती हैं |
| सिन्धवः | नदीरूपाः | नदीरूप |
| तस्मै | तस्मै | उस के लिये |
| इयम् | इयम् | यह |
| दक्षिणा | दक्षिणा | दक्षिणा |
| पिन्वते | वर्धते | बढ़ती है |
| सदा | सदा | सदा |

संस्कृतार्थः ।

यो बुद्राति स सत्कृतः (सन्) स्वर्गस्य पृष्ठम् अधितिष्ठति, (सः) खलु देवेषु प्राप्नोति, तस्मै नदीरूपाआपोघृतं स्रावयन्ति, तस्मै इयं दक्षिणा सदा वर्धते ॥ ५ ॥

भावार्थः ।

जो दान करता है वह सत्कार किया हुआ स्वर्ग

की पीठ पर बैठता है, (वह) सच मुच देवताओं में पहुंच जाता है, उस के लिये नदीरूप जल घृत को बहाते हैं (और) उस के लिये यह दक्षिणा सदा बढ़ती है ॥ ५ ॥

दानं देवता निचृत्त्रिष्टुप्छन्दः ।११।१०।११।११

दक्षि॑णावता॒मिदि॒मानि॑ चि॒त्रा दक्षि॑णावतां दि॒वि सूर्या॑सः । दक्षि॑णावन्तो अ॒मृतं॑ भजन्ते॒ दक्षि॑णावन्तः॒ प्रति॑रन्त॒ आयुः॑ ॥ ६ ॥

| | | |
|---|---|---|
| दक्षि॑णा-ऽवताम् | दानवताम् | दानियोंके |
| इत् | एव | ही |
| इ॒मानि॑ | इमानि | ये |

| | | |
|---|---|---|
| चित्रा | विचित्राणि (धनानि) (शेर्लोपः) | नाना प्रकारके (धन) |
| दक्षिणाऽवताम् | दानवताम् | दानियों के |
| दिवि | दिवि | द्यौ में |
| सूर्यासः | सूर्याः (जसोऽसुगागमः) | सूर्य |
| दक्षिणाऽवन्तः | दानवन्तः | दानी |
| अमृतम् | अमृतम् | अमृत को |
| भजन्ते | सेवन्ते | सेवन करते हैं |
| दक्षिणाऽवन्तः | दानवन्तः | दानी |
| प्र | प्र + | – |

| | | |
|---|---|---|
| तिरन्ते | प्र + तिरन्ते,प्रव र्धयन्ति | वढ़ाते हैं |
| आयुः | आयुः | आयु को |

संस्कृतार्थः ।

दानिनामिमानिविचित्राणि (धनानि,)दानिनाम् एव) द्युलोके सूर्य्याः, दानिनोऽमृत सेवन्ते, दानिनः (च स्वकीयम्) आयुः प्रवर्धयन्ति ॥ ६ ॥

भाषार्थः ।

दानियों के ये नाना प्रकार के (धन हैं,) दानियों के (ही) द्यौ में सूर्य्य (हैं,)दानी अमृत को सेवन करते हैं (और) दानी (अपनी) आयु को वढ़ाते हैं ॥६ ॥

दानंदेवता त्रिष्टुप्छन्दः।११।११।११।११

मापृणन्तोदुरितमेनआरन् मा-

जारिषुःसूरयःसुव्रतासः। अन्यस्ते-

षांपरिधिरस्तुकश्चिद्पृणन्तमभि संयन्तुशोकाः ।७।

| | | |
|---|---|---|
| मा | मा | मत |
| पृणन्तः | ददानाः | दान करते हुए |
| दुःऽइतम् | दुःखम् | दुःख को |
| एनः | पापम् | पाप को |
| आ | आ+ | – |
| अरन् | आ+अरन्,प्राप्नुवन्तु (लोडर्थे लट्) | प्राप्त हों |
| मा | मा | मत |
| जारिषुः | जीर्णाभवन्तु (लोडर्थेलुङघडभावः) | क्षीण हों |
| सूरयः | स्तोतारः | स्तोता |

| | | |
|---|---|---|
| सु॒ऽव्र॒तास॑: | सुव्रतः | नियमों में दृढ़ |
| अ॒न्यः | अन्यः | दूसरा |
| तेषा॑म् | तेषाम् | उनका |
| प॒रि॒ऽधिः | परिधिः | कोट |
| अ॒स्तु | भवतु | हो |
| कः | कः+चित् | कोई |
| चि॒त् | +चित् | – |
| अपृ॒णन्त॑म् | दानरहितम् | दान से रहित को |
| अ॒भि | प्रति | की ओर |
| सम् | सम्+ | – |
| य॒न्तु | सम्+यन्तु,सम्यग् गच्छन्तु | सब के सब जावें |
| शोका॑: | शोकाः | शोक |

संस्कृतार्थः ।

दानिनो दुःखं पापम् (च) न प्राप्नुवन्तु, सुव्रताः स्तोतारो जीर्णा न भवन्तु, अन्यः कश्चित् तेषां परिधिर्भवतु शोकाः (च) दानरहितं प्रति सम्यग् गच्छन्तु ॥ ७ ॥

भाषार्थः ।

दानी दुःख (और) पाप को न प्राप्त हों (और) नियमों में दृढ़ स्तोता लोग क्षीण न हों, उन का कोई दूसरा कोटरूप हो (और) शोक सब दानहीन की ओर जावें ॥ ७ ॥

इति पञ्चविंशत्युत्तरशततमं सूक्तम् ।

# ऋ०मं०१ सू० १२६।

आदितः पञ्चानां भावयव्योदेवता, षष्ठयाः सप्तम्याश्च जायापतीदेवते कक्षीवानृषिः।

विनियोगोलैङ्गिकः।

## सूक्त का भावार्थ।

मैं सिन्धु के तट पर रहने वाले अजेय राजा भावयव्य की स्तुति में बुद्धिद्वारा तीव्र स्तोत्रों को भेट करता हूं जिस ने यश की कामना से मेरे लिये सहस्र यज्ञ किये ॥१॥ उस बलवान राजा की प्रार्थना से मुझ कक्षीवान ने सौ सोने के हार, सौ सधे हुए घोड़े और सौ गौएँ एक ही दिन में ग्रहण किये, इसका द्युलोक में ऐसा यश फैला है जो कभी क्षीण न हो।२। मेरे पास राजा स्वनय* के दिये हुए पिंगल वर्ण के घोड़े और दस रथ जिन में स्त्रियाँ बैठी हैं खड़े हैं, उनके पीछे साठ हजार गौओं का झुंड आरहा है, ये कक्षीवान को जवानी के दिन बीतने पर मिले हैं।३। दस रथों में जुड़े हुए मेरे चालीस लाल रंग के घोड़ों की कतार हजार गौओंके आगे चलती है, पज्रवंशी कक्षीवान के पुत्र मद के टपकाने वाले सुनहरी सिंगार से युक्त घोड़ों को उज्ज्वल करते हैं।४। हे पज्रो! तुम जो भ्रातृभाव रखते हुए (और दर्शपौर्णमासादि इष्टियों के लिये) शकट से युक्त हुए २, कुटुम्ब वाली स्त्रियों की न्याईं कीर्ति की इच्छा करते हो, मैं तुम्हारे लिये पूर्वदान की न्याईं तीन जुड़े हुए रथ और आर्यों के रखने योग्य आठ गौओं को लाया हूं ।५। जो भोग के योग्य खूब चारों ओर से ग्रहण

---

* स्वनय,भावयव्य के पुत्र का नाम है।

की हुई मेरी पत्नी जनी हुई नकुली की न्याईं अत्यन्त चिमटती है ,वह बहुत निषेक वाली मुझे सैकड़ों सुखों को देती है † ।६। हे पति ! मुझ को अत्यन्त समीप से स्पर्श करो मुझ को बाला न समझो, क्योंकि मैं गंधार की भेड की न्याईं सब स्थानों में रोमवाली हूं ।७।

भावयव्योदेवता त्रिष्टुप्छन्दः ।११।११।११।११

अमन्दान्त्स्तोमान्प्रभरेमनीषा सिन्धावधिक्षियतोभाव्यस्य। योमे सहस्रममिमीतसवा नतूर्तोराजाश्रवइच्छमानः ॥ १ ॥

| | | |
|---|---|---|
| अमन्दान् | तीव्रान् | तीव्रों को |
| स्तोमान् | स्तवान् | स्तोत्रों को |

---

†छठे और सातवें मन्त्र में पति और पत्नी का संवाद है जो पूर्व समय से चला आता है, देखो वृहद्देवता० ३।१५ (जायापत्योः सम्प्रवादोद्दृचेन) कक्षीवान यहां पर अपने बुढ़ापे के सुख के सम्बन्ध में इसको पढ़ते प्रतीत होते हैं, देखो ऋ०१।५१।१३। जिस में बूढे कक्षीवान को युवति वृचया के मिलने की कथा है, सातवाँ मंत्र वृचया का कथन और छठा कक्षीवान का होसकता है।

| | | |
|---|---|---|
| प्र | प्र+ | – |
| भरे | प्र+भरे, अर्पयामि | भेट करता हूं |
| मनीषा | बुद्धया (विभक्तेः सुः) | बुद्धि से |
| सिन्धौ | सिन्धुतटे | सिन्धु के तट पर |
| अधि | अधि+ | – |
| क्षियतः | अधि+क्षियतः, निवसतः (क्षिनिवासे) | रहने वाले के |
| भाव्यस्य | भावयव्यस्य | भावयव्य के |
| यः | यः | जिस ने |
| मे | मह्यम् | मेरे लिये |
| सहस्रम् | सहस्रम् | हजार को |
| अमिमीत | कृतवान् | किया है |

| | | |
|---|---|---|
| **स्तवान्** | यज्ञान् | यज्ञों को |
| **अतूर्तः** | जेतुमशक्यः | न जीते जानेवाला |
| **राजा** | राजा | राजा |
| **श्रवः** | यशः | यश को |
| **इच्छमानः** | कामयमानः (व्यत्ययेनाऽऽत्मनेपदम्) | कामना करता हुआ |

(संस्कृतार्थः।)

( अहम् ) सिन्धुतटे निवसतो भावयव्यस्य (स्तुतौ) तीव्रान् स्तवान् बुद्ध्या अर्पयामि, यो जेतुमशक्यो राजा यशः कामयमानः ( सन् ) मदर्थं सहस्रं यज्ञान् कृतवान् ॥ १ ॥

(भावार्थः।)

मैं सिन्धु के तट पर रहने वाले (भावयव्य) की (स्तुति में) तीव्र स्तोत्रों को बुद्धिद्वारा भेट करता हूं, जिस राजा ने यश की कामना करते हुए मेरे लिये सहस्र यज्ञ किये हैं ॥ १॥

दानंदेवता त्रिष्टुप्छन्दः ।११।११।११।११

शतंराज्ञोनाधमानस्यनिष्कान्
शतमश्वान्प्रयतान्त्सद्यआदम्।श-
तंकक्षीवाँअसुरस्यगोनांदिविश्रवोऽ-
जरमाततान ॥ २ ॥

| | | |
|---|---|---|
| शतम् | शतम् | सौ को |
| राज्ञः | राज्ञः | राजा के |
| नाधमानस्य | याचमानस्य | प्रार्थना करतेहुए क |
| निष्कान् | स्वर्णहारान् | सोने के हारों को |
| शतम् | शतम् | सौ को |
| अश्वान् | अश्वान् | घोड़ों को |

| | | |
|---|---|---|
| प्रऽयतान् | वशीभूतान् | सधे हुओं को |
| सद्यः | एकस्मिन्नेवदिने (आ०को०) | एकही दिन में |
| आदम् | आत्तवानस्मि | मैंने ग्रहण किया है |
| शतम् | शतम् | सौ को |
| कक्षीवान् | कक्षीवान् | कक्षीवान् |
| असुरस्य | प्राणवतः | बलवान की |
| गोनाम् | गवाम् (नुडागमश्छान्दसः) | गौओं के |
| दिवि | द्युलोके | द्युलोक में |
| श्रवः | यशः | यश को |
| अजरम् | अक्षीणम् | न क्षीण होने वाले को |
| आ | आ+ | – |
| ततान | आ+ततान, विस्तारितवान् | फैलाया है |

संस्कृतार्थः ।

(अहम्) कक्षीवान् प्रार्थयमानस्य प्राणवतो राज्ञः शतं स्वर्णहारान्,शतं वशीभूतानश्वान्, गवां शतम् (च) सद्योगृहीतवानस्मि (यः) द्युलोके अक्षीणंयशो विस्तारितवान् ॥ २ ॥

भाषार्थः।

मुझ कक्षीवान ने प्रार्थना करते हुए बलवान राजा के सौ सोने के हारों को, सौ सधे हुए घोड़ों को (और) सौ गौओं को ग्रहण किया है (जिस राजा ने) द्युलोक में क्षीण न होने वाले यश को फैलाया है ॥ २ ॥

भावयव्योदेवता त्रिष्टुप्छन्दः ।११।११।११।११

उपमाश्यावाःस्वनयेनदत्ता

वधूमन्तोदशरथासोअस्थुः । षष्टिः

सहस्रमनुगव्यमागात् सनत्कक्षी-

वाँअभिपित्वेअह्नाम् ॥ २ ॥

| | | |
|---|---|---|
| उप | उप + | — |
| मा | माम् | मुझ को |
| श्यावाः | कृष्णपीतवर्णाः (अश्वाः) | काले(और)पीले रंगके (घोड़े) |
| स्वनयेन | (राज्ञा)स्वनयेन | (राजा)स्वनय ने |
| दत्ताः | दत्ताः | दिये हुए |
| वधूऽमन्तः | स्त्रीभिर्युक्ताः | स्त्रियों से युक्त |
| दश | दश | दस |
| रथासः | रथाः (जसोऽसुगागमः) | रथ |
| अस्थुः | उप+अस्थुः, उप-स्थितवन्तः | समीप ठैरे हैं |
| षष्टिः | षष्टिः | साठ |
| सहस्रम् | सहस्रम् | हजार |

| | | |
|---|---|---|
| अनु | अनु | पीछे २ |
| गव्यम् | गोसमूहः (सा० भा०) | गौएँ |
| आ | आ+ | – |
| अगात् | आ+अगात्, आगतवान् | आई हैं |
| सनत् | प्राप्तवान् (लेट्यडागमः) | पाया है |
| कक्षीवान् | कक्षीवान् | कक्षीवान ने |
| अभिऽपित्वे | अत्यये | बीतने पर |
| अह्नाम् | दिवसानाम् | दिनों के |

संस्कृतार्थः।

(राज्ञा) स्वनयेन दत्ताः कृष्णपीतवर्णाः (अश्वाः) स्त्रीभिर्युक्ताः दश रथाः (च) मामुपस्थितवन्तः, षष्टिसहस्रं गावः (अपि) अन्वागतवत्यः (एतत् सर्वम्) कक्षीवान् दिवसानामत्यये प्राप्तवान् ॥ ३ ॥

भाषार्थः।

(राजा) स्वनय के दिये हुए काले पीले रंग के घोड़े (और) स्त्रियों के सहित दसरथ मेरे पास उपस्थित हैं, साठ हजार गौएँ (भी) पीछे आई हैं, (इन सब को) कक्षीवान ने दिनों के बीतने पर पाया है॥ ३॥

भावयव्योदेवता त्रिष्टुप्छन्दः ।१११११११११

चत्वारिंशद्दशरथस्यशोणाः स-
हस्रस्याऽग्रेश्रेणिंनयन्ति। मदच्युतः
कृशनावतोअत्यान् कक्षीवन्तउद-
मृक्षन्तपज्राः॥ ४॥

| | | |
|---|---|---|
| चत्वारिंशत् | चत्वारिंशत् | चालीस |
| दशऽरथस्य | दशरथाः सन्ति यस्य तथोक्तस्य | दसरथों वाले के |
| शोणाः | सिन्दूरवर्णाः (अश्वाः) | सिंदूरी रंगके(घोड़े) |

| | | |
|---|---|---|
| सहस्रस्य | सहस्रस्य | सहस्र के |
| अग्रे | अग्रे | आगे |
| श्रेणिम् | श्रेणिम् | कतार को |
| नयन्ति | नयन्ति | ले चलते हैं |
| मदऽच्युतः | मदस्य च्यावयितॄन् (क्विप्) | मदके टपकाने वालों को |
| कृशनऽवतः | स्वर्णयुक्तान् | स्वर्ण वालों को |
| अत्यान् | अश्वान् (निघं० १।१४) | घोड़ों को |
| कक्षीवन्तः | कक्षीवतः पुत्राः | कक्षीवानके पुत्र |
| उत् | उत्+ | – |
| अमृक्षन्त | उत्+अमृक्षन्त, उत्कृष्टतया मार्जयन्ति (लङर्थेलङ्) | उज्ज्वल करते हैं |
| पज्राः | पज्रवंशीयाः | पज्रवंशी |

संस्कृतार्थः।

दशरथोपेतस्य (मम) सिन्दूरवर्णाश्चत्वारिंशत् (अश्वाः) (गवाम्) सहस्रस्य श्रेणिम् अग्रे नयन्ति, मदस्य च्यावयितॄन् स्वर्णयुक्तान् (चैतान्) अश्वान् पज्रवंशीयाः कक्षीवतःपुत्राः संमार्जयन्ति ॥ ४ ॥

भावार्थः।

(मुझ) दस रथों वाले के संदूरी रंग के चालीस (घोड़े) हजार (गौओं की) कतार को आगे ले चलते हैं, मद के टपकाने वाले (और) सोने से युक्त (इन) घोड़ों को पज्रवंशी कक्षीवान के पुत्र। उज्ज्वल करते हैं ॥ ४ ॥

भावयव्योदेवता त्रिष्टुप्छन्दः ।११।११।११।११

पूर्वामनप्रयतिमाददे वस्त्रीन्यु-

ताँअष्टावरिधायसोगाः । सुबन्ध-

वोयेविश्याइवव्रा अनस्वन्तःश्रवऐ-

षन्तपज्राः ॥ ५ ॥

| | | |
|---|---|---|
| पूर्वाम् | पूर्वाम् | पहली को |
| अनु | अनु-(सूत्य) | अनुसार |
| प्रऽयतिम् | प्रदानम् | भेट को |
| आ | आ+ | – |
| ददे | आ+ददे,आनीत-वानस्मि | में लाया हूं |
| वः | युष्मभ्यम् | तुम्हारे लिये |
| त्रीन् | त्रीन् | तीनों को |
| युक्तान् | युक्तान् | जुड़े हुओं को |
| अष्टौ | अष्टौ | आठों को |
| अरिऽधायसः | आर्य्यधारणयोग्याः (आ० को०) | आर्य्यों के रखने के योग्यों को |
| गाः | गाः | गौओं को |

| | | |
|---|---|---|
| सुऽबन्धव: | सुबन्धुयुक्ताः | अच्छे बन्धुओंवाले |
| ये | ये | जिन्होंने |
| विश्याःऽइव | कुटुम्बिन्य इव (आ० को०) | कुटुम्ब वालियों की न्याईं |
| व्राः | स्त्रियः | स्त्रियाँ |
| अनस्वन्तः | अनः शकटं तद्वन्तः | शकटसे युक्तहुए२ |
| श्रवः | यशः | यश को |
| ऐषन्त | इच्छन्ति (लडर्थे लङ्) | इच्छा करते हैं |
| पज्राः | पज्राः | पज्रवंशी |

संस्कृतार्थः ।

(हे पज्रा !,) (अहम्) युष्मदर्थं पूर्वप्रदानमनुसृत्य त्रीन् युक्तान् (रथान्) आर्य्यधारणयोग्या अष्टौ गाः (च) आनीतवानस्मि, ये सुबन्धवः पज्राः (इष्टचर्थम्) शकटवन्तः ( सन्तः ) कुटुम्बिन्यः स्त्रिय इव यश-इच्छन्ति ॥ ५ ॥

भाषार्थः।

हे पज्रो ! मैं तुम्हारे लिये पहले दान के अनुसार तीन जुड़े हुए (रथों) को (और) आर्य्यों के रखने योग्य आठ गौओं को लाया हूं जो अच्छे वन्धुओं वाले पज्रवंशी (इष्टि के लिये) शकट से युक्त हुए२ कुटुम्बवाली स्त्रियोंकी न्याईं यश की इच्छा करते हैं ॥ ५ ॥

जायापतीदेवते, भुरिगनुष्टुप्छन्दः । ९।८।८

आगधितापरिगधिता याकशीकेवजङ्गहे । ददातिमह्यंयादुरी याशूनांभोज्याशता । ६ ।

| | | |
|---|---|---|
| आऽगधिता | सम्यग्गृहीता (गध्य गृह्णातेरिति यास्कः) | खूब ग्रहण की हुई |
| परिऽगधिता | परितोगृहीता | चारों ओर से ग्रहण की हुई |
| या | या | जो |

| | | |
|---|---|---|
| कशीकाऽइव | प्रसूतवत्सा नकुलीव | जनी हुई नकुली की न्याई |
| जङ्गहे | अत्यन्तम् आलिङ्गति | अत्यन्त चिमट जाती है |
| ददाति | ददाति | देती है |
| मह्यम् | मह्यम् | मेरे लिये |
| यादुरी | बहुनिषेकयुक्ता (यादुरित्युदकनाम निघं०१।१२) | बहुत निषेकवाली |
| याशूनाम् | भोगानाम् (सा०भा०) | भोगों के |
| भोज्या | भोगयोग्या | भोग के योग्य |
| शता | शतानि | सैंकड़ों को |

संस्कृतार्थः।

या भोगयोग्या (मम पत्नी) सम्यक् परितोषिता सती सूतवत्सा नकुलीव (माम्) अत्यन्तमालिङ्गति,(सा) बहुनिषेक युक्ता मह्यं भोगानां शतानि ददाति ॥ ६ ॥

भावार्थः ।

जो भोग के योग्य चारों ओर से खूब ग्रहण की हुई (मेरी पत्नी) जनी हुई नकुली की न्याईं अत्यन्त चिमटती है, वह बहुत निषेक वाली मुझे सैंकड़ों भोगों को देती है ॥ ६ ॥

जायापतीदेवते, अनुष्टुप्छन्दः ।८।८।८।८

उपोपमेपरामृश मामेदभ्राणि मन्यथाः । सर्वाहमस्मिरोमशा ग-न्धारीणामिवाविका । ७ ।

| | | |
|---|---|---|
| उप॑ऽउप | अतिसामीप्येन | अत्यन्त समीप से |
| मे | माम् (कर्मणिषष्ठी) | मुझ को |
| परा॑ | परा+ | – |
| मृश | परा+मृश,सम्यक् स्पृश | खूब स्पर्श करो |

| | | |
|---|---|---|
| मा | मा | मत |
| मे | मम | मेरे |
| दभ्राणि | अल्पानि | अल्प |
| मन्यथाः | मन्यस्व | समझो |
| सर्वा | सर्वस्थानेषु | सब स्थानों में |
| अहम् | अहम् | मैं |
| अस्मि | अस्मि | हूं |
| रोमशा | रोमयुक्ता | रोम वाली |
| गन्धारीणामिव | गन्धारसम्बन्धिनीव | जैसे गंधार की |
| अविका | मेषी | भेड |

संस्कृतार्थः।

(हेपते!) (त्वम्) माम् अतिसामीप्येन सम्यक स्पृश,

मम अल्पानि ( रोमाणि ) न मन्यस्व, (यतः) अहं गन्धारसम्बन्धिनी मेषीव सर्वस्थानेषु रोमशाऽस्मि ॥ ७ ॥

भाषार्थः ।

(हे पति !) आप मुझ को अत्यन्त समीप से स्पर्श करो मेरे अल्प (रोम) न समझो (क्योंकि) मैं गंधार की भेड़ की न्याईं सब स्थानों में रोम वाली हूं ॥ ७ ॥

इतिषड्विंशत्युत्तरशततमं सूक्तम् ।

# ऋ० मं० १ सू० १२७

## अग्निर्देवता, दिवोदासपुत्रः परुच्छेप ऋषिः ।

### विनियोग :-

१ । दशरात्रस्य षष्ठेऽहनि प्रातःसवने प्रस्थितयाज्यानां पुरस्ताद् अन्याऋचःकृत्वा प्राकृताभिश्च सह षट्स्व्यं तत्राग्नीध्रस्यैषा प्रथमा (आ० सू० ८।१।२)

शेषाणां लैङ्गिकः ।

### सूक्त का भाषार्थ ।

मैं जानता हूं कि अग्नि देवताओं के बुलाने वाले हैं, दानशील और धनवान हैं, बल के पुत्र हैं, जीवमात्र के जानने वाले हैं, ऋषि की न्याई जीवमात्र के जानने वाले हैं, जो देव देवताओं पर अत्यन्त कृपा करते हुए शुभ यज्ञ के प्रवर्तक होकर घी से उठी हुई ज्वाला की अपनी ज्वाला द्वारा कामना करते हैं हमारे होमे हुए घी की (कामना करते हैं) ।१। हे विप्र! आप जो सबसे अधिक पूजनीय, और अङ्गिरा-वंशियों के बड़े हो, ऐसे आपको हम यजमान मंत्रों द्वारा बुलाते हैं, हे तेज वाले! ऋषियों के देखे हुए मंत्रों से आपको (बुलाते हैं) जो आप ज्वाला रूप केशों वाले, कामनाओं के पूर्ण करने वाले, मनुष्यों के लिये देवताओं के बुलाने वाले और आकाश की न्याई व्यापक हो, ऐसे आप को ये प्रजाएँ अत्यंत सावधानी से धारण करें, प्रेरणा के लिये प्रजाएँ आपको धारण करें ॥२॥ तेज युक्त उत्कट बल से चमकते हुए सचमुच वही अग्नि द्रोह करने वालों के नाशक हैं, कुल्हाड़े की न्याई द्रोह करने वालों के नाशक हैं, जिन के स्पर्श से दृढ़ और स्थिर भी वृक्षों की न्याई छिन्नभिन्न होजाता है, जो (अग्नि) सब को जीतते हुए डटे रहते हैं (और

शत्रु को) पीठ नहीं दिखाते, धनुर्धारी योधा की न्याईं (डटे रहते हैं) पीठ नहीं दिखाते।३। इस यथार्थ जानने वाले (यजमान) के दृढ़ (शत्रु) भी अनुकूल हो जाते हैं जो रक्षा के लिये खूब प्रदीप्त काष्ठों से हवि देता है, (जो) रक्षा के लिये अग्नि को हवि देता है, जो अग्नि अपनी ज्वाला से बहुत पदार्थों में घुस कर उनको वृक्षों की न्याईं फाट डालते हैं, (और) कठिन अन्नों को भी बल से पृथक् परमाणु वाला कर देते हैं, कठिन (पदार्थों को भी) बल से (पृथक् परमाणु वाला करदेते हैं) ॥ ४ ॥ हम हवि के अन्न को इस अग्नि में चारों ओर से डालते हैं, जो रात्रि में दिन से भी अधिक अच्छे दिखाई देते हैं, प्राणियों को दिन से भी अधिक अच्छे दिखाई देते हैं, जैसा पुत्र के लिये पिता दृढ़ शरण पकड़ने योग्य है वैसे अग्नि का जीवन (हमारे लिये दृढ़ शरण पकड़ने योग्य है), ये कभी बूढ़े न होने वाली अग्नियें दिये हुए और न दिये हुए अन्न को भक्षण करती है, ये कभी न बूढ़े होने वालीं भक्षण करती हैं ।५। मरुद्गणों के से खोंखाट से जलने वाले अग्निदेव जहां मनुष्य खेती का काम करते हैं वहां और जो बंजर भूमि है वहां भी पूजनेयोग्य हैं, योग्यता के कारण यज्ञ के ध्वज रूप वह हमारी हवियों को ग्रहण करके खाते हैं, इसलिये सब मनुष्य इस आनन्दस्वरूप और आनन्ददायक अग्नि के मार्ग को पकड़ें, जैसे कल्याण के लिये (आजीविका का मार्ग पकड़ते हैं इस तरह अग्नि के) मार्ग को (पकड़ें) ।६। जब आकाश की ओर मुख उठाए हुए भृगुवंशियों ने कीर्तन और नमस्कार दोनों प्रकार से अग्नि की स्तुति की, मन्थन करते हुए और हवि देते हुए (स्तुति की,) जो अग्नि पवित्र हैं धनों के धारण करने वाले और स्वामी हैं, तब बुद्धिमान अग्नि ने तृप्तिपर्यन्त दिये हुए पदार्थों को स्वीकार किया, बुद्धिमान (अग्नि) ने पूर्ण-

रूप से स्वीकार किया। ७। हे अग्नि! आप जो सब प्रजाओं के नाथ हैं, सब के समान-(इष्टदेव) हैं और घरों के रक्षक हैं, ऐसे आप को हम धारण * करने के लिये बुलाते हैं, (देवताओं के पास हमारी) पुकार को ले जाने वाले सच्चे (आपको) हम धारण करने के लिये (बुलाते हैं,) मनुष्यों के अतिथि आपको (हम बुलाते हैं) पिता समान जिस आप के मुख से सचमुच ये मर्त्य और अमर्त्य बल को (प्राप्त करते हैं,) और देवताओं में हवियाँ और बल (पहुंचता है)।८। हे अग्नि! आप जो बल के कारण खूब दमन करने वाले और सबसे अधिक बलवान हो, आप देवताओं की सेवा के लिये उत्पन्न हुए हो, मानो देवताओं की सेवा के लिये धनरूप हो, आप का मद सब से अधिक बल वाला है और (आप की) बुद्धि सब से अधिक यश वाली है, इसीलिये मनुष्य आप की सेवा करते हैं, हे जरारहित! चाकरों की न्याईं (सेवा करते हैं) ।९। हे आर्य्यगण! आपकी (वाणी) पूज्य अग्नि के लिये उठे, जो बल से दमन करने वाले, प्रातःकाल में जागने वाले, और पशु देने वाले की न्याईं उपकारी हैं, (आप का) स्तोत्र अग्नि के लिये (उठे) क्योंकि सब जगह हवि लिये हुए यजमान इस अग्नि को लक्ष रख कर ही पुकारते हैं, जैसे बड़े आदमियों के सामने भाट स्तुति करता है, वा बड़ों के (आगे) पुकारने वाला दौड़ता चलता है। १०। हे अग्नि! देवताओं के साथ रहने वाले वह आप हमारे अत्यन्त समीप दीखते हुए हितबुद्धि से धनों को लाकर दें, हित बुद्धि से बड़े बड़े धनों को (लाकर दें), हे सब से अधिक बलवान! आप हम को महान करें, जिस से हम इस पृथिवी को खूब देखें और भोगें, हे धनवाले! आप जो बल के कारण भयंकर जैसे हो, ऐसे आप हमारे लिये बड़ी वीरता को मथन करें। ११।

---

* अर्थात आप सदा हमारे पास रह कर हमारी रक्षा करें और हम को कभी न छोड़ें, इसलिये बुलाते हैं।

अग्निर्देवता अत्यष्टिश्छन्दः ।१२।१२।८।८।८।१३।८

अग्निं होतारं मन्ये दास्वन्तं वसुं सूनुं सहसो जातवेदसं विप्रं न जातवेदसम् । य ऊर्ध्वया स्वध्वरो देवो देवाच्या कृपा । घृतस्य विभ्राष्टिमनु वष्टि शोचिषा जुह्वानस्य सर्पिषः ॥१॥

| | | |
|---|---|---|
| अग्निम् | अग्निम् | अग्नि को |
| होतारम् | आह्वातारम् | बुलाने वाले को |
| मन्ये | जानामि | समझता हूं |
| दास्वन्तम् | दानशीलम् | देने वाले को |
| वसुम् | धनवन्तम् (भा०को०) | धन वाले को |

| | | |
|---|---|---|
| सूनुम् | पुत्रम् | पुत्र को |
| सहसः | बलस्य | बल के |
| जातऽवेदसम् | जातानांवेदितारम् | उत्पन्नहुओं के जानने वाले को |
| विप्रम् | ऋषिम् | ऋषि को |
| न | इव | जैसे |
| जातऽवेदसम् | जातप्रज्ञम् | जीवमात्र के जानने वाले को |
| यः | यः | जो |
| ऊर्ध्वया | उत्कृष्टया | महान से |
| सुऽअध्वरः | शोभनयज्ञस्यप्रवर्तकः | सुन्दर यज्ञ का प्रवर्तक |
| देवः | देवः | देव |

| | | |
|---|---|---|
| देवाच्या | देवान्प्रतिगच्छन्त्या (भञ्जूगतौ) | देवताओं की ओर जाने वाली से |
| कृपा | कृपया (सुपामितिविभक्तेर्लुक्) | कृपा से |
| घृतस्य | घृतस्य | घी की |
| विऽभ्राष्टिम् | अर्चिषम् | लाट को |
| अनु | अनु-(सृत्य) | अनुसरण करके |
| वष्टि | कामयते | कामना करता है |
| शोचिषा | ज्वालया | ज्वाला से |
| आऽजुह्वानस्य | समन्ताद्हूयमानस्य | चारों ओर से होमे जाते हुए के |
| सर्पिषः | विलीनस्य | पिघले हुए के |

संस्कृतार्थः।

अहं जातानां वेदितारम्,ऋषिमिव जातप्रज्ञं,बल-

| | | |
|---|---|---|
| अग्ने | हे दीप्तिमन् ! | हे दीप्ति वाले |
| मन्मऽभिः | मन्त्रैः | मंत्रों से |
| परिज्मानम्ऽइव | परितोगन्तारमिव | जैसे चारों ओर से चलने वाले को |
| द्याम् | द्याम् | द्यौ को |
| होतारम् | होतारम् | होता को |
| चर्षणीनाम् | मनुष्याणाम् | मनुष्यों के |
| शोचिःऽकेशम् | ज्वालारूपकेश-युक्तम् | ज्वाला रूपी बालों वाले को |
| वृषणम् | (कामानाम्) वर्षितारम् | (कामनाओं के) बरसानेवाले को |
| यम् | यम् | जिस को |
| इमाः | इमाः | ये |

| | | |
|---|---|---|
| विशः | प्रजाः | प्रजाएँ |
| प्र | प्र + | – |
| अवन्तु | प्र+अवन्तु भृशं रक्षन्तु | खूब रक्षा करें |
| ऊतये | प्रेरणाय | प्रेरण के लिये |
| विशः | प्रजाः | प्रजाएँ |

संस्कृतार्थः ।

हे मेधाविन् ! दीप्तिमन् (अग्ने) ! अङ्गिरोवंशीयानां ज्येष्ठं पूज्यतमम (च) त्वां यजमानाः (वयम्) मन्त्रैराह्वयामः, (वयं त्वाम् ) ऋषिदृष्टैर्मन्त्रैः (आह्वयामः,)यं ज्वालारूपकेशयुक्तम्(कामानाम्) वर्षितारं मनुष्याणां होतारं द्यामिव परितोगन्तारम (च त्वाम्) इमाःप्रजाः प्रकर्षेण रक्षन्तु, (इमाः) प्रजाः प्रेरणाय रक्षन्तु ॥ २ ॥

भावार्थ ।

हे बुद्धिमान् और दीप्ति वाले (अग्नि)! अंगिरावंशियों के बड़े (और) सब से अधिक पूजनीय आप को हम यजमान मन्त्रों से बुलाते हैं, (हम आपको) ऋषियों के देखे हुए मन्त्रों से (बुलाते हैं,) जिस ज्वाला

स्य पुत्रम् (च) अग्निं धनवन्तं दानशीलम् (देवानाम्) आह्वातारम् (च) जानामि, यः शोभनस्य यज्ञस्य प्रवर्तको देवः देवान्प्रति गच्छन्त्या उत्कृष्टया कृपया सर्वतोहूयमानस्य विलीनस्य घृतस्य अर्चिषम् (निज–) ज्वालया अनु--(सृत्य) कामयते ॥ १ ॥

भावार्थः ।

में उत्पन्न हुओं के जानने वाले, ऋषि की न्याईं जीवमात्र के जानने वाले (और) बलके पुत्र अग्नि को धनवान दानशील (और) देवताओं के बुलाने वाला समझता हूं, जो सुन्दर यज्ञके प्रवर्तक (और) देवता, देवताओं की ओर जाने वाली महान कृपा से चारो ओर से होमे हुए पिघले हुए घी की लाट को अपनी ज्वाला द्वारा अनुसरण (करके) कामना करते हैं ॥१॥

अग्निर्देवता अत्यष्टिश्छन्दः ।१२।१२।८।८।८।१२।८

यजिष्ठंत्वायजमानाहुवेम ज्ये-

ष्ठमङ्गिरसांविप्रसन्मभि विप्रेभिः

शुक्रमन्मभिः । परिज्मानमिवद्यां

होतारं॑चर्षणी॒नाम्। शो॒चिष्के॑शं॒वृष॑णं॒
यमि॒मा वि॒शः॑ प्राव॑न्तुज॒तये॒विशः॑॥२॥

| | | |
|---|---|---|
| यजि॑ष्ठम् | पूज्यतमम् | सब से अधिक पूजनीय को |
| त्वा॒ | त्वाम् | तुझ को |
| यज॑मानाः | यजमानाः | यजमान |
| हु॒वे॒म | आह्वयामः (लडर्थे लिङ्) | हम बुलाते हैं |
| ज्ये॑ष्ठम् | ज्येष्ठम् | बड़े को |
| अङ्गि॑रसाम् | अङ्गिरोवंशीयानाम् ( मध्ये ) | अङ्गिरा वंशियों में |
| वि॒प्र॒ | हे मेधाविन् ! | हे बुद्धिमान |
| मन्म॑ऽभिः | मन्त्रैः | मन्त्रों से |
| वि॒प्रे॑भिः | ऋषिदृष्टैः | ऋषियोंके देखे हुओं से |

| | | |
|---|---|---|
| शुक्र | हे दीप्तिमन्! | हे दीप्ति वाले |
| मन्मऽभिः | मन्त्रैः | मंत्रों से |
| परिज्मानम्ऽइव | परितोगन्तारमिव | जैसे चारों ओर से चलने वाले को |
| द्याम् | द्याम् | द्यौ को |
| होतारम् | होतारम् | होता को |
| चर्षणीनाम् | मनुष्याणाम् | मनुष्यों के |
| शोचिःऽकेशम् | ज्वालारूपकेशयुक्तम् | ज्वाला रूपी बालों वाले को |
| वृषणम् | (कामानाम्) वर्षितारम् | (कामनाओं के) बरसानेवाले को |
| यम् | यम् | जिस को |
| इमाः | इमाः | ये |

| | | |
|---|---|---|
| विशः | प्रजाः | प्रजाएँ |
| प्र | प्र+ | – |
| अवन्तु | प्र+अवन्तु भृशं रक्षन्तु | खूब रक्षा करें |
| ऊतये | प्रेरणाय | प्रेरण के लिये |
| विशः | प्रजाः | प्रजाएँ |

संस्कृतार्थः ।

हे मेधाविन् ! दीप्तिमन् (अग्ने) ! अङ्गिरोवंशीयानां ज्येष्ठं पूज्यतमम् (च) त्वां यजमानाः (वयम्) मन्त्रैराह्वयामः, (वयं त्वाम्) ऋषिदृष्टैर्मन्त्रैः (आह्वयामः,)यं ज्वालारूपकेशयुक्तम्(कामानाम्) वर्षितारं मनुष्याणां होतारं द्यामिव परितोगन्तारम् (च त्वाम्) इमाःप्रजाः प्रकर्षेण रक्षन्तु, (इमाः) प्रजाः प्रेरणाय रक्षन्तु ॥ २ ॥

भाषार्थः ।

हे बुद्धिमान् और दीप्ति वाले (अग्नि)! अंगिरावंशियों के बड़े (और) सब से अधिक पूजनीय आप को हम यजमान मन्त्रों से बुलाते हैं, (हम आपको) ऋषियों के देखे हुए मन्त्रों से (बुलाते हैं,) जिस ज्वाला

रूपी बालों वाले, (कामनाओंके) बरसाने वाले, मनुष्यों के होता (और) आकाश की न्याई चारों ओर जाने वाले (आप)को ये प्रजाएँ खूब रक्षा से धारण करें (ये)प्रजाएँ प्रेरणाके लिये (खूब रक्षासे धारण करें)।२।

अग्निर्देवता अत्यष्टिश्छन्दः।१२।११।८।८।८।१२।८

सह्रिपुरूचिदोजसाविरुक्मता दीद्यानोभवतिद्रुहन्तरः परशुर्नद्रुहन्तरः। वीळुचिद्यस्यसमृतौ श्रुवद्वनेवयत्स्थिरम्। निष्षहमाणोयमते नायते धन्वासहानायते॥ ३ ॥

| | | |
|---|---|---|
| सः | सः | वह |
| ह्रि | एव | ही |

| | | |
|---|---|---|
| पुरु | बहु | बहुत |
| चित् | खलु | सच मुच |
| ओजसा | बलेन | बल से |
| विरुक्मता | विरोचमानेन | चमकते हुए से |
| दीद्यानः | ज्वलन् | दहकता हुआ |
| भवति | भवति | होता है |
| द्रुहम्ऽतरः | द्रोहंकुर्वतां नाशयिता (सा० भा०) | द्रोह करने वालों के नाश करने वाला |
| परशुः | कठारः | कुल्हाड़ा |
| न | इव | की न्याईं |
| द्रुहम्ऽतरः | द्रोहंकर्वतां नाशयिता | द्रोह करने वालों के नाशकरनेवाला |
| वीळु | दृढम् | दृढ़ |

| | | |
|---|---|---|
| चित् | अपि | भी |
| यस्य | यस्य | जिस के, |
| सम्ऽऋतौ | सङ्गतौ | संगति में |
| श्रुवत् | शीर्येत (सा० मा०) | छिन्न भिन्न हो जावे |
| वनाऽइव | वृक्षाणीव (शेलोपः) | वृक्षों की न्याईं |
| यत् | यत् | जो |
| स्थिरम् | स्थिरम् | स्थिर |
| निःऽसहमानः | निश्शेषेणाभिभवन् | सब को जीतता हुआ |
| यमते | स्थिराभवति | डट जाता है |
| न | न | नहीं |
| अयते | पलायते (उपसर्गलोपः) | पीठ दिखाता है |

| | | |
|---|---|---|
| धन्वऽसहा | धनुषासहतेऽभिव- तीतिधन्वसहा धानुष्को योधा | धनुर्धारी योधा |
| न | न | नहीं |
| ऋयते | पलायते | पीठ दिखाता है |

संस्कृतार्थः ।

स एव खलु (अग्निः) बहु रोचमानेन बलेन ज्वलन् (सन्) द्रोहं कुर्वतां नाशको भवति, कुठार इव द्रोहं कुर्वतां नाशकः (भवति,) यस्य संस्पर्शे दृढमपि यत् स्थिरम् (तदपि) वृक्षाणीव शीर्येत, स निश्शेषेणाऽभिभवन् (सन्) स्थिरीभवति, न (च) पलायते, धानुष्को योधा (इव) न पलायते ॥३॥

भाषार्थः ।

सच मुच बहुत प्रदीप्त बल से दहकते हुए वही (अग्नि) द्रोह करने वालों के नाशक हैं, कुल्हाडे का न्याईं द्रोह करने वालों के नाशक (हैं,) जिनके स्पर्श से जो दृढ़ और स्थिर भी (है वह भी) वृक्षों की न्याईं छिन्न भिन्न होजावे, जो सब को जीतते (हुए) डट जाते हैं (और) पीठ नहीं दिखाते, धनुष वाले योधा का (न्याईं) पीठ नहीं दिखाते ॥ ३ ॥

| | | |
|---|---|---|
| द्रुः | अनु+द्रुः, अनुकूलानि भवन्ति (आ०को०) | अनुकूल होजाते हैं |
| यथा | यथार्थम् | यथार्थ |
| विदे | जानते | जानने वाले के लिये |
| तेजिष्ठाभिः | अतिप्रदीप्तैः | अत्यन्त प्रदीप्तों से |
| अरणिऽभिः | यज्ञीयकाष्ठैः | यज्ञकेयोग्य काष्ठों से |
| दाष्टि | हविर्ददाति (आ० को०) | हवि देता है |
| अवसे | रक्षायै | रक्षा के लिये |
| अग्नये | अग्नये | अग्नि के लिये |
| दाष्टि | हविर्ददाति | हवि देता है |
| अवसे | रक्षायै | रक्षा के लिये |
| प्र | प्र+ | – |

| | | |
|---|---|---|
| यः | यः | जो |
| पुरूणि | वहूनि | वहुतों को |
| गाहते | प्र+गाहते अत्यन्तं प्रविशति | अत्यन्त घुसता है |
| तक्षत् | खण्डयति | टुकड़े २ करता है |
| वनाऽइव | वृक्षाणीव | वृक्षों की न्याई |
| शोचिषा | ज्वालया | ज्वाला से |
| स्थिरा | कठिनानि (शेर्लोपः) | कठिनों को |
| चित् | अपि | भी |
| अन्ना | अन्नानि (,,) | अन्नों कों |
| नि | नि+ | – |
| रिणाति | नि+रिणाति, पृथक्करोति | अलग २ करता है |

| | | |
|---|---|---|
| ओजसा | बलेन | बल से |
| नि | नि + | – |
| स्थिराणि | कठिनानि | कठिनों को |
| चित् | अपि | भी |
| ओजसा | बलेन | बल से |

संस्कृतार्थः।

अस्मै यथार्थं ज्ञानिने दृढान्यपि अनुकूलानि भवन्ति, योरक्षणाय अत्यन्तं प्रदीप्तैर्यज्ञीयकाष्ठैर्हविर्ददाति, (यः) अग्नये रक्षायै हविर्ददाति, यः (अग्निः) बहूनि (वस्तूनि) अत्यन्तं प्रविशति, ज्वालया वनानीव (च) खण्डयति, स्थिराण्यपि अन्नानि बलेन अत्यन्तं वियोजयति, बलेन स्थिराण्यपि अत्यन्तम् (वियोजयति) ॥ ४ ॥

भावार्थः।

इस यथार्थ जाननेवाले के लिये दृढ़ भी वश में होजाते हैं,जो सहायता के लिये अत्यन्त प्रदीप्त यज्ञ-

के काष्ठों से हवि देता है,(जो) अग्नि के लिये रक्षा के निमित्त हवि देता है, जो (अग्नि) बहुत(पदार्थोंमें) अत्यन्त घुसकर उनको ऐसे काट डालते हैं जैसे ज्वाला से वृक्षों को, (जो) कठिन अन्नों को भी बल से अलग अलग २ कर देते हैं (जो) कठिनों को भी बल से (अलग अलग कर देते) हैं ॥ ४ ॥

अग्निर्देवता, अत्यष्टिश्छन्दः॥१२।१२।८।८।८।१२।८

तमस्यपृक्षमुपरासुधीमहि नक्तं यःसुदर्शतरोदिवातराद प्रायुषेदिवातरात्। आदस्यायुर्ग्रभणावद् वीळु शर्म्मनसूनवे । भक्तमभक्तमवोव्यन्तोअजरा अग्नयोव्यन्तोअजराः ॥५॥

| | | |
|---|---|---|
| तम | तम् | उस को |

| | | |
|---|---|---|
| रक्षःऽहा | रक्षोघ्नम् (विभक्तेर्डा) | राक्षसों के मारने वाले को |
| मन्म | स्तोत्रम् | स्तोत्र को |
| रेजति | प्रेरयति | प्रेरण करता है |
| स्वयम् | स्वयम् | अपने आप |
| सः | सः | वह |
| अस्मत् | अस्मत्तः | हम से |
| आ | आ+ | – |
| निदः | निन्दितुः (णिदि कुत्सायाम्, क्विप् प्रत्ययः) | निन्दा करने वाले की |
| वधैः | हननसाधनैः | वध के साधनों से |
| अजेत | आ + अजेत, अपनयेत (अज क्षेपणे) | दूर हटावे |

| | | |
|---|---|---|
| दुःऽमतिम् | दुर्बुद्धिम् | खोटी बुद्धि को |
| अव | अव+ | – |
| स्रवेत् | अव+स्रवेत्, पतेत् | गिरे |
| अघऽशंसः | पापस्यप्रशंसिता | पाप की प्रशंसा करने वाला |
| अवऽतरम् | अधोऽधः | अत्यन्त नीचे |
| अव | अव+ | – |
| क्षुद्रम्ऽइव | अणुरिव (आ०को०) | अणु की न्याईं |
| स्रवेत् | अव + स्रवेत्, विनश्येत् | नष्ट हो |

संस्कृतार्थः।

(अहमस्मै) विद्यमानाय सोमाय एतत् (वक्ष्यमाण-मभ्यर्थनम्) प्रकर्षेण कथयेयम्, यो बलवान् आह्वानव्यः (इन्द्रः·) इव स्तोत्रं प्रेरगति, रक्षोघ्नं स्तोत्रं प्रेरयति,- स स्वयं निन्दितदुर्बुद्धिं हननसाधनैः अस्मत्तो-

ऽपनयेत्, पापशंसिता (च) अधाऽधः निपतेत्, अणुरिव (च) विनश्येत् ॥ ६ ॥

भावार्थः ।

(मैं इस) वर्तमान सोम के लिये यह (प्रार्थना) करूं, जो बलवान बुलाने योग्य (इन्द्र) की न्याई स्तोत्र को प्रेरण करता है, राक्षसों के मारने वाले स्तोत्र को प्रेरण करता है, वह निन्दा करने वाले की खोटी बुद्धि को बध के साधनों द्वारा स्वयं हम से दूर हटावे, पाप की प्रशंसा करने वाला अत्यन्त नीचे गिरे (और) अणु की न्याई नष्ट हो ॥ ६ ॥

इन्द्रोदेवता, विराडत्यष्टिश्छन्दः।१२।१२।८।८।८।१२।८

वनेमतद्धोत्रयाचितन्त्या वनेमरयिंरयिवः सुवीर्यं रण्वंसन्तंसुवीर्यम् । दुर्मन्मानंसमन्तुभि रेमिषापृचोमहि । आसत्याभिरिन्द्रंद्युम्नहूतिभि र्यजत्रंद्युम्नहूतिभिः ।७।

| | | |
|---|---|---|
| वनेम | याचेम (आ०को०) | हम माँगें |
| तत् | एतत् (एकारलोपः) | यह |
| धीचया | वाचा (निघ० १।११) | वाणी से |
| चितन्त्या | ध्यानपरया | ध्यानयुक्त से |
| वनेम | याचेम | हम माँगें |
| रयिम् | धनम् | धन को |
| रयिऽवः | हे धनवन् ! | हे धन वाले |
| सुऽवीर्यम् | महाशौर्योपेतम् | बड़ी वीरता वाले को |
| रण्वम् | रमणीयम् | रमणीय को |
| सन्तम् | सत् | हुए २ को |
| सुऽवीर्यम् | महाशौर्योपेतम् | बड़ी वीरता वाले को |

| | | |
|---|---|---|
| दुःऽमन्मा-नम् | अतियत्नेन मन्तुं शक्यम् | अत्यन्त यत्न से मनने योग्य को |
| सुमन्तुऽभिः | शोभनैःस्तोत्रैः | सुन्दर स्तोत्रों से |
| आ | आ + | – |
| ईम् | (पूरणः) | – |
| इषा | (हवीरूपेण) अन्नेन (निघं० २।७) | (हवीरूप) अन्न से |
| पृचीमहि | आ+पृचीमहि, तर्पयाम | हम प्रसन्न करें |
| आ | आ(पृचीमहि), तर्पयाम | हम प्रसन्न करें |
| सत्याभिः | सत्याभिः | सच्चियों से |
| इन्द्रम् | इन्द्रम् | इन्द्र को |
| द्युम्नहूतिऽभिः | प्रबलाभिर्हूतिभिः (आ०को०) | प्रबल पुकारों से |

| | | |
|---|---|---|
| यजत्रम् | यजनीयम् | पूजने योग्य को |
| { द्युम्नहू-<br>तिऽभिः | प्रबलाभिर्हूतिभिः | प्रबल पुकारों से |

संस्कृतार्थः ।

हे धनवन्! (इन्द्र!) वयं ध्यानपरया वाचा एतत् (वरम्) याचेम, महाशौर्योपेतं धनं याचेम, रमणायं सद् महाशौर्य्योपेतम् (धनंयाचेम) अतियत्नेन मन्तुं शक्यं शोभनैः स्तोत्रैः (हवीरूपेण) अन्नेन (च) तर्पयाम, इन्द्रं सत्याभिः प्रबलाभिः[च]हूतिभिः[तर्पयाम,] यजनीयं प्रबलाभिर्हूतिभिः तर्पयाम ॥ ७ ॥

भाषार्थः ।

हे धनवान् [ इन्द्र ! ] हम ध्यानयुक्त वाणी से यह (वर)मांगें, बड़ी वीरता वाले धनको मांगें, रमणीय और साथ ही बड़ी वीरता वाले धन को मांगें, अत्यन्त यत्न से मनने योग्य को सुन्दर स्तोत्रों से[औरहविरूप]अन्न से प्रसन्न करें, इन्द्र को सच्ची प्रबल पुकारों से प्रसन्न करें, पूजने योग्य को प्रबल पुकारों से प्रसन्न करें ॥७॥

इन्द्रोदेवता, अतिशक्करीछन्दः।१२।१०।७।८।७।८।८॥

प्रप्रावोअस्मेस्वयशोभिरूती परि-

वर्गइन्द्रोदुर्म्मतीनां दरीमन्दुर्म्मती-

नाम् । स्वयंसारिषयध्यै यानउपेषे

अत्रैः। हतेमसन्नवक्षतिक्षिप्ताजूर्णि-

र्नवक्षति ।८।

| | | |
|---|---|---|
| प्रऽप्र | अग्रेऽग्रे | आगे आगे |
| वः | युष्माकम् | तुम्हारा |
| अस्मे० | अस्माकम् (विभक्तेः शे आदेशः) | हमारा |
| स्वयशःऽभिः | निजयशोभिः | अपने यशों से |
| ऊती | रक्षकः (पूर्वसवर्णदीर्घः) | रक्षा करने वाला |

| | | |
|---|---|---|
| अत्रैः | राक्षसैः | राक्षसों से |
| हता | विनष्टा | नष्ट हुई २ |
| ईम् | एव | ही |
| असत् | भवेत् (अस्‌भुवि,लेटयडागमः) | हो |
| न | न | नहीं |
| वक्षति | प्राप्नोतु (वहतेर्लेटयडागमः) | प्राप्त हो |
| क्षिप्ता | क्षिप्ता | फैंकी हुई |
| जूर्णिः | शक्तिः (निघं० ४।३) | बरछी |
| न | न | नहीं |
| वक्षति | प्राप्नोतु | प्राप्त हो |

संस्कृतार्थः ।

[हे आर्य्याः !] निजयशोभिः [illegible]
[च] रक्षक इन्द्रः दुर्मतियुक्तानाम् [ विरोधिनाम् ]

परिवर्जने अग्रेऽग्रे (भवतु,) दुर्मतियुक्तानां विदारणे [अग्रेऽग्रे भवतु, ] या [शक्तिः] अस्मान् प्रति प्राप्तुं राक्षसैः[प्रेरिता] सा स्वयं [तान् एव]हिंसितुम् [निवर्तेत,] [सा] हताएव भवेत्. [अस्मान्] न प्राप्नोतु, प्रक्षिप्ता [सा] शक्तिः (अस्मान) न प्राप्नोतु ॥ ८ ॥

भावार्थः ।

[हे आर्य्यो!] अपने यशोंके द्वारा तुम्हारे [और] हमारे रक्षक इन्द्र खोटी बुद्धि वाले [विरोधियों] के दूर हटाने में आगे आगे [हों,] खोटी बुद्धि वालों के चीर डालने में (आगे आगे हों,) जो (बरछी) हमारी-ओर आने के लिये राक्षसों ने फेंकाई है)वह स्वयं(उन हो को)मारने के लिये(लौटे,)हमारे पास न पहुंचे,फेंकी हुई(वह) शक्ति (हमारे पास) न पहुंचे ॥ ८ ॥

इन्द्रो देवता, अतिशक्वरीछन्दः १०।८।८।८।७।११।८

त्वं न॑ इन्द्र रा॒या परी॑णसा या॒हि प॒थाँ अ॑ने॒हसा॑ पु॒रो या॑ह्यर॒क्षसा॑। सच॑स्व नः परा॒क आ सच॑स्वास्तमी॒क आ।

पाह्निनोदूरादारादभिष्टिभिः सदा
पाह्यभिष्टिभिः ॥ ९ ॥

| | | |
|---|---|---|
| त्वम् | त्वम् | तू |
| नः | अस्माकम् | हमारे |
| इन्द्र | हे इन्द्र ! | हे इन्द्र ! |
| राया | धनेन सह | धन के साथ |
| परीणसा | बहुना (निघं०३।१) | बहुत के साथ |
| याहि | प्राप्नुहि | प्राप्त हो |
| पथा | मार्गेण | मार्ग से |
| अनेहसा | विघ्नरहितेन | निर्विघ्न से |
| पुरः | अग्रतः | आगे |

| | | |
|---|---|---|
| याहि | प्राप्नुहि | प्राप्त हो |
| अरक्षसा | राक्षसरहितेन | राक्षसोंसे रहित हुए २ से |
| सचस्व | आ + सचस्व, सह[illegible]: । | साथ रहो |
| नः | अस्मान् | हम को |
| पराके | दूरे (निघं० ३।२६) | दूर में |
| आ | +आ | – |
| सचस्व | आ+सचस्व, सहतिष्ठ | साथ ठैरो |
| अस्तमऽईके | समीपे (निघं० २।१६) | समीप में |
| आ | + आ | – |
| पाहि | पाहि | पालन करो |
| नः | अस्मान् | हम को |

| | | |
|---|---|---|
| दूरात् | दूरात् | दूर से |
| आरात् | समीपात् (अव्ययम्) | समीप से |
| अभिष्टि-ऽभिः | रक्षाभिः | सहायताओं से |
| सदा | सदा | सदा |
| पाहि | पाहि | पालन करो |
| अभिष्टि-ऽभिः | रक्षाभिः | सहायताओं से |

संस्कृतार्थः।

हे इन्द्र ! त्वमस्मान् बहुनाधनेन विघ्नरहितेन मार्गेण प्राप्नुहि, राक्षसरहितेन मार्गेण अग्रतः प्राप्नुहि, दूरे (सन्) अस्माभिः सह वर्तस्व, समीपे (सन्) (अस्माभिः)सह तिष्ठ, अस्मान् दूरान् समीपात् (च स्व-)रक्षाभिः पाहि, सदा रक्षाभिः पाहि ॥ ९ ॥

भावार्थः।

हे इन्द्र! आप हमको बहुत धन के साथ निर्विघ्न मार्ग से प्राप्त हों, राक्षस रहित मार्ग से सामने (आकर) प्राप्त हों, आप दूर होने पर हमारे साथ रहें, (और) समीप होने पर साथ ठैरें, आप दूर से (और) समीप से (अपनी) रक्षाओं द्वारा हमारा पालन करें, सदा रक्षाओं के द्वारा पालन करें ॥ ९ ॥

इन्द्रोदेवता, निचृदत्यष्टिश्छन्दः।११।१२।८।८।८।१२।८

त्वंनइन्द्ररायातरूषसोग्रंचित्त्वा महिमासक्षदवसे महेमित्रंनावसे। ओजिष्ठत्रातरविता रथंकञ्चिदमर्त्य। अन्यमस्मद्रिरिषेःकञ्चिदद्रिवो रिरिक्षन्तंचिदद्रिवः ॥ १० ॥

| त्वम् | त्वम् | तू |
|---|---|---|

| | | |
|---|---|---|
| नः | अस्मान | हम को |
| इन्द्र | हे इन्द्र! | हे इन्द्र |
| राया | धनेन | धन से |
| तरुषसा | तारयित्रा (निपातनात्साधुः) | तारने वाले से |
| उग्रम् | उग्रम् | उग्र को |
| चित् | खलु | सचमुच |
| त्वा | त्वाम् | तुझ को |
| महिमा | बलम् (आ०को०) | बल |
| सक्षत् | प्राप्नोतु (सक्षतिर्गतिकर्म्मा निघं० २।१४, लडर्थेऽडभावः) | प्राप्त हो |
| श्रवसे | यशोऽर्थम् (आ० को०) | यश के लिये |

| | | |
|---|---|---|
| म॒हे | महते | महान् के लिये |
| मि॒त्रम् | मित्रम् | मित्र |
| न॒ | इव | की न्याईं |
| अव॑से | रक्षणार्थम् | रक्षा के लिये |
| ओजि॑ष्ठ | हे वलवत्तम ! | हे सब से अधिक वल वाले |
| त्रात॑: | हे पालयितः ! | हे पालने वाले |
| अवि॑त:० | हे रक्षक ! | हे रक्षक |
| रथ॑म् | रथोपलक्षितं वीरम् | वीर को |
| कम् | कम् + चित्, प्रत्येकम् | प्रत्येक को |
| चि॒त् | + चित् | – |
| अम॒र्त्य॒ | हे मरणरहित ! | हे मरण से रहित |

| | | |
|---|---|---|
| अन्यम् | अन्यम् | दूसरे को |
| अस्मत् | अस्मत्तः | हम से |
| रिरिषेः | पीडय (रिषहिंसायां लिङिविकरणस्य श्लुश्छान्दसः) | पीड़ा दो |
| कम् | कम् + चित् | किसी को |
| चित् | + चित् | – |
| अद्रिऽवः | हे वज्रिन् ! | हे वज्रधारी |
| रिरिक्षन्तम् | पीडयितुमिच्छन्तम् (सनि कित्त्वाद् गुणाभावः) | पीड़ा देने की इच्छा करते हुए को |
| चित् | खलु | सच मुच |
| अद्रिऽवः | हे वज्रिन् ! | हे वज्रधारी |

संस्कृतार्थः॥

हे बलवत्तम! पालयितः! मरणरहित! इन्द्र! त्वमस्मान् तारयित्रा धनेन (प्राप्नुहि,) उग्रं त्वां मित्रमिव यशोऽर्थं बलं प्राप्नोतु, महते यशसे (बलं

प्राप्नोतु), हे प्रत्येकं वीरं रक्षितः! वज्रिन्! अस्मत्तो-ऽन्यं कञ्चित् पीडय! हे वज्रिन्! (अस्मान्) पीड-यितुमिच्छन्तं खलु (पीडय)॥ १०॥

भाषार्थः।

हे सब से अधिक बल वाले! पालने वाले! मरण से रहित! इन्द्र! आप हमें तारने वाले धन के साथ (प्राप्त हों,) उग्ररूप आपको मित्र की न्याईं यश के लिये बल प्राप्त हो, बड़े यश के लिये (बल प्राप्त हो) हे प्रत्येक वीर के रक्षक! वज्रधारी! हमसे दूसरे किसी को पीडित करो, हे वज्री! जो (हमको) पीड़ा देने की इच्छा करता है सचमुच उस को (पीडित करो)॥ १०॥

इन्द्रोदेवता, स्वराडत्यष्टिश्छन्दः॥१०।११।७।८।८।१२।१०

प्राह्विनइन्द्रसुष्टुतस्त्रिधो वयाता-
सदमिद्दुर्म्मतीनां देवःसन्दुर्म्मती
नाम्। हन्तापापस्यरक्षसस्त्राताविप्र-
स्य मावतः। अधाहित्वाजनिताजी-

जनदसो रच्तोहणं त्वाजीजनदसो ।११।

| | | |
|---|---|---|
| पाहि | पाहि | रक्षा करो |
| नः | अस्मान् | हम को |
| इन्द्र | हे इन्द्र ! | हे इन्द्र ! |
| सुऽस्तुत | हे सुष्टुत ! | हे भली प्रकार से स्तुति किये गए |
| स्त्रिधः | पीडातः | पीडा से |
| अवऽयाता | अधः प्रापयिता (अन्तर्भावितण्यर्थः) | नीचे लेजानेवाला |
| सदम् | सदा | सदा |
| इत् | एव | ही |
| दुःऽमतीनाम् | पापबुद्धीनाम् | पापबुद्धि वालों के |
| देवः | देवः | देव |

| | | |
|---|---|---|
| सन् | सन् | हुआ २ |
| दुःमतीनाम् | पापबुद्धीनाम् | पापबुद्धि वालों के |
| हन्ता | हन्ता | नाश करने वाला |
| पापस्य | पापिनः | पापी के |
| रक्षसः | राक्षसस्य | राक्षस के |
| त्राता | रक्षिता | रक्षा करने वाला |
| विप्रस्य | स्तोतुः | स्तुतिकरनेवालेकी |
| माऽवतः | मादृशस्य | मुझ सरीखे की |
| अध | अतः (सा० भा०) | इस लिये |
| हि | एव | ही |
| त्वा | त्वाम् | तुझ को |

| | | |
|---|---|---|
| जनिता | पिता | पिता ने |
| जीजनत् | उत्पादितवान् (अडभावः) | उत्पन्न किया है |
| वसो० | हे धनवन्! | हे धन वाले |
| रक्षःऽहनम् | राक्षसानांहन्तारम् | राक्षसों के मारने वाले को |
| त्वा | त्वाम् | तुझ को |
| जीजनत् | उत्पादितवान् (,,) | उत्पन्न किया है |
| वसो० | हे धनवन्! | हे धन वाले |

संस्कृतार्थः ।,

हे सुष्टुत ! इन्द्र ! सदैव पापवुद्धीन् अधः प्रापयिता, देवःसन् पापवुद्धीन् अधः प्रापयिता पापिनोराक्षसस्य हन्ता मादृशस्य स्तोतुस्त्राता (च त्वम्)अस्मान् पीडातः पाहि,हे धनवन्! अतएव पिता त्वामुत्पादितवान्,हे धनवन्!राक्षसानां हन्तारं त्वामुत्पादितवान् ।,११ ।

भाषार्थः ।

हे भली प्रकार से स्तुति किये गए! इन्द्र! सदा पाप बुद्धि वालों को नीचे ले जाने वाले, देवता होकर पापबुद्धि वालों को (नीचे ले जाने वाले,)पापी राक्षसों के नाश करने वाले ( और ) मुझ सरीखे स्तोता की रक्षा करने वाले आप हमें पीडा से बचावें, हे धन वाले ! इसी लिये पिता ने आपको उत्पन्न किया है, हे धनवान ! राक्षसों के मारने वाले आप को उत्पन्न किया है॥ ११ ॥

इत्येकोनत्रिंशदुत्तरशततमं सूक्तम् ।

# ऋ० मं० १ सू० १३० ।

## अग्निर्देवता, परुच्छेपऋषिः ।

### विनियोग :-

१-१०। एतत्सूक्तं पृष्ठ्यषडहस्य पष्ठेऽहनि निष्केवल्यम् (आ०८।१।१७

१। 'एन्द्र'-इत्येषा महाव्रते माध्यन्दिनसवने ब्राह्मणाच्छंसिनोऽनुरूपतृचेऽपि विनियुक्ता (ऐ०आ० ५।१।१७)

२। 'पिबासोममिन्द्र-'इत्येषा होतुः पुरस्ताद् विनियुक्ता, "षष्ठेऽहनि माध्यन्दिनसवने प्रस्थितयाज्यानां पुरस्तादन्याऋचःप्रक्षेपणीयाः" इत्युक्तेः।

## सूक्त का भावार्थ ।

हे इन्द्र ! आप दूर से हमारे पास आओ, जैसे सत्पुरुषों के पालक अग्निदेव यज्ञों में आते हैं और जैसे सत्पुरुषों के पालक राजा किसी के घर में आते हैं, हम सोम को निचोड़ कर हवियों को लिये हुए इकट्ठे मिलकर आप को बल की प्राप्ति के लिये बुलाते हैं, जैसे पुत्र पिता को बुलाते हैं, वैसे पूज्य आप को हम बल की प्राप्ति के लिये बुलाते हैं ।१। हे इन्द्र ! आप पत्थरों से निचोड़े हुए सोम को पीवें, जैसे मेघ से सींचे हुए तलाबों को बैल पीता है, अत्यन्त प्यासा बैल पीता है, यह सोम आप के लिये अत्यन्त बलकारक पान हो, मदकारी और कान्ति के देने वाला हो, आप को घोड़े सूर्य की न्याईं लावें, जैसे सब दिन सूर्य्य को लाते हैं ।२। पर्वत में छिपे हुए निधि को जो गुफा में रक्खा हुआ था जैसे पक्षी का अण्डा पत्थरों के बीच में छिपा रहता है ऐसे सीमारहित पत्थरों में छिपे हुए सूर्यके प्रकाशरूपी निधि को अङ्गिराओं में प्रधान इन्द्र आकाश में से निकाल कर लाए, जैसे कोई गौओं के गोष्ठ को प्राप्त करने की इच्छा करता है ऐसे वज्री इन्द्र ने छिपे हुए प्रकाश के गोष्ठ

को प्राप्त करके बलोंको खोल दिया,छिपे हुए बलों के द्वार को खोल दिया । ३ । इन्द्र ने वज्र को दोनों हाथों में दृढ़ पकड़ कर फैंकने के लिये ऐसा पैनाया है कि जिस से जल की सी पतली धार हो, हे इन्द्र ! आप तेज, बल, और सामर्थ्य से युक्त होकर वृत्र को ऐसे काटते हो जैसे बढई वन के वृक्षों को, ऐसे काटते हो जैसे कोई कुल्हाड़े से काटता है । ४ । हे इन्द्र ! आप ने नदियों को समुद्र में जाने के लिये सहज से रथों की न्याईं हांक दिया है जैसे बल की इच्छा से रथों को हांकते हैं,इस संगम से आगे इन उपकारी नदियों ने अपने क्षयरहित इकट्ठे धन को मिला दिया है,मानो ये मनुष्य के लिये सब धनों को देने वाली गौएं इकट्ठी हुई २ हैं, जैसे मनुष्य जातिके लिये सब धनों को देने वाली गौएं इकट्ठी होती हैं । ५ । हे मेधावी इन्द्र ! धन की इच्छा करने वाले मनुष्यों ने इस स्तोत्र को आपके लिये ऐसे बनाया है जैसे बुद्धिमान कारीगर रथ को बनाते हैं, आपको सिंगारने के लिये यह स्तोत्र बनाया है जैसे युद्ध में वेग वाले यशस्वी घोड़े को सिंगारते हैं, जैसे बल और धनों की प्राप्ति के लिये घोड़े को सिंगारते हैं, सब धनों की प्राप्ति के लिये सिंगारते हैं । ६ । हे नट ! इन्द्र ! आपने पूरु के लिये और परम भक्त दिवोदास के लिये शत्रुओं के नव्वे गढ़ों को तोड़ा है, हे नट ! आपने वज्र से गढ़ों को तोड़ा है, भयानक इन्द्र ने अपने बल के द्वारा अतिथिग्व को बडे बडे धन देते हुए शम्बर दस्यु को पर्वत से नीचे गिराया है, अपने बल द्वारा सब धनों को देते हुए नीचे गिराया है । ७ । सैंकड़ों रक्षाओं के साथ आकर इन्द्र ने अपने भक्त आर्य्य की युद्धों में सुरक्षा की है, सब युद्धों में रक्षा की है, इस दस्युभूमि में उच्च सभ्यता का प्रकाश फैलाने

२ सूर्य्य का प्रकाश ही इस पृथिवी पर सब बलों का उत्पादक है ।

के निमित्त किये हुए युद्धों में खूब रक्षा की है, मतहीन दस्युओं को खब दंड देते हुए काले चमड़े* को मनु की सन्तान के अधीन किया है, वह अत्यन्त लोभी दस्युओं को जलाते हुए की न्याई नाश करते हैं, दुःखदाई दस्युजाति का अत्यन्त नाश करते हैं। ।८। सूर्य्य ने उदय होकर बल से प्रकाश की परिधि को बढ़ाया है, वह लाली के होते ही असुरों की वाणी को हर लेते हैं, ईशन करते हुए सब ओर से हरलेते हैं, हे इन्द्र ! आप जो प्रेम करते हुए रक्षा के लिये दूर से आए हो, वह शीघ्रता करने वाले आप मनुष्य मित्र की न्याई संपूर्ण सुखों के देने वाले हो, सब दिनों शीघ्रता करते हुए की न्याई सुखों के देने वाले हो ।९। हे वीरों के कर्म करने वाले ! गढ़ों के तोड़ने वाले ! इन्द्र ! आप हम को नए स्तोत्र सुझा कर और हम से शुभ कर्म करवा कर अपनी रक्षाओं से हमारा पालन करो, और दिवोदास के वंश में उत्पन्न हुए जो हम हैं उन हम से स्तुति किये जाकर रूप बढ़ो जैसे दिन के प्रकाश से आकाश बढ़ता है ॥ १० ॥

इन्द्रोदेवता, अत्यष्टिश्छन्दः । १२।१२।८।८।८।१२।८

एन्द्र॑ याह्युप॑ नः परा॒वतो॒ नाय-

मच्छा॑ वि॒दथा॑नीव॒ सत्प॑ति॒ रस्तं॑ रा-

जेव॒ सत्प॑तिः । हवा॑महे त्वा व॒यं प्र-

---

*काले चमड़े से काले रङ्ग वाली दस्युजाति अभिप्रेत है।

यस्वन्तः सुतेसचा। पुत्रासोनपित-
रंवाजसातये मंहिष्ठंवाजसातये ॥१॥

| | | |
|---|---|---|
| आ | आ + | — |
| इन्द्र | हे इन्द्र ! | हे इन्द्र ! |
| याहि | आ+याहि | आओ |
| उप | प्रति | की ओर |
| नः | अस्मान् | हम को |
| पराऽवतः | दूरदेशात् (निघं० ३।२६) | दूरदेश से |
| न | यथा | जैसे |
| अयम् | अयम् | यह |
| अच्छ | प्रति | की ओर |

| | | |
|---|---|---|
| विदथानि-ऽइव | यजनस्थानानीव (निघं०।३।१७) | यज्ञ के स्थानों को जैसे |
| सत्ऽपतिः | सतां पालकः | सज्जनों के पालने वाला |
| अस्तम् | गृहम् (निघं०।३।४) | घर को |
| राजाऽइव | राजेव | राजा की न्याईं |
| सत्ऽपतिः | सतांपालकः | सज्जनोंके पालने वाला |
| हवामहे | आह्वयामः | बुलाते हैं |
| त्वा | त्वाम् | तुझ को |
| वयम् | वयम् | हम |
| प्रयस्वन्तः | (हवीरूपेण)अन्नेन युक्ताः | (हवीरूप) अन्न से युक्त |
| सुते | (सोमे)निष्पीडिते | [सोमके] निचोड़े जाने पर |

| | | |
|---|---|---|
| सचा | सहभूत्वा (यास्कः) | मिल कर |
| पचासः | पुत्राः (जसोऽसुगागमः) | पुत्र |
| न | इव | जैसे |
| पितरम् | पितरम् | पिता को |
| वाजऽसातये | वलस्य प्राप्तये | बल की प्राप्ति के लिये |
| मंहिष्ठम् | पूजनीयम् | पूजनीय को |
| वाजऽसातये | वलस्य प्राप्तये | बलकी प्राप्ति के लिये |

संस्कृतार्थः।

हे इन्द्र! (त्वम्) दूरादिवाऽस्मान्प्रत्यागच्छ यथा सतांपतिरयम् (अग्निः) यजनस्थानानि यथा (च) सतांपतीराजा (कस्यचित्) गृहम् (आगच्छति,) (सोमे) निष्पीडिते (हवीरूपेण)अन्नेनयुक्ता वयं सहभूत्वा त्वां वलस्य प्राप्तये आह्वयामः यथा पुत्राःपितरम् (आह्वयन्ति,) पूज्यम् (त्वाम्) वलस्य प्राप्तये (आह्वयामः) ॥ १ ॥

भावार्थः।

हे इन्द्र ! आप दूरसे मानो हमारे पास आओ जैसे सज्जनों के पालक यह (अग्नि) यजनके स्थानों की ओर (आते हैं और) जैसे सज्जनों के पालक राजा (किसी के) घर में (आते हैं,) (सोम के) निचोड़े जाने पर (हवीरूप) अन्न से युक्त हम इकट्ठे होकर आपको बलकी प्राप्ति के लिये बुलाते हैं, जैसे पुत्र पिता को (बुलाते हैं,) (वैसे) पूज्य आप को (हम) बल की प्राप्ति के लिये बुलाते हैं ॥ १ ॥

इन्द्रोदेवता, अत्यष्टिश्छन्दः ।१२।१२।८।८।८।१२।८

पिबासोममिन्द्रसुवानमद्रिभिः
कोशेनसिक्तमवतंनवंसग स्तातृषा-
णोनवंसगः। मदायहर्य्यतायते तु-
विष्टमायधायसे। आत्वायच्छन्तु
हरितोनसूर्य्यं महाविश्वेवसूर्य्यम् ।२।

| | | |
|---|---|---|
| पिब | पिब | पीओ |
| सोमम् | सोमम् | सोम को |
| इन्द्र | हे इन्द्र ! | हे इन्द्र ! |
| सुवानम् | सूयमानम् (कर्मणिकर्तृप्रत्ययः) | निचोडे जाते हुए को |
| अद्रिऽभिः | ग्रावभिः | पत्थरों से |
| कोशेन | मेघेन (निघं०१।१०) | मेघ के द्वारा |
| सिक्तम् | सिक्तम् | सींचे हुए को |
| अवतम् | जलाशयम् (आ०को०) | तलाओ को |
| न | इव | जैसे |
| वंसगः | बलीवर्दः | बैल |
| ततृषाणः | अतितृषितःसन् | अत्यन्त प्यासा हुआ २ |

| | | |
|---|---|---|
| न | इव | जैसे |
| वंसगः | बलीवर्दः | बैल |
| मदाय | मदाय | मद के लिये |
| हर्यताय | कान्तये (हर्यतिःकान्तिकर्मा, निघं०२।८) | कान्ति के लिये |
| ते | तव | तेरे |
| तुविःऽतमाय | बलवत्तमाय | अत्यन्त बलवान् के लिये |
| धायसे | पानाय (धेट्पाने छान्दसोऽसुन्) | पान करने के लिये |
| आ | आ + | – |
| त्वा | त्वाम् | तुझ को |
| यच्छन्तु | आ+यच्छन्तु, आवहन्त | लावें |

| | | |
|---|---|---|
| हृरितः | अश्वाः | घोड़े |
| न | इव | जैसे |
| सूर्यम् | सूर्य्यम् | सूर्य्य को |
| अह्वा | अहानि ( शेर्लोपः ) | दिन |
| विश्वाऽइव | सर्वाणीव ( ,, ) | सबकी न्याईं |
| सूर्यम् | सूर्य्यम् | सूर्य्य को |

संस्कृतार्थः ।

हे इन्द्र! (त्वम्) ग्रावभिःसूयमानं सोमं पिब, यथा मेघेन सिक्तं जलाशयं वलीवर्दः (पिबति,) अतीव तृ-पितःबलीवर्दः(पिबति, स सोमः)तव मदाय,कान्तये, बलवत्तमाय पानाय (च भवतु) त्वामश्वा सूर्य्यमिव आवहन्तु यथा सर्वाणिदिनानि सूर्य्यम् (आवहन्ति)।२

भाषार्थः ।

हे इन्द्र ! आप पत्थरों से निचोड़े जाते हुए सोम को पीवें जैसे मेघ से सींचे हुए तलाओं को

बैल पीता है, अत्यन्त प्यासा बैल पीता है, (वह सोम) आप के मद के लिये, कान्तिके लिये और अत्यन्त बलकारक पानके लिये (हो,) आपको घोड़े सूर्य्य की न्याई लावें जैसे सब दिन सूर्य्य को (लाते हैं) ॥२॥

इन्द्रोदेवता, निचृदत्यष्टिश्छन्दः।१२।११।८।८।८।१२।८

अविन्दद्दिवो निहितं गुहा निधिं वेर्न गर्भं परिवीतमश्मन्यनन्ते अन्तरश्मनि। व्रजं वज्री गवामिव सिषासन्नङ्गिरस्तमः। अपावृणोदिष इन्द्रः परीवृता द्वार इषः परीवृताः। ३।

| | | |
|---|---|---|
| अविन्दत् | अन्विष्यलब्धवान् | ढूंढकर प्राप्तकिया |
| दिवः | दिवः | द्यौ से |

| | | |
|---|---|---|
| निऽहितम् | स्थापितम् | रक्खी हुई को |
| गुहा | गुहायाम् (सप्तम्यालुक्) | गुफा में |
| निऽधिम् | निधिम् | निधि को |
| वेः | पक्षिणः | पक्षी के |
| न | इव | की न्याईं |
| गर्भम् | अण्डम् | अण्डे को |
| परिऽवीतम् | परिवेष्टितम् (वीगतौ) | चारों ओर से ढके हुए को |
| अश्मनि | अश्मनि | पत्थर में |
| अनन्ते | सीमारहिते | सीमा से रहित में |
| अन्तः | मध्ये | बीच |
| अश्मनि | पर्वते | पर्वत में |

| | | |
|---|---|---|
| व्रजम् | गोष्ठम् | गोष्ठ को |
| वज्री | वज्रधारी | वज्रधारी |
| गवाम्ऽइव | गवामिव | गौओं के जैसे |
| सिसासन् | प्राप्तुमिच्छन् (पण सम्भक्तौ) | प्राप्त करने की इच्छा करता हुआ |
| अङ्गिरःऽतमः | अङ्गिरस्सु मुख्यः | अंगिराओं में मुख्य |
| अप | अप + | — |
| अवृणोत् | अप+अवृणोत्, अपावृतवान् | खोल दिया है |
| दुरः | बलानि | बलों को |
| इन्द्रः | इन्द्रः | इन्द्र ने |
| परिऽवृताः | परिवेष्टितानि | ढके हुओं को |
| द्वारः | द्वाराणि | द्वारों को |

| | | |
|---|---|---|
| इषः | अन्नस्य | अन्न के |
| परिऽवृताः | परिवेष्टितानि | ढके हुओं को |

संस्कृतार्थः।

अङ्गिरस्सु मुख्य इन्द्रः पक्षिणः अण्डमिव अश्मनि परिवेष्टितं सीमारहितपर्वतमध्ये ( परिवेष्टितम् ) गुहायां निहितं निधिं दिवोऽन्विष्य लब्धवान्, वज्री (सः) गवांगोष्ठमिव (ज्योतिर्गोष्ठम्) प्राप्तुमिच्छन् परिवेष्टितानि वलानि अपावृतवान्, परिवेष्टितानि वलस्य द्वाराणि अपावृतवान् ॥ ३ ॥

भावार्थः।

अंगिराओं में मुख्य इन्द्र ने पक्षी के अंडे की न्याईं पत्थर में चारों ओर से ढके हुए सीमारहित पर्वत में (ढके हुए) गुफा में रखे हुए खजाने को द्यौ से ढूंढकर प्राप्त किया, (उस) वज्री ने गौओं के गोष्ठ की न्याईं (प्रकाश के गोष्ठ) को प्राप्त करने की इच्छा करते हुए ढके हुए वलों को खोल दिया, ढके हुए वल के द्वारों को खोल दिया ॥ ३ ॥

इन्द्रोदेवता, अत्यष्टिश्छन्दः ।१२।१२।८।८।८।१२।८

दाद्हाणोवज्रमिन्द्रोगभस्त्योः

क्षद्मेवतिग्ममसनायसंश्य दहिह-
त्यायसंश्यत्।संविव्यानओजसा श-
वोभिरिन्द्रमज्मना।तष्टेववृक्षंवनि-
नोनिवृश्चसि परश्वेवनिवृश्चसि ॥४॥

| | | |
|---|---|---|
| दद्वानः | दृढं गृह्णन् (ददवृद्धौ, लिटः कानच्) | दृढ पकड़ता हुआ |
| वज्रम् | वज्रम् | वज्र को |
| इन्द्रः | इन्द्रः | इन्द्र ने |
| गभस्त्योः | बाह्वोः (निघं०२।४) | दोनों भुजाओं में |
| क्षद्मऽइव | उदकमिव (निघं० १।१२) | जल की न्याईं |
| तिग्मम् | तीक्ष्णंयथास्यात्तथा | जैसे पैना हो |

| | | |
|---|---|---|
| असनाय | क्षेपणाय | फैंकने के लिये |
| सम् | सम्+ | – |
| श्यत् | सम्+श्यत्,सम्यक् तनूकृतवान् (शोतनूकरणे,ओतःश्यनीत्योकारलोपोऽडभावश्च) | खूब पैनाया है |
| अहिऽहत्याय | वृत्रस्यहननाय (लिङ्गव्यत्ययः) | वृत्र के मारने के लिये |
| सम् | सम्+ | – |
| श्यत् | सम् +श्यत्, सम्यक् तनूकृतवान् | खूब पैनाया है |
| सम्ऽविव्यानः | संयुक्तःसन् (वीगतौ लिटःकानच्) | मिला हुआ |
| ओजसा | तेजसा | तेज से |

| | | |
|---|---|---|
| शवःऽभिः | शक्तिभिः | शक्तियों से |
| इन्द्र | हे इन्द्र ! | हे इन्द्र |
| मज्मना | बलेन | बल से. |
| तष्टाऽइव | तष्टेव | जैसे तक्षक |
| वृक्षम् | वृक्षम् | वृक्ष को |
| वनिनः | वनसम्बन्धिनः | वनों के |
| नि | नि+ | – |
| वृश्चसि | नि+ वृश्चसि, नितरां छिनत्सि (व्रश्च छेदने ) | खूब काटते हो |
| परश्वाऽइव | परशुनेव | कुल्हाड़े से मानो |
| नि | नि+ | – |
| वृश्चसि | नि+वृश्चसि नितरां छिनत्सि | खूब काटते हो |

संस्कृतार्थः ।

इन्द्रः वज्रं बाह्वोः दृढंधारयन् क्षेपणार्थं उदकमिवतीक्ष्णीकर्तुं सम्यक्तनूकृतवान्, वृत्रस्यहननाऽर्थं सम्यक्तनूकृतवान्,हे इन्द्र! (त्वम्)तेजसा शक्तिभिर्बलेन (च) संयुक्तःसन् तष्टावनवृक्षमिव (तं वृत्रम्) नितरांछिनत्सि, परशुना इव छिनत्सि ॥ ४ ॥

भाषार्थः ।

इन्द्रने वज्र को दोनों भुजाओं में दृढ पकड़ कर फैंकने के लिये जलकी न्याईं धार देने के लिये खूब पैनाया है, वृत्रके मारने के लिये खूब पैनाया है, हे इन्द्र!आप तेजसे शक्तियोंसे(और)बलसे युक्त होकर उस(वृत्र)को खूब काटते हो जैसे तक्षक (बढ़ई) वन के वृक्षों को (काटता है,आप उस वृत्रको) ऐसे काटते हो मानो कुल्हाड़े से (कोईं काटता है) ॥ ४ ॥

इन्द्रोदेवता अत्यष्टिश्छन्दः । १२।१२।८।८।१२।८

त्वंवृथानद्यइन्द्रसर्तवे च्छास-

तवोजन समानमर्थमक्षि-

तम् । धेनूरिवमनवेविश्वदोहसो ज-
नायविश्वदोहसः ॥ ५ ॥

| | | |
|---|---|---|
| त्वम् | त्वम् | तू ने |
| वृथा | अनायासेन | सहज से |
| नद्यः | नदीः (द्वितीयार्थे प्रथमा) | नदियों को |
| इन्द्र | हे इन्द्र ! | हेइन्द्र |
| सर्तवे | गन्तुम् | चलने के लिये |
| अच्छ | प्रति | की ओर |
| समुद्रम् | समुद्रम् | समुद्र को |
| असृजः | सृष्टवानसि | छोड़ा है |
| रथान्ऽइव | रथानिव | जैसे रथों को |

| | | |
|---|---|---|
| वाजऽयतः | वलमिच्छतः | वल की इच्छा करने वालों को |
| रथान्ऽइव | रथानिव | जैसे रथों को |
| इतः | इतः | यहां से |
| ऊतीः | साहाय्यदात्र्यः (सुपामितिपूर्वसवर्ण-दीर्घः) | सहायता देने वालियों ने |
| अयुञ्जत | योजितवत्यः | मिलाया है |
| समानम् | समानम् (क्रियाविशेषणम) | इकट्ठे को |
| अर्थम् | धनम् (,,) | धन को |
| अक्षितम् | क्षयरहितम् | नाश न होने वाले को |
| धेनूःऽइव | गावइव | गौओं की न्याईं |
| मनवे | मनुष्याय | मनुष्य के लिये |

| | | |
|---|---|---|
| विश्वऽदोहसः | सर्वार्थदोग्ध्र्यः | सम्पूर्ण धनों के देने वालीं |
| जनाय | मनुष्यजातये | मनुष्य जाति के लिये |
| विश्वऽदोहसः | सर्वार्थदोग्ध्र्यः | सम्पूर्ण धनों के देने वालीं |

संस्कृतार्थः ।

हे इन्द्र ! त्वं नदीः अनायासेन समुद्रं प्रति गन्तुं रथानिव विसृष्टवानसि, बलमिच्छतो रथानिव (विसृष्टवानसि,) साहाय्यदात्र्यः (एताः) क्षयरहितं समानंधनमितोऽग्रेयोजितवत्यः यथा सर्वार्थदोग्ध्र्यः गावोमनुष्याय, यथा सर्वार्थदोग्ध्र्यो मनुष्यजातये ।५।

भावार्थः ।

हे इन्द्र ! आपने सहज से नदियों को समुद्र की ओर जाने के लिये रथों की न्याईं छोड़ा है, बल चाहने वाले रथों की न्याईं (छोड़ा है) इन सहायता देने वालियों ने नाश न होने वाले समान धन को यहां से आगे मिलाया है जैसे मनुष्य के लिये सब धनों

को देने वाली गौएँ, मनुष्य जाति के लिये सब धनों को देने वाली (गौएँ) ॥ ५ ॥

इन्द्रोदेवता, अत्यष्टिश्छन्दः ।१२।१२।८।८।८।१२।८

इमांतेवाचंवसूयन्तआयवो रथंन धीरःस्वपाअतक्षिषुः सुम्नायत्वा-मतक्षिषुः। शुम्भन्तोजेन्यंयथा वाजे-षुविप्रवाजिनम्। अत्यमिवशवसेसा-तयेधना विश्वाधनानिसातये ॥ ६ ॥

| | | |
|---|---|---|
| इमाम् | इमाम् | इस को |
| ते | तुभ्यम् | तेरे लिये |
| वाचम् | वाणीम् | वाणी को |

| | | |
|---|---|---|
| वसुऽयन्तः | धनं कामयमानाः | धन की कामना करते हुए |
| आयवः | मनुष्याः (निघं० २।३) | मनुष्यों ने |
| रथम् | रथम् | रथ को |
| न | इव | जैसे |
| धीरः | धीमन्तः (सुपामिति विभक्तेःसुः) | बुद्धिमान् |
| सुऽअपाः | कर्मकुशलः (अपइति कर्मनाम निघं० २।१ सुपामिति विभक्तेः सुः) | कारीगर |
| अतक्षिषुः | निर्मितवन्तः | बनाया है |
| सुम्नाय | सुखाय (निघं० ३।६) | सुख के लिये |
| त्वाम् | त्वाम् | तुझ को |
| अतक्षिषुः | निर्मितवन्तः | बनाया है |

| | | |
|---|---|---|
| शुम्भन्तः | अलङ्कुर्वन्तः | सिंगारते हुए |
| जेन्यम् | जयशीलम् | जीतने वाले को |
| यथा | यथा | जैसे |
| वाजेषु | सङ्ग्रामेषु (निघं०२।७) | युद्धों में |
| विप्र | हे मेधाविन् ! | हे विशेषबुद्धिवाले |
| वाजिनम् | वेगवन्तम् | वेगवाले को |
| अत्यम्ऽइव | अश्वमिव | घोड़े को जैसे |
| शवसे | बलाय | बल के लिये |
| सातये | प्राप्तये | प्राप्त के लिये |
| धना | धनानि (शेर्लोपः) | धनों को |
| विश्वा | सर्वाणि (,,) | सब को |

| | | |
|---|---|---|
| धनानि | धनानि | धनों को |
| सातये | प्राप्तये | प्राप्ति के लिये |

संस्कृतार्थः।

हे मेधाविन्! (इन्द्र!) धनंकामयमानामनुष्याः तुभ्यमिमाम् (स्तोत्ररूपाम्) वाचं निर्मितवन्तः यथा बुद्धिमन्तः कर्मकुशलाः (तक्षकाः) रथम् (निर्मिमते) त्वामलङ्कुर्वन्तः (सन्तः) सुखाय (इदंस्तोत्रं निर्मितवन्तः) यथा संग्रामेषु वेगवन्तः जयशीलम् (चाऽश्वमलङ्कुर्वन्ति) यथा बलाय धनप्राप्तये (च अलङ्कुर्वन्ति) सर्वाणि धनानि प्राप्तुम् (अलंकुर्वन्ति)॥६॥

भापार्थः।

हे मेधावी (इन्द्र!) धन की इच्छा करने वाले मनुष्यों ने आपके लिये इस (स्तोत्ररूप) वचन को बनाया है जैसे बुद्धिमान कारीगर रथ को (बनाते हैं) आप को सिंगारते हुए सुख के लिये (यह स्तोत्र बनाया है) जैसे युद्धमें वेगवाले (और) जयशील (घोड़े) को (सिगारते हैं) जैसे बल (और) धनों की प्राप्ति के लिये घोड़े को (सिगारते हैं) सम्पूर्ण धनों की प्राप्ति के लिये (सिंगारते हैं)॥६॥

इन्द्रोदेवता, अत्यष्टिश्छन्दः ।१२।१२।८।८।८।१२।८

भिनत्पुरोनवतिमिन्द्रपूरवे दिवो-
दासायमहिदाशुषेनृतो वज्रेणदाशु-
षेनृतो । अतिथिग्वायशम्बरं गिरेरु-
ग्रोअवाभरत् । महोधनानिदयमान-
ओजसा विश्वाधनान्योजसा ॥ ७ ॥

| | | |
|---|---|---|
| भिनत् | विदारितवानसि (अडभावोवचन व्यत्ययश्च) | तूने तोड़ा है |
| पुरः | पुराणि | गढ़ों को |
| नवतिम् | नवतिम् | नव्वे को |
| इन्द्र | हे इन्द्र ! | हे इन्द्र ! |
| पूरवे | पूरवे | पूरु के लिये |

| | | |
|---|---|---|
| दिवःऽ दासाय | दिवोदासाय | दिवोदास के लिये |
| महि | महते (चतुर्थ्यर्थे सप्तमी) | महान के लिये |
| दाशुषे | भक्ताय | भक्त के लिये |
| नृतो० | हे नर्तक ! | हे नट |
| वज्रेण | वज्रेण | वज्र से |
| दाशुषे | भक्ताय | भक्त के लिये |
| नृतो० | हे नर्तक ! | हे नट |
| अतिथिऽ ग्वाय | अतिथिग्वाय | अतिथिग्व के लिये |
| शम्बरम् | शम्बरम् | शम्बर को |
| गिरेः | पर्वतात् | पर्वत से |

| | | |
|---|---|---|
| उग्रः | उग्रः | उग्र ने |
| अव | अव+ | — |
| अभरत् | अव+अभरत्, अधःपातितवान् | नीचे गिराया है |
| महः | महान्ति | महानों को |
| धनानि | धनानि | धनों को |
| दयमानः | ददानः (दयदाने) | देता हुआ |
| ओजसा | तेजसा | तेज से |
| विश्वा | सर्वाणि (शेर्लोपः) | सब को |
| धनानि | धनानि | धनों को |
| ओजसा | बलेन | बल से |

संस्कृतार्थः ।

हे नर्तक ! इन्द्र ! (त्वम्) पूरवे, महते भकाय दिवो

# ऋ० सं० ७५-७६ अङ्कयोः शुद्धचशुद्धि पत्रम् ।

| पृ० | पं० | अशुद्धम् | शुद्धम् |
|---|---|---|---|
| ३३९४ | १२ | सS | सुS |
| ३३९८ | ७ | घोरणा | घोराणा |
| ३३९९ | १३ | घतस्य | घृतस्य |
| ३४०९ | १ | सुम्रतः | सुम्रताः |
| ३४१३ | ११ | य | यः |
| ३४१७ | ७ | कक्षा | कक्षी |
| ३४१८ | ११ | अस्यः | अस्युः |
| ३४२२ | १३ | मन | मनु |
| ३४२२ | १४ | सबन्ध | सुबन्ध |
| ३४२२ | .१६ | पजाः | पज्ञाः |
| ३४२४ | २ | जिन्होंने | जो |
| ३४२५ | १५ | परS | परिS |
| ३४२६ | ६ | ह्यम् | मह्यम् |
| ३४२८ | १४ | सम्यक | सभ्यक् |
| ३४३७ | २ | जूतये | जूतये |
| ३४३८ | १ | शक्र | शुक्र |
| ३४४३ | १५ | का | की |
| ३४४४ | ५ | पुरूणि | पुरूणि |
| ३४४४ | १२ | अन+ | अनु+ |
| ३४४५ | १० | ह्विव | हवि |
| ३४४८ | १० | सदर्शS | सुदर्शS |
| ३४४९ | १२ | आयवे | आयुवे |
| ३४५२ | १५ | शमेन | शुमेन |
| ३४५४ | १३ | (णलोप) | (णेर्लोपः) |
| ३४५५ | १ | ह्वषो | ह्वषी |
| ३४६० | १० | भुजे | भुजे |
| ३४६३ | ४ | देवेष | देवेषु |
| ३४६४ | १२ | त्वम | त्वम् |
| ३४६६ | ८ | उत | उत |
| ३४६७ | १३ | सेवितम् | सेवितुम् |
| ३४६७ | १२ | देवान | देवान् |
| ३४६७ | १४ | अतो | अतो |
| ३४६८ | १० | ग्नये। | ग्नये। |
| ३४७० | ११ | (गुड | (गुड् |
| ३४७४ | ३ | महि | महि |
| ३४७५ | १२ | (आहार) | (आहर) |
| ३४८० | ६ | यणेय | णोग्य |
| ३४८३ | ७ | मपा | मुपा |
| ३४८४ | ११ | त्वम) | त्वम्) |
| ३४८५ | २ | SSक् | SSकु |

अंक ७९-८०] [मार्गशीर्ष-पौष १९६९

# ऋग्वेद संहिता

## (वैदिकजीवनव्याख्यायुता)

पदपाठ, शब्दार्थ, संस्कृत और भाषा अनुवाद टिप्पणी और मन्त्रों के आशय पर व्याख्यान से युक्त

जिसको मुलताननिवासी पं० शङ्करदत्तशास्त्री की सहायता से शिवनाथ आहिताग्नि ने सम्पादन किया।

लाहौर

पञ्जाब एकानोमीकल यन्त्रालय में प्रिण्टर लाला सालमन के अधिकार से छपा।

१२ अंकों का अग्रिम मूल्य २)

पहले २४ अंकों का मूल्य ५॥)

८० अंकों का मूल्य १४॥।/)

दासाय(च)नवतिम्(शत्रु-)पुराणि विदारितवानसि, हे नर्तक ! (त्वम् ) भक्ताय वज्रेण (विदारितवानसि,) उग्रः (स इन्द्रः) तेजसा अतिथिग्वाय महान्ति धनानि ददानः (सन्) शम्बरं पर्वतादधःपातितवान्, तेजसा सर्वाणि धनानि (ददानःसन्नधःपातितवान् ) ॥ ७ ॥

भावार्थः ।

हे नट ! इन्द्र ! आपने पूरुके लिये [और] बड़े भक्त दिवोदास के लिये [शत्रुओं के] नव्वे गढ़ों को तोड़ा है, हे नट ! अपने भक्तके लिये वज्र से (तोड़ा है) उसउग्र ने (अपने ) तेज से अतिथिग्व को बड़े बड़े धन देते हुए शम्बर को पर्वत से नीचे गिराया है, ने सब धनों को (देते हुए नीचे गिराया है) ॥७

देवता, अत्यष्टिश्छन्दः १२।१२।८।८।८।१२।८

इन्द्रः समत्सु यजमानमार्यं प्रा-

वद्विश्वेषु शतमूतिराजिषु स्वर्मीळ्-

हेष्वाजिषु । मनवे शासदव्रतान् त्वचं

कृष्णामरन्धयत्। दक्षन्नविश्वं ततृषाणमोषति न्यर्शसानमोषति ॥८॥

| | | |
|---|---|---|
| इन्द्रः | इन्द्रः | इन्द्र ने |
| समत्ऽसु | सङ्ग्रामेषु (निघं० २।१७) | युद्धों में |
| यजमानम् | यजमानम् | यजन करते हुए को |
| आर्य्यम् | आर्य्यम् | आर्य को |
| प्र | प्र+ | – |
| आवत् | प्र+आवत्, प्रकर्षेणरक्षितवान् | खूब रक्षा की है |
| विश्वेषु | सर्वेषु | सब में |
| शतम्ऽऊतिः | शतरक्षोपेतः | सैकड़ों रक्षाओं से युक्त |
| आजिषु | सङ्ग्रामेषु | युद्धों में |

| | | |
|---|---|---|
| स्वः मीळ्हेषु | ज्योतिर्निमित्तेषु सङ्ग्रामेषु | प्रकाश के निमित्त युद्धों में |
| आजिषु | सङ्ग्रामेषु | युद्धों में |
| मनवे | मनोः प्रजायै | मनु की प्रजा के लिये |
| शासत् | शासत् | दंड देता हुआ |
| अव्रतान् | व्रतरहितान् | व्रतहीनों को |
| त्वचम् | त्वचम् | त्वचा को |
| कृष्णाम् | कृष्णाम् | काली को |
| अरन्धयत् | आयत्तीकृतवान् | वस में किया है |
| धक्षत् | दहन् | जलाता हुआ |
| न | इव, | मानो |
| विश्वम् | सर्वम् | सब को |

| | | |
|---|---|---|
| ततृषाणाम् | अतिलोभिनम् | अत्यन्त लोभी को |
| ओषति | नाशयति (आ० को०) | नाश करता है |
| नि | नि + | – |
| अर्शसानम् | दुःखदायिनम् | दुःख देने वाले को |
| ओषति | नि + ओषति, नितान्तं नाशयति | अत्यन्त नाश करता है |

संस्कृतार्थः ।

शतरक्षोपेतइन्द्रः संग्रामेषु विश्वेषुसंग्रामेषु यजमानमार्य्यं प्रकर्षेण रक्षितवान्,ज्योतिर्निमित्तेषुसंग्रामेषु(प्ररक्षितवान्) व्रतरहितान् शासत् (सन्) कृष्णां त्वचं मनोःप्रजायै आयत्तीकृतवान्, (सः) सर्वमतिलोभिनम् (दस्युसमूहम्) दहन्निव नाशयति, दुःखदायिनम्(दस्युजातम्) नितान्तं नाशयति ॥८॥

भाषार्थः ।

सैकड़ों रक्षाओं से युक्त इन्द्र ने युद्धों में सब युद्धों में आर्य्य भक्त की खूब रक्षा की है, प्रकाश निमित्त युद्धों में (खूब रक्षा की है) व्रत हीनों को

दंड देते हुए काली त्वचा को मनु की सन्तान के अधीन किया है, वह सब अत्यन्त लोभी (दस्यु समूह को) जलाते हुए की न्याईं नाश करते हैं, दुःख देने वाली (दस्युजाति का) अत्यन्त नाश करते हैं ॥ ८॥

इन्द्रोदेवता, अत्यष्टिश्छन्दः ।१२।१२।८।८।८।१२।८

सूरश्चक्रंप्रवृहज्जातओजसा प्रपित्वेवाचमरुणोमुषायतीशानआमुषायति। उशनायत्परावतोऽजगन्नूतयेकवे।सुम्नानिविश्वामनुषेवतर्वेणि रहाविश्वेवतुर्वणिः ॥ ९ ॥

| | | |
|---|---|---|
| सूरः | सूर्य्यः] | सूर्य |
| चक्रम् | परिधिम् | घेरे को |

| | | |
|---|---|---|
| प्र | प्र+ | – |
| वृहत | प्र+वृहत्,प्रवर्धितवान् | बढ़ाया |
| जातः | उदितः(सन्) | उदय होकर |
| ओजसा | बलेन | बल से |
| प्रऽपित्वे | सामीप्ये (निघं० ३।२८) | निकट आने पर |
| वाचम् | वाचम् | वाणी को |
| अरुणः | अरुणतायाः (प्रत्ययलोपे सति विभक्तेः सुः) | लाली के |
| मुषायति | अपहरति (मुषस्तेये, अद्यावपि श्नायजादेशश्छान्दसः) | हरता है |
| ईशानः | ऐश्वर्य्यं दधानः | ऐश्वर्यवान् |
| आ | आ+ | – |
| मुषायति | आ+मुषायति, सर्वतोऽपहरति | सब ओरसे हरता है |

| | | |
|---|---|---|
| उशना | कामयमानः | कामना करता हुआ |
| यत् | यः (सुपामिति विभक्तेर्लुक्) | जो |
| पराऽवतः | दूरदेशात् (निघं०) ३।२६ | दूर देश से |
| अजगन् | प्राप्तवानसि (गमेःलिपि शपः श्लुश्छान्दसः,हल्ङ्याब्लोपे'मोनोधातोः' इतिनत्वम) | प्राप्त हुए हो |
| ऊतये | रक्षणार्थम् | रक्षा के लिये |
| कवे | हे मेधाविन्! | हे विशेषबुद्धिवाले |
| सुम्नानि | सुखानि (निघं०३।६) | सुखों को |
| विश्वा | सर्वाणि (शेर्लोपः) | सब को |
| मनुषाऽइव | मनुष्य इव (विभक्तेरात्वम्) | मनुष्य की न्याईं |

| | | |
|---|---|---|
| तुर्वणिः | त्वरायुक्तः (निघं० ४।३) | शीघ्रता से युक्त |
| अहा | अहानि (अत्यन्तसयोगे द्वितीया) | दिनों में |
| विश्वाऽइव | सर्वाणीव | सब में मानो |
| तुर्वणिः | त्वरायुक्तः | शीघ्रता से युक्त |

संस्कृतार्थः ।

सूर्य्यउदितः (सन्) बलेन [प्रकाशस्य] परिधिं प्रवर्धितवान्,(सः) अरुणतायाः सामीप्ये (रक्षसाम्) वाचमपहरति, ईशानः (सन्) सर्वत अपहरति, हे मेधाविन्! (इन्द्र!) यः (त्वम्) कामयमानः (सन्) रक्षणार्थं दूरदेशात्प्राप्तवानसि (सः) त्वरमाणः (त्वम्) मनुष्य इव सर्वाणि सुखानि (ददासि,)सर्वाणि अहानि त्वरायुक्त इव (सुखानि ददासि) ॥ ९ ॥

भावार्थः ।

सूर्य्य ने उदय होकर बलद्वारा (प्रकाश की परिधि को बढ़ाया है (वह) लाली के आते ही (राक्षसों की) वाणी को हरते हैं, ईशन करते हुए सब ओर से हरते हैं, हे मेधावी इन्द्र ! आप जो प्रेम करते

हुए दूर से रक्षा के लिये आए हो, वह शीघ्रता करने वाले आप मनष्य (मित्र)की न्याईं सब सुखों को देते हो, सब दिनों शीघ्रता करते हुए की न्याईं (सुखों को) देते हो ॥९॥

इन्द्रोदेवता, निचृत्त्रिष्टुप्छन्दः ।११।१३।१०।११

स नो॒ नव्ये॑भिर्वृषकर्म॒न्नुक्थैः पुरां॑ दर्तः पा॒युभिः॑ पाहि श॒ग्मैः । दिवो॑दा॒सेभि॑रिन्द्र॒ स्तवा॑नो वावृधी॒था अहो॑भिरिव॒ द्यौः ॥ १० ॥

| | | |
|---|---|---|
| सः | सः | वह |
| नः | अस्मान् | हम को |
| नव्येभिः | नूतनैः | नयों से |
| वृषऽकर्म्मन् | हे वीरकर्मन् ! | हे वीरता के काम करने वाले |

| | | |
|---|---|---|
| उक्थैः | स्तोत्रैः | स्तोत्रों से |
| पुराम् | पुराणाम् | गढ़ों के |
| दर्तः० | हे दारयितः ! | हे तोड़ने वाले |
| पायुऽभिः | रक्षाभिः | सहायताओं से |
| पाहि | पाहि | रक्षा करो |
| शग्मैः | कर्मभिः (निघं०२।१) | कर्मों से |
| दिवःऽदासेभिः | दिवोदासवंशीयैः | दिवोदास-वंशियों से |
| इन्द्र | हे इन्द्र ! | हे इन्द्र |
| स्तवानः | स्तूयमानः (कर्मणि कर्तृप्रत्ययः) | स्तुति किया जाता हुआ |
| ववृधीथाः | प्रवर्धस्व (वृधेर्लिङि शपः श्लुश्छान्दसः) | बढ़ो |

| | | |
|---|---|---|
| अहोभिःऽइव | दिनैरिव | जैसे दिनों से |
| द्यौः | द्यौः | आकाश |

संस्कृतार्थः ।

हे पुराणांदारयितः ! वीरकर्मन् ! इन्द्र ! सः (त्वम्) अस्मान् नूतनैः स्तोत्रैः कर्मभिः (स्व-) रक्षाभिः (च) पाहि, दिवोदासवंशीयैः [च] स्तूयमानः (सन्) दिनेराकाशइव प्रवर्धस्व ॥ १० ॥

भावार्थः ।

हे गढ़ों के तोड़ने वाले ! बीरता के काम करने वाले ! इन्द्र ! वह (आप) नए स्तोत्रों से, कर्मों से (और अपनी) सहायताओं से हमारी रक्षा करो (और) दिवोदासवंशियों से स्तुति किये जाकर खूब बढ़ो जैसे दिन से आकाश [बढ़ता है] ॥१०॥

इति त्रिंशदुत्तरशततमं सूक्तम् ॥

# ऋ० मं० १ सू० १३१ ।

## इन्द्रोदेवता परुच्छेपऋषिः ।

## विनियोगः-

१-७। पृष्ठयस्य पष्ठेऽहनि माध्यन्दिनसवने आद्यास्तिस्रो मैत्रावरुणस्य, तृतीयाद्यास्तिस्रो ब्राह्मणाच्छसिनः, पञ्चम्याद्यास्तिस्रोऽच्छावाकस्य। (आ० ७। १। ४०) तत्रैवाऽहनि तस्मिन्नेव सवने प्रशास्तादीनां प्रस्थितयाज्याभ्यःपुरस्ताद् आदितः षड्ऋचः प्रक्षेपणीयाः (आ० ८। १।१४) 'इन्द्रायहि' इति तृचो महाव्रते निष्केवल्ये वैकल्पिकानुरूपद्वितीयः (ऐ०आ०५।१)

## सूक्त का भावार्थ।

बलवान आकाश इन्द्र के सामने झुका है, यह विशाल पृथिवी जिस में बड़े २ चौड़े देश हैं इन्द्र के सामने झुकी है, चौड़े देशों के साथ प्रकाश की प्राप्ति के लिये झुकी है, सब देवताओं ने एकचित्त होकर इन्द्र को अगवैया बनाया है, इसलिये मनुष्यों के यज्ञ इन्द्रके लिये हों, मनुष्यों के दान इन्द्र के लिये हों ॥ १ ॥ हे इन्द्र ! सब मनुष्य यज्ञों में सब के साझे आप को ही वीर मानते हुए अलग अलग आपको प्राप्त होते हैं, प्रकाश की कामना करते हुए अलग अलग आप को प्राप्त होते हैं, उस नाव की न्याईं पार लंघाने वाले आपको यज्ञों से मानो चेत कराते हुए हम मनुष्य बलों का धुरंधर बनाते हैं,हम मनुष्य स्तोत्रों द्वारा इन्द्रको बलों का धुरंधर बनाते हैं ॥ २ ॥ हे इन्द्र ! रक्षा चाहने वाले स्त्री पुरुषों के जोड़े गौओं के झुंड की प्राप्ति के लिये हवि छोड़ते हुए आपको चारों ओर से घेरे हुए हैं, आपके पास जाते हुए और हवि को छोड़ते हुए चारों ओर से घेरे हुए हैं। हे इन्द्र ! जब दो जातियाँ गौओं की इच्छा करती

हुई और प्रकाश* की इच्छा करती हुई एक देश में इकट्ठी होती हैं तब आप साथ में रहने वाले अपने वीर्यवान वज्र को प्रकट करते हो, साथ में रहने वाले वज्र को प्रकट करते हो † ॥ ३ ॥ हे इन्द्र ! आप के इस पराक्रम को मनुष्य जानते हैं जो आपने शरद ऋतु में बनाए हुए गढ़ों को तोड़ा है, दस्युओं को दबाते हुए आपने गढ़ों को तोड़ा है, हे सब बलों के स्वामी ! आपने यज्ञ न करने वाले दस्यु को दण्ड दिया है और इस विशाल पृथिवी और इन बलों को आर्य्यभक्त के लिये हरण किया है, मदयुक्त होकर पृथिवी और जलों को हरण किया है ॥ ४ ॥ हे वीर ! जब २ आपने सोम के मद में भक्तों की रक्षा की है और जब २ आपने मित्रता चाहने वालों की रक्षा की है तब २ आपके इस वीर्य्य को मनुष्यों ने प्रख्यात किया है, आपने इन आर्य्यभक्तों को युद्ध में प्रवृत्त करने का यत्न किया है, इसीलिये इन्हों ने एक एक करके सब नदियों को ‡ जीत लिया है यश की इच्छा से जीत लिया है ॥ ५ ॥ आज की प्रभात में इन्द्र हमपर अवश्य प्रसन्न हों और पुकारों के साथ की हुई स्तुति और हवि की ओर ध्यान दें, प्रकाश की प्राप्ति के लिये पुकारों के साथ की हुई स्तुति और हवि की ओर ध्यान दें, हे वज्रधारी वीर ! आप जो शत्रुओं के मारने की इच्छा करते हो वह आप सब से नए इस कवि के स्तोत्र को सुनो, इस सब से नए के स्तोत्र को सुनो ॥ ६ ॥ हे इन्द्र ! जो आप बल के लिये उत्पन्न हुए

---

* प्रकाश से आन्तरिक प्रकाश वा सभ्यता का प्रकाश अभिप्रेत है ॥

† वज्र को प्रकट करने से तात्पर्य्य यह है कि उन जातियों में अवश्य युद्ध रहता है ॥

‡ अर्थात् पहले सिन्धु को फिर वितस्ता, असिक्नी, परुष्णी, विपाशा, शतद्रु, गंगा, यमुना आदि को ॥

हो, खूब बढ़ते हुए और हम को चाहते हुए वह आप शत्रुता करने वाले उस मनुष्य को मारो जो हमें दुःख देने की इच्छा करता है, आप जो बड़े यशवाले हो वह आप हमारी सुनो और जैसे छोड़ता हुआ कष्ट दूर हो जाता है ऐसे हमारी दुर्बुद्धि को दूर करो, सम्पूर्ण दुर्बुद्धि को दूर करो ॥ ७॥

इन्द्रोदेवता, अत्यष्टिश्छन्दः१२।१२।८।८।८।१२।८

इन्द्रा॑य॒हि॒द्यौरसु॑रो॒अन॑म्नत॒ इन्द्रा॑यम॒हीपृ॑थि॒वीवरी॑मभि॒र्द्यु॒म्नसा॑ता॒वरी॑मभिः । इन्द्रं॒विश्वे॑स॒जोष॑सो दे॒वासो॑दधिरेपु॒रः।इन्द्रा॑य॒विश्वा॒स॑ व॑ना॒नि॒मानु॑षा रा॒ता॑नि॒सन्तु॒मा॑नु॑षा ॥ १ ॥

| | | |
|---|---|---|
| इन्द्राय | इन्द्राय | इन्द्र के लिये |
| हि | खलु | सचमुच |

| द्यौः | द्युलोकः | द्युलोक |
|---|---|---|
| असुरः | प्राणवान्, बलवानित्यर्थः | बलवान |
| अनम्नत | नतवान् (नमेर्लङिकर्मकर्तर्यात्मनेपदं यगभावः छान्दसःशपःश्लुः, अनुनासिकलोपश्च) | झुका है |
| इन्द्राय | इन्द्राय | इन्द्र के लिये |
| मही | महती | विशाल |
| पृथिवी | पृथिवी | पृथिवी |
| वरीमऽभिः | उरुप्रदेशैः | चौड़े देशों के साथ |
| द्युम्नऽसाता | प्रकाशस्य प्राप्तये (विभक्तेरात्वम्) | प्रकाश की प्राप्ति के लिये |
| वरीमऽभिः | उरुप्रदेशैः | चौड़े देशों के साथ |
| इन्द्रम् | इन्द्रम् | इन्द्र को |

| | | |
|---|---|---|
| विश्वे | सर्वे | सब |
| सऽजोषसः | समानमनस्काः | एक चित्त वाले |
| देवासः | देवाः (जसोऽसुगागमः) | देवताओं ने |
| दधिरे | स्थापितवन्तः | रक्खा है |
| पुरः | अग्रे | आगे |
| इन्द्राय | इन्द्राय | इन्द्र के लिये |
| विश्वा | विश्वाः (शेर्लोपः) | सब |
| सवनानि | सोमाहुतयः | सोम की आहूतियाँ |
| मानुषा | मनुष्यैर्दत्ताः (शेर्लोपः) | मनुष्यों से दी हुई |
| रातानि | दानानि | दान |
| सन्तु | सन्तु | हों |

| मानुषा | मनुष्य-सम्बन्धानि (शेर्लोपः) | मनुष्य संबंधा |
|---|---|---|

संस्कृतार्थः ।

इन्द्राय खलु बलवान् द्युलोको नतवान्, इन्द्राय उरुप्रदेशैः सह महती पृथिवी (नतवती,) उरुप्रदेशैः सह प्रकाशस्य प्राप्तये (नतवती,) इन्द्रं समानमनस्काः सर्वे देवा अग्रे स्थापितवन्तः, इन्द्राय मनुष्यैर्दत्ताः सर्वाः सोमाहुतयो मनुष्यसम्बन्धीनि दानानि (च) सन्तु । १ ।

भापार्थः ।

सचमुच इन्द्र के लिये बलवान द्युलोक झुका है, इन्द्र के लिये चौड़े देशों के साथ विशाल पृथिवी झुकी (है,) चौड़े देशों के साथ प्रकाश का प्राप्ति के लिये (झुकी है,) इन्द्र को एकचित्त होकर सब देवताओं ने आगे रक्खा है, इन्द्र के लिये मनुष्यों से दी हुई संपूर्ण सोम की आहुतियाँ (और) मनुष्यों के (सब) दान हों । १ ।

इन्द्रोदेवता, अत्यष्टिश्छन्दः ।१२।१२।८।८।८।१२।८

विप्रवेषुहित्वासवनेषुतुञ्जते

समानमेकंवृषमण्यवःपृथक् स्वःसनिष्यवःपृथक् । तंत्वानावंनपर्षणिंशूषस्यधुरिधीमहि। इन्द्रंनयज्ञैश्चितयन्तआयवः स्तोमेभिरिन्द्रमायवः ॥ २ ॥

| | | |
|---|---|---|
| विप्रवेषु | सर्वेषु | सब म |
| हि | खलु | सचमुच |
| त्वा | त्वाम् | तुझ को |
| सवनेषु | सोमयज्ञेषु | सोमयज्ञों में |
| तुञ्जते | प्राप्नुवन्ति | प्राप्त होते हैं |
| समानम् | समानम् | साझे को |

| | | |
|---|---|---|
| एकम् | एकम् | एक को |
| वृषऽमन्यवः | वीरं जानन्तः | वीर जानते हुए |
| पृथक् | पृथक् | अलग |
| स्वः० | प्रकाशम् | प्रकाश को |
| सनिष्यवः | प्राप्तुकामाः | प्राप्त करने की कामना वाले |
| पृथक् | पृथक् | अलग |
| तम् | तम् | उस को |
| त्वा | त्वाम् | तुझ को |
| नावम् | नावम् | नाओ को |
| न | इव | की न्याई |
| पर्षणिम् | पारयितारम् | पार करने वाले को |

| | | |
|---|---|---|
| शूषस्य | बलरूपस्य (निघं० २।९) | बलरूप के |
| धुरि | धुरि | धुरे में |
| धीमहि | स्थापयामः | हम स्थापन करते हैं |
| इन्द्रम् | इन्द्रम् | इन्द्र को |
| न | इव | मानो |
| यज्ञैः | यज्ञैः | यज्ञों से |
| चितयन्तः | चेतयन्तः | चेत कराते हुए |
| आयवः | मनुष्याः | मनुष्य |
| स्तोमेभिः | स्तोत्रैः | स्तोत्रों के द्वारा |
| इन्द्रम् | इन्द्रम् | इन्द्र को |
| आयवः | मनुष्याः (निघं०२।३) | मनुष्य |

संस्कृतार्थः ।

(हे इन्द्र ! सर्वे मनुष्याः) सर्वेषु खलु सोमयज्ञेषु (सर्वेषाम्) समानमेकं त्वां वीरं जानन्तः(सन्तः) पृथक् प्राप्नुवन्ति प्रकाशप्राप्तिकामाः पृथक् (प्राप्नुवन्ति) नावमिव पारयितारं तं त्वामिन्द्रं यज्ञैश्चेतयन्तइव ( वयम् ) मनुष्या बलस्यधुरि स्थापयामः, (वयम्) मनुष्याः स्तोत्रैरिन्द्रम् (बलस्य धुरि स्थापयामः)॥२॥

भाषार्थः ।

(हे इन्द्र! सब मनुष्य) सचमुच संपूर्ण सोमयज्ञों में ( सब के ) सांझे एक आपको वीर जानते हुए अलग२ प्राप्त होते हैं, प्रकाश की प्राप्ति की कामना वाले अलग २ (प्राप्त होते हैं,) नाओ की न्याईं पार करने वाले उस आप इन्द्र को यज्ञों से मानो चेत कराते हुए (हम) मनुष्य बल के धुरे पर स्थापन करते हैं, (हम) मनुष्य स्तोत्रों से इन्द्र को ( बल के धुरे पर स्थापन करते हैं)॥ २ ॥

इन्द्रोदेवता, अत्यष्टिश्छन्दः ।१२।१२।८।८।८।१२।८

वित्वाततस्रेमिथुनाअवस्यवो

व्रजस्यसातागव्यस्यनिःसृजःसक्ष-

न्तइन्द्र नि:सृज: । यद्गव्यन्ता द्वा जना स्व१र्यन्ता समूहसि । आविष्क-रिक्रद्वृषणं सचाभुवं वज्रमिन्द्र सचा-भुवम् । ३ ।

| | | |
|---|---|---|
| वि | वि + | – |
| त्वा | त्वाम् | तुझ को |
| ततस्रे | वि+ततस्रे परिवेष्टितवन्तः (लिटि 'इरयोरे' इति रे भावः) | चारों ओर से घेरे हुए हैं |
| मिथुनाः | पत्नीसहिता-मनुष्याः | पत्नीसहित मनुष्य |
| अवस्यवः | रक्षाकामाः | रक्षा की कामना वाले |
| व्रजस्य | यूथस्य | समूह की |
| साता | प्राप्तये (विभक्तेराकम्) | प्राप्ति के लिये |

| | | |
|---|---|---|
| गव्यस्य | गवांसम्बन्धिनः | गौओं के |
| निःसृजः | (हविः) उत्सृजन्तः (क्विप्) | (हविको)छोड़ते हुए |
| सचन्तः | गच्छन्तः (निघं० २ १४) | जाते हुए |
| इन्द्र | हे इन्द्र ! | हे इन्द्र |
| निःऽसृजः | (हविः)उत्सृजन्तः | (हवि को)छोडते हुए |
| यत् | यदा | जब |
| गव्यन्ता | गाः कामयमानौ (विभक्तेरात्वम्) | गौओं की कामना वालों को |
| द्वा | द्वौ (,,) | दो को |
| जना | जनसमूहौ (,,) | जन समूहों को |
| स्वः | स्वः+ | – |
| यन्ता | स्वः + यन्ता, प्रकाशंकामयमानौ | प्रकाश की इच्छा वालों को |

| | | |
|---|---|---|
| सम् ऽ ऊहसि | सङ्गमयसि | इकट्ठा कराते हो |
| आविः | आविः+ | – |
| करिक्रत् | आविः+करिक्रत्, प्रादुष्कुर्वन् | प्रकट करता हुआ |
| वृषणम् | वीर्य्यवन्तम् | वीर्य्यवान को |
| सचाऽभुवम् | सहभवितारम् | साथ रहनेवाले को |
| वज्रम् | वज्रम् | वज्र को |
| इन्द्र | हे इन्द्र ! | हे इन्द्र |
| सचाऽभुवम् | सहभवितारम् | साथ रहने वाले को |

संस्कृतार्थः।

हे इन्द्र ! रक्षाकामाः सपत्नीका मनुष्या गोयूथस्य प्राप्तये (हविः) उत्सृजन्तः (सन्तः) त्वां परिवेष्टितवन्तः (त्वां प्रति) गच्छन्तः (हविः) उत्सृजन्तः (च परिवेष्टितवन्तः) यदा (त्वम्) गाःकामयमानो

प्रकाशं कामयमानौ (च) द्वौ जनसमूहौ सङ्गमयसि (तदा) सह भवितारं वीर्य्यवन्तम् (वज्रम्) प्रकटयन् तिष्ठसि, हे इन्द्र! सह भवितारं वज्रम् (प्रकटयन्) तिष्ठसि ॥ ३ ॥

भावार्थः ।

हे इन्द्र ! रक्षा की कामना वाले सपत्नीक मनुष्य गौओं के समूह की प्राप्ति के लिये (हवि को) छोड़ते हुए चारों ओर से आपको घेरे हुए हैं, आप की ओर जाते हुए (और हवि को) छोड़ते हुए (घेरे हुए हैं) हे इन्द्र ! जब आप गौओं की कामना वाले (और) प्रकाशकी कामना वाले दो मनुष्यसमुदाय को इकट्ठा करते हो तब साथ रहने वाले वीर्य्यवान वज्र को प्रकटकरते हुए (ठैरते हो, हे इन्द्र! (आप) साथ रहने वाले वज्रको (प्रकट करते हुए ठैरते हो) ॥३॥

इन्द्रोदेवता, अत्यष्टिश्छन्दः १२।१२।८।८।८।१२।८

विदुष्टेअस्यवीर्य्यस्यपूरवः पुरो यदिन्द्रशारदीरवातिरः सासहानो अवातिरः। शासस्तमिन्द्रमर्त्यमय-

व्युंग्रवस्तस्यते।मह्रीमंमुष्णाः पृथिवी

मिमाश्रपो मंन्दसानदूमाश्रपः ।४।

| | | |
|---|---|---|
| विदुः | जानन्ति | जानते हैं |
| ते | तव | तेरे |
| अस्य | इदम् (कर्म्मणिषष्ठी) | इस को |
| वीर्य्यस्य | वीर्य्यम् (,,) | बल को |
| पूरवः | मनुष्याः (निघं०२।३) | मनुष्य |
| पुरः | पुराणि | गढ़ों को |
| यत् | यत् | जो |
| इन्द्र | हे इन्द्र ! | हे इन्द्र |
| शारदीः | शरत्सम्बन्धीनि | शरत् संबंधियों को |

| | | |
|---|---|---|
| अव॒ऽअ॒ति॑रः | विनाशितवानसि (निघं०२।१९) | तूने नाश-किया है |
| स॒स॒हा॒नः | भृशमभिभवन् (यङ्लुगन्तात्सहेस्ताच्छीलिकश्चानश्) | खूब दबाता हुआ |
| अव॒ऽअ॒ति॑रः | विनाशितवानसि | तूने नाश किया है |
| शा॑सः | शिष्टवानसि (अडभावः) | तूने शासन किया है |
| तम् | तम् | उस को |
| इ॒न्द्र॒ | हे इन्द्र ! | हे इन्द्र |
| मर्त्य॑म् | मनुष्यम् | मनुष्य को |
| अय॑ज्युम् | अयष्टारम् | यज्ञ न करने वाले को |
| श॒व॒सः॒ | बलस्य | बल के |
| प॒ते॒ | हे पत ! | हे स्वामी |
| म॒हीम् | महतीम् | विशाल को |

| | | |
|---|---|---|
| अमुष्णाः | अपहृतवानसि | तूने हरण किया है |
| पृथिवीम् | पृथिवीम् | पृथिवी को |
| इमाः | इमाः | इन को |
| अपः | अपः | जलों को |
| मन्दसानः | मोदमाः | मोद को प्राप्त होता हुआ |
| इमाः | इमानि | इन को |
| अपः | अपः | जलों को |

संस्कृतार्थः ।

हे इन्द्र ! तवेदं वीर्यं मनुष्या जानन्ति यत् (त्वम्) शरत्सम्बन्धीनि पुराणि विनाशितवानसि, (दस्यून्) अभिभवन् (सन्) विनाशितवानसि, हे वलस्य पते ! इन्द्र! (त्वम्) अयष्टारं तं मनुष्यं शिष्टवानसि, महतीं पृथिवीमिमाअपः(च)अपहृतवानसि, मोदमानः (सन्) इमा अपः (अपहृतवानसि) ॥४॥

भाषार्थः।

हे इन्द्र ! आपके इस वीर्य्य को मनुष्य जानते हैं, जो आपने शरदृऋतु के गढ़ों को नाश किया है, (दस्युओं को) दबाते हुए नाश किया है, हे बल के स्वामी इन्द्र ! आपने यज्ञ न करने वाले उस मनुष्य को दंडदिया है, (और) विशाल पृथिवी (और) इन जलों को हरण किया है, मोद करते हुए इन जलों को (हरण किया है) ॥ ४ ॥

इन्द्रोदेवता, अत्यष्टिश्छन्दः । १२।१२।८।८।८।१२।८

आदित्तेअस्यवीर्यस्यचर्किरन् मदेषुवृषन्नुशिजोयदाविथ सखीयतोयदाविथ। चकर्थकारमेभ्यः पृतनासुप्रवन्तवे। तेअन्यामन्यांनद्यं सनिष्णत श्रवस्यन्तःसनिष्णत।५।

| आत् | अनन्तरम् | पीछे |
|---|---|---|

| | | |
|---|---|---|
| इत् | खलु | सचमुच |
| ते | तव | तेरे |
| अस्य | एतत्<br>(द्वितीयार्थे षष्ठी) | इस को |
| वीर्यस्य | वीर्य्यम्<br>(,,) | वीर्य्य को |
| चर्किरन् | प्रथितवन्तः<br>(यङ्लुगन्ताद् स्मादृव्यत्ययेन शः) | फैलाया है |
| मदेषु | मदेषु | मदों में |
| वृषन् | हे वीर! | हे वीर |
| उशिजः | भक्तान्<br>(वशकान्तौ) | भक्तों को |
| यत् | यदा | जब |
| आविथ | प्रवर्धितवानसि<br>(अवधृद्धौ, अन्तर्भावितण्यर्थः) | तूने बढ़ाया है |
| सखिऽयतः | मित्रत्वंकामयमानान् | मित्रता की कामना वालों को |

| | | |
|---|---|---|
| यत् | यत् | जो |
| आविथ | रक्षितवानसि | तूने रक्षा की है |
| चकर्थ | कृतवानसि | तूने किया है |
| कारम् | यत्नम् | यत्न को |
| एभ्यः | एभ्यः | इन के लिये |
| पृतनासु | संग्रामेषु | युद्धों में |
| प्रऽवन्तवे | प्रवर्त्तितुम्<br>(तुमर्थेतवेन्) | लगने के लिये |
| ते | एते<br>(एकारलोपश्छान्दसः) | ये |
| अन्याम्ऽअन्याम् | एकामेकाम् | एक एक को |
| नद्यम् | नदीम्<br>(यणादेशश्छान्दसः) | नदी को |
| सनिष्णत | प्राप्तवन्तः<br>(सनेर्लेटिसिप्) | प्राप्त किया |

| | | |
|---|---|---|
| श्रवस्यन्तः | यशःकामयमानाः | यश की कामना करने वालों ने |
| सनिष्णात | प्राप्तवन्तः (,,) | प्राप्त किया |

संस्कृतार्थः।

हे वीर! अनन्तरं खलु तवैतद् वीर्य्यम् (मनुष्याः) प्रथितवन्तः यदा (त्वम्) मदेषु भक्तान् रक्षितवानसि, मित्रत्वं कामयमानान् रक्षितवानसि, (त्वम्) एभ्यः सङ्ग्रामेषु प्रवर्तितुं यत्नं कृतवानसि, (अतएव) एतेः एकामेकां नदीम् (जयेन) प्राप्तवन्तः यशस्कामाः [सन्तः] प्राप्तवन्तः ॥ ५ ॥

भापार्थः।

हे वीर! पीछे सचमुच आपके इस वीर्य्य को (मनुष्यों ने) प्रख्यात किया जब (आपने) मद में भक्तों की रक्षा की मित्रता की कामना वालों की रक्षा की,(आपने) इनके लिये युद्धोंमें प्रवृत्त होने का यत्न किया(इसीलिये)इन्होंने एक एक नदीको (जीत कर) प्राप्त, किया यश की इच्छा से (प्राप्त किया)॥५॥

इन्द्रोदेवता, अत्यष्टिश्छन्दः। १२।१२।८।८।८।१२।८

उतोनोअस्याउषसोजुषेतह्य १

कस्यवोधिहविषोहवीमभिः स्वर्षाताहवीमभिः । यदिन्द्र हन्तवेमृधो वृषावज्रिञ्चिकेतसि । आमे अस्यवेधसोनवीयसो मन्मश्रुधिनवीयसः॥६॥

| | | |
|---|---|---|
| उत॰ | अपिच | और भी |
| नः | अस्मभ्यम् | हमारे लिये |
| अस्याः | अस्याम् (सप्तम्यर्थे षष्ठी) | इस में |
| उषसः | उषसि ,, | उषा में |
| जुषेत | प्रीयेत | प्रसन्न हो |
| हि | खलु | सचमुच |
| अर्कस्य | स्तुतिम् (आ०शे०,द्वितीयार्थे षष्ठी) | स्तुति को |

